जायसी भक्तियुग के एक ऐसे कवि हैं जिन्होंने प्रकृति का सूक्ष्म पर्यवेक्षण किया था। पदमावत में उन्होंने एक ओर संस्कृत साहित्य की स्वीकृत भारतीय परम्परा का अनुवर्तन किया है दूसरी ओर अपभ्रंश भाषा और जनकंठ की परम्परा से सीधे चले आते हुए लोकगीतों लोक उपमाओं और लोकदृष्ट जीवन के तत्वों के माध्यम से प्रकृति चित्रण किया है। उन्होंने जनकण्ठ से मुखरित होने वाले विरहा-गान बारहमासा, आदि के लोकगान पद्धति में समाप्त प्रकृति-चित्रण-शैली को भी गृहीत करके पदमावत के काव्य-सौंदर्य का सम्वर्द्धन किया है।[1]

## जायसीकृत प्रकृति-वर्णन के विविध रूप

यद्यपि आलम्बन उद्दीपन और अलंकरण रूपों के ही अन्तर्गत प्रकृति-चित्रण के रूप वैविध्य को समेटा जा सकता है, किन्तु यहां हम जायसी द्वारा किए गए प्रकृति-चित्रण को अध्ययन की सुविधा के लिए निम्नलिखित विभागों के अन्तर्गत रख सकते हैं —

(१) उपमान रूप में किया गया प्रकृति चित्रण (अलंकरण रूप)।
(२) वातावरण की निर्मिति (संघटना-वर्णन के रूप)।
(३) आध्यात्मिक अभिव्यक्ति और ईश्वरीय वैभव के स्पष्टीकरण के रूप में किया गया प्रकृति चित्रण।
(४) उपदेश और नीति के रूप में किया गया प्रकृति-चित्रण।
(५) मानवीय हर्ष-विषादादि की अभिव्यंजना के लिए किया गया प्रकृति-वर्णन।
(६) उद्दीपन रूप और विप्रलंभ शृंगार।

## (१) उपमानों के रूप में किया गया प्रकृति-चित्रण

अपनी भावाभिव्यक्ति के चरमोत्कर्ष के लिए प्रायः कवि प्रकृति के उपादानों को अलंकार रूप में ग्रहण करते हैं। ऐसा करके वे प्रकृति प्रदीप्त उपमानों के माध्यम से सौंदर्य को अधिक तीव्र गाढ़ मार्मिक और प्रभविष्णु अभिव्यक्ति देने में समर्थ हुए हैं। कवि उपमा उत्प्रेक्षा रूपकादि के द्वारा अपने प्रतिपाद्य विषय में सौंदर्य लाने के लिए सारी सृष्टि को छान डालता है। वह चन्द्रिका चर्चित चन्द्रमा में सुन्दर मुख का-सा सुधा-स्नात शैत्य-पावनत्व भाव पाता है मृग शावक के सुदीर्घ नेत्रों में मुग्ध-सारल्य का अनुभव करता है मदमस्त कुंजर की मंथर गति में प्रियतमा की गति का प्रत्यक्षीकरण करता है, सावन की कजरारी घन घटा में घुंघराली केश राशि को आलुलायित देखता है। इस प्रकार उपमानों की सहायता से जब प्रकृति में

१—पदमावत का काव्य-सौंदर्य, तीसरा अध्याय, पृ० ६५।

चेतन सौंदर्य का जीवन्त और स्पन्दनशील आरोप किया जाता है। प्रकृति क्षेत्र से गृहीत उपमानों के सहारे जब जायसी सौंदर्य की तीव्र और गाढ़ व्यंजना करने लगते हैं तब उनमें प्रायः तीन प्रकार के उपमान परिलक्षित होते हैं।

(अ) परम्परा-प्रचलित रूढ़िबद्ध उपमान,

(ब) लोक-गृहीत उपमान

(स) मौलिक उपमान।

लोक-गृहीत एवं मौलिक उपमानों के निदर्शन के लिए निम्नलिखित दोहा पर्याप्त होगा। विरह में सूखते और विहरते हुए हृदय का उपमान सरोवर—

सरवर हिया घटत नित जाइ। टूक-टूक ह्वै कै बिहराई॥

बिहरत हिया करहु पिउ टेका। दीठि दवगरा मेरवहु एका॥[1]

इन पंक्तियों में विरह विदीर्ण नागमती के हृदय की उपमा सूखते हुए सरोवर से दी गई है। स्पष्ट ही यहां दो जीवन चित्रों की अवतारणा की गई है (१) पानी सूखने के साथ ही साथ तालाब की मिट्टी का फटते जाना, (२) प्रथम वर्षा होने पर इन दरारों का मिलकर एक हो जाना या समाप्त हो जाना। ग्राम्य जीवन के सूक्ष्म पारखी जायसी ने विहरता हुआ सरवर हिया और 'दवगरा' को बड़े निकट से देखा था। प्रियतम के स्नेहाभाव की व्यथा में नागमती का हृदय उसी प्रकार विहरता जा रहा है जिस प्रकार पानी के अभाव में सरोवर का हृदय। ये दरारें रतनसेन की कृपादृष्टि (वर्षा) की बाट जोह रही है। इन मौलिक उपमानों से काव्य-सौंदर्य वर्द्धन तो होता ही है साथ ही कवि का सूक्ष्म लोक ग्राहिणी दृष्टि के भी स्पष्ट दर्शन होते हैं। इन उपमानों की प्रभविष्णुता, हृदय-स्पर्शिता आदि भी द्रष्टव्य है। इसी प्रकार—

'तोर जोबन जस समुद हिलोरा। देखि-देखि जिय बूड़ मोरा॥

में उन्मत्त यौवन के लिए कल्लोल भरे सागर के उपमान का विधान किया गया है जो पाठकों के समक्ष एक व्यापक और जीवन्त रसमय चित्र प्रस्तुत कर देता है।

## परम्परा-प्रचलित और रूढ़िबद्ध उपमान

जायसी ने संस्कृत अपभ्रंश एवं फारसी साहित्य में प्रयुक्त उपमानों के माध्यम से प्रकृति का चित्रण किया है। अध्ययन की सुविधा के लिए इस उपमान रूप को तीन प्रमुख उप विभागों के अन्तर्गत रखा जा सकता है—

(क) नखशिख-वर्णन के उपमान,

(ख) मानवी भावनाओं के वर्णन में प्रयुक्त उपमान और

---

१—जा० ग्र० (ना० प्र० सभा काशी), पृ० १५६।

(न) अन्य वस्तुओ एव कार्यों के उपमान।

## (क्ष) नखशिख–वर्णन मे प्रकृति के उपमान

रूप-सौंदय का वणन करते हुए पदुमावती के लौकिक और अलौकिक छायाओ की गाढ सौंदर्याभिव्यक्ति के लिए प्रकृति के उपमानो द्वारा अपनी समथ तूलिका से मार्मिकता और सरसता से सवलित काव्यात्मकता का ही चरम उत्कष प्रदर्शित किया है। (नखशिख वणन के उपमानो का सविस्तर अध्ययन अप्रस्तुत विधान के अन्तगत किया गया है[1])। यहा पर तीनो प्रकार के उपमान रूपो के सक्षिप्त विवेचन पर्याप्त होगे—

सहस किरिन जो सुरुज दिपाई। देखि लिलार सोउ छिपि जाई।[2]
कचन रेख कसौटी कसी। जनु घन मह दामिनि परगसी॥[3]
फूल दुपहरी जानौं राता। फूल झरहिं ज्यो–ज्यो कहवाता।

## (त्र) मानवी भावनाओ के वणन मे प्रयुक्त उपमान

प्रकृति क्षेत्र से गहीत मानवीय भावो की अभिव्यजना के लिए प्रयुक्त उपमानो न वणन को अत्यन्त मार्मिक और सजीव बना दिया है जसे—

काह हसौ तुम मोसौं किएउ और सो नेह।
तुम मुख चमक बीजुरी मोहि मुख बरसै मेह॥[4]

रत्नसेन सिंहल से लौट आया है। पदमावती की प्राप्ति के कारण उसके हष की कोई सीमा ही नही है बचारी नागमती के लिए तो अश्रु–प्लावित विरह के दिन ही देखने पड रहे हैं। रत्नसेन के हर्षातिरेक पर ही उसने यह कहा है। रत्नसन के मुख म विद्युत कौंध रही है और नागमती के नयनो म मेघ की झडी लगी है। 'बिजली का चमकना और मह का बरसना के द्वारा व्यजना अत्यन्त मार्मिक हो गई है—

कवल जो बिगसा मानसर बिनु जल गएउ सुखाय।
कबहु बेलि पुनि पलुहै जौ पिउ सीचै आइ॥[5]

नागमती के विरहगान का यह प्रख्यात दोहा नागमती की व्यथा को अधिक जीवन्त

---

१—देखिय इसी प्रबन्ध म 'अप्रस्तुत विधान।
२—जा० ग्र० (ना० प्र० सभा काशी) पृ० ४२।
३—वही पृ० ४१। ४—वही पृ० ८३।
५—वही पृ० २१७। ६—वही प० १७८

रूप में प्रस्तुत करता है। इस जीवन्तता के मूल में कमल, मानसर, जल के उपमानों के साथ ही प्रकृति का प्रस्तुत सजीव चित्र भी है।

आजु सूर दिन अथवा आजु रैनि ससि बूड़।
आजु नाचि जिउ दीजिये आजु आगि हम्ह जूड़ ॥[1]

इन पंक्तियों में पदमावती-नागमती के सती होने के समय की भावनायें भी प्रकृति के ही माध्यम से अभिव्यक्त हुई हैं। सूर्य, चन्द्र, दिन और रात मानवीय रूप विपाग्नि की अभिव्यंजना के लिए प्रयुक्त हुए हैं (सूर-से रत्नसेन का तात्पर्य है)।

यह जायसी की एक बहुत बड़ी विशेषता है कि उन्होंने अपनी कविता में प्रायः मानवी सुख दुखों का वर्णन प्रकृति के उपमानों के माध्यम से किया है।

## (ञ) अन्य वस्तुओं और कार्यों के प्रकृतिक्षेत्र से गृहीत उपमान

इस प्रकार के उपमान भी पद्मावत में मिल जाते हैं—

खड़ग बीजु चमकै चहु ओरा। बुंदबान बरसहिं घनघोरा।[2]
ओनइ घटा चहूं दिसि आई। छूटहिं बान मेघ झरि लाई ॥[3]

यहां पर प्रथम पंक्ति में खड़ग-बीजु और बुंदबान का सौन्दर्य दर्शनीय है। द्वितीय पंक्ति में बाणों के लिए उपमान 'मेघ की झड़ी' और लगातार बाण छूटने का उपमान मेघ की झड़ी लगना है।

(२) वातावरण की निर्मिति और घटना वर्णन के लिए किया प्रकृति वर्णन—

आलंबन रूप में प्रकृति कवि के लिए साधन न बनकर साध्य बन जाती है। कवि प्रकृति का सूक्ष्म निरीक्षण करता है, उसके सूक्ष्मतम तत्वों के प्रति आकृष्ट होता है और प्रत्येक वस्तु को एकत्र करके संश्लिष्ट वर्णन करता है। उसका प्रकृति चित्रण प्रत्यक्ष दर्शन का-सा आनन्द प्रदान करने वाला होता है। संस्कृत के वाल्मीकि, कालिदास, भवभूति आदि कवियों ने प्रकृति के आलंबन रूप का वर्णन प्रचुर मात्रा में किया है। तुलसीदास ने प्रकृति का आलंबन रूप में चित्रण किया है किन्तु वह चित्रण भी राम माहात्म्य से ओतप्रोत है, प्रकृति वर्णन गौण हो जाता है—

सब दिन चित्रकूट नीको लागत।
वर्षा ऋतु प्रवेश विशेषगिरि देखत मन अनुरागत ॥ इत्यादि।
चहु दिसि बन सम्पन्न विहंग मृग बोलत सोभा पावत।

---

१—जा० ग्र० (ना० प्र० सभा काशी) पृ० २६६।
२—वही, पृ० १८२।
३—वही (गोरा-बादल युद्ध खंड) पृ० २८६।

जनु सुनरेश देश पुर प्रमुदित प्रजा सकल सुख छावत ।।[1] इत्यादि

जायसी ने अनेक स्थलों पर प्रकृति के चित्रों का शुद्ध प्रकृति वर्णन के रूप में भी चित्रण किया है। वे जब वातावरण विनिर्मित के लिए प्रकृति चित्रण करने लगते हैं तब ग्रामीण उन्मुक्त दशा के रूप में प्रकृति का आलंबनगत रूप ही प्रमुख हो उठता है। सिंहल द्वीप के प्राकृतिक सौंदर्य का वर्णन सिंहल के वैभव चित्रण की पृष्ठभूमि के रूप में किया गया है। चतुर्दिक सघन अमराई सुहावन मलय पवन उस छाया में भी जाड़ा लगना हरा हरा आकाश आम खिरनी जामुन महुआ आदि के द्वारा वैभवमय वातावरण का निर्माण किया गया है। ये सभी प्रकृति के शालीन रूप की झाँकी प्रस्तुत करते हैं–

घन अबराउ लाग चहुँ पासा । उठा भूमि हुत लागि अकासा ।।
तरिवर सब मलयगिरि लाए । भै जग छाँह रैनि होइ छाए ।।
मलय समीर सोहावन छाँहा । जेठ जाड़ लाग तेहि माँहा ।।
ओही छाँह रैनि होइ आवै । हरियर सबै अकास दिखावै ।।
पथिक जौं पहुँचै सहि घामू । दुख बिसरै सुख होइ बिसरामू ।।[2]

अमराई का वर्णन करते हुए कवि ने फलों का भी सश्लिष्ट वर्णन किया है–

फरे आँब अति सघन सोहाए । औ जस फरे अधिक सिर नाए ।।
कटहर डार पीड सनि पाके । बडहर सो अनूप अति ताके ।।
खिरनी पाकि खाँड अस मीठी । जामुन पाकि भँवर अस डीठी ।।
पुनि महुआ चुअ अधिक मिठासू । मधु जस मीठ पहुप जस बासू ।।[3]

इन पंक्तियों में फलों की मधुरता स्वाद स्वरूप रंग और गंध के अनुरूप ही उनके खाँड भँवर मधु और पुष्प आदि उपमान दिए गए हैं। वृक्षों और फलों का वर्णन करने के अनन्तर कवि ने पक्षियों की भी एक सजीव और सोद्देश्य सूची दी है –

बसहिं पंखि बोलहिं बहुभाखा । करहिं हुलास देखि कै साखा ।।
भोर होत बोलहिं चुहचूही । बोलहिं पाँडुक एक तूही ।।
पीव पीव कर लाग पपीहा । तुही तुही कर गडुरी जीहा ।।
कुहू कुहू कर कोइल राखा । औ भिंगराज बोल बहु भाखा ।।
दही दही कर महरि पुकारा । हारिल बिनव आपन यारा ।।

---

१–तुलसीदास गीतावली अयोध्याकांड ५० ।
२–पदमावत (सिंहलद्वीप वर्णन खण्ड) दोहा २।२–६ ।
३–जायसी ग्रंथावली (ना० प्र० सभा काशी) पृ० ११ ।

जावत पखी जगत के, भरि बठ अमराउ ।
आपनि आपनि भाखा लेहिं दई कर नाउ ॥[1]

लगभग एक दजन दी गई और जावत पखी जगत के द्वारा इंगित की गई पक्षियों की इस सूची से जायसी का वक्तव्य इतना ही है कि सभी पक्षी उस परम सत्ता की ओर उन्मुख हैं। कोई पक्षी एक तूही कह रहा है तो कोई पीव-पीव इसी प्रकार दही-दही 'कुहू-कुहू शब्द' भी पूर्णत सोद्देश्य प्रयुक्त हैं।

फलों और फूलों की भी जायसी ने सूचियां दी हैं। शुक्ल जी ने इन सूचियों के विषय में लिखा है सूची मात्र देने का काम तो कोई बहेलिया भी कर सकता है।[2] शुक्लजी का यह कथन पर्याप्त अंशों में ठीक है, किन्तु कई दृष्टियों से इन सूचियों का बड़ा महत्त्व है—

(१) हमारे साहित्य में इस प्रकार की परिगणन शैली संस्कृत अपभ्रंश और हिन्दी के प्राचीन काल में रूढि बन गई थी। फलों व ना घोड़ों आदि का सविस्तार वर्णन अनेक काव्यों में मिलता है। महाकाव्य में ये संश्लिष्ट और सांगोपांग वर्णन आवश्यक माने गए हैं।

(२) इन सूचियों द्वारा आलम्बनगत गुण प्रकृति वर्णन किया गया है। साहचर्यन परोक्ष सत्ता की ओर पीव-पीव एक तूही प्रभृति शब्दों द्वारा इंगित भी किया गया है।

(३) ये सूचियां विशेष वनानिकता के साथ नहीं दी गई हैं[3] बात समझ में नहीं आती कि विशेष वनानिकता का क्या अर्थ है। भले ही इस सूची के विषय में कुछ कहा जाए पर इतना सत्य है कि इनमें काव्यात्मक सरसता विद्यमान है। यदि ये लिया और जायसी की सूचियां में काव्य-दृष्टि का अन्तर सदा रहेगा। बहेलिया हारिल महरि कोइल आदि की परिगणना करा के विरक्त हो जायगा किन्तु श्लेष के आचार्य और समासोक्ति के प्रकाण्ड पंडित जायसी हारिल', महरि कोइलि और उनकी बोलियों के द्वारा चमत्कार एवं परम सत्ता की ओर संकेत भी करते चलते हैं। (दह-दही-दग्ध हुई-दग्ध हुई हे प्रियतम मैं तुम्हारे विरह में जली-जली कुहू कुहू—कहां-कहां-हे प्रियतम तुम कहां हो ? या मैं कहां हूं ?) ये वर्णन जायसी की भाषा के सामर्थ्य के भी द्योतक हैं।

फूले हुए श्वेत कुसुमों से अलंकृत ताल और तालाब ग्राम्य-श्री और ग्राम्य जीवन के जीवन्त और वभववत अनुपम चित्र हैं। इनमें ग्राम्य शोभा मुखरित होती

---

१—जायसी ग्रंथावली (ना० प्र० सभा काशी) पृ० ११।
२—प० रामचन्द्र शुक्ल चिंतामणि भाग २ (१९४५)।
३—डा० कमलकुल श्रेष्ठ मलिक मुहम्मद जायसी (१) पृ० ७१।

है। जायसी ने उत्प्रेक्षा अलंकार के माध्यम से छिछली तलैया और तालावों में प्रफुल्ल कुमुदों के सौंदर्य को अधिक प्रभविष्णु बना दिया है। मेघों का उतरना, पानी लेकर चलना और विद्युत की कौंध की सजीव प्रक्रियाएं भी द्रष्टव्य हैं–

'ताल तलाव वरनि नहिं जाहीं। सूझ वार पार किछु नाहीं ॥
फूले कुमुद सेत उजियारे। मानहु उए गगन महं तारे।
उतरहिं मेघ चढ़हिं लेइ पानी। चमकहिं मच्छ बीजु क बानी ॥'[1]

उपर्युक्त उद्धरण जायसी की सूची और आचार्य शुक्ल कथित वहेलिए की सूची में पार्थक्य दिखलाने के निमित्त पर्याप्त होंगे। इन उद्धरणों में स्पष्ट उपमा उत्प्रेक्षा परिकरांकुर आदि अलंकारों और समासोक्ति शैली के द्वारा महाकवि ने काव्योपयुक्त रसमयता का आनयन किया है। जायसी की दृष्टि में कविलास का स्वप्निल ऐश्वर्यमय वातावरण झूल रहा था–

जबहिं दीप नियरावा जाई। जनु कविलास नियर भा आई ॥'

जायसी ने अन्य कई स्थलों पर भी आलंबनगत प्रकृति चित्रण किया है। इन सभी स्थलों पर उनका प्रकृति चित्रण काव्यात्मक है।

(४) आध्यात्मिक अभिव्यक्ति और ईश्वरीय वैभव के स्पष्टीकरण के लिए किया गया प्रकृति चित्रण–

रहस्यवादी प्रकृति में परम तत्व के दर्शन करता है। और इस प्रकार प्रकृति विश्वात्मा के दर्शन का माध्यम बन जाती है। मध्ययुगीन हिन्दी साहित्य में कबीर और जायसी में यह सर्वात्म मूलक भावना मिलती है कबीर ने अमर तत्व को अन्तर में व्याप्त और पल भर की तलाश में मिलने वाला बताया है। ब्रह्मवाद की भावना से अभिभूत कबीर ने निखिल विश्व में उसी परम सत्ता के दर्शन किए हैं 'लाली मेरे लाल की जित देखो तित लाल' के अनुसार सम्पूर्ण जगत उसी शक्ति से अनुरंजित प्रतीत होता है। जहां तक दृष्टि जाती है कबीर को उसी परम सत्ता का ही सौम्य दृष्टिगोचर होता है।

जायसी के लिए भी आत्मा और परमात्मा की एकता एक अनुभूत सत्य है। परमात्मा प्राण रूप में हृदय में ही व्याप्त है। आश्चर्य की बात है कि भेंट नहीं होती। जायसी भेंटने के लिए विकल हैं–

पिउ हिरदय महं भेंट न होई। को रे मिलाव कहौं केहि रोई ॥[2]

वे केवल हृदय में ही नहीं उस अखंड ज्योति के सब लोकों में भी दर्शन करते हैं–

---

१–जा०ग्र० (ना०प्र० सभा काशी) पृ० १३।
२–जा० ग्र० (ना०प्र० सभा, काशी) ।

बहुत जोति जोति औहि भई

रवि ससि नखत दिप ओहि जोती। रतन पदारथ मानिक मोती॥

मध्य युगीन सूफी प्रम-काव्यो म एकेश्वरवाद का ही स्वर प्रधान है। ये विचार और भावना प्रवण मनीषी प्रकृति की विभूतियों म सष्टा और नियामक की भावना को सर्वोपरि मानते हैं। जायसी ने भी विश्व के मूल उस आदि एक करतार की वदना की है–

सुमिरौं आदि एक करतारू। जेहि जिउ दीह कीन्ह ससारू॥

कीन्हेसि अगिनि पवन जल खेहा। कीन्हेसि बहुत रग उरेहा॥

कीन्हेसि धरती सरग पतारू। कीन्हेसि बरन बरन औतारू॥[1]

जायसी ने इस प्रकार की ईश्वर स्तुति का विधान पद्मावत अखरावट, आखिरी कलाम कहरानामा चित्ररेखा और मसला (अब तक प्राप्त) नामक ग्रथों के प्रारम्भ म किया है। सष्टि को उसी करतार न किया है। सष्टि और प्रकृति के विविध उपादान प्रकाश तारे सूय चद्र धरती पवन मेघ, धूप, छाह आदि इस स्तुति के माध्यम हैं। जायसी के पूववर्ती मुल्ला दाऊद ने चन्दायन के प्रारम्भ म भी इसी प्रकार का स्तुति विधान किया है–

पहले गाऊ सिरजनहार। जिन सिरज्या यह दिवस बयारू॥

सिरजसि धरती औ आकासू। सिरजसि महुमदर कबिलासू॥[2]

इत्यादि।

नूर मुहम्मद[3] ने भी इसी प्रकार की स्तुति द्वारा सिरजनहार की वदना की है–

"धन्य आपु जग सिरजनहारा। जिन बिनुखम्भ अकास सवारा॥

गगन की सोभा कीन्ह सितारा। धरती सोभा मनुस सवारा॥"

प्राय सभी सूफी कवियो ने इसी प्रकार की वन्दना का विधान किया है। इस प्रकार हम कह सकते है कि प्रकृति क मूलभूत तत्वो और विभूतियो क माध्यम से एकेश्वरवाद का सदेश निर्देश प्राय सूफी प्रमाख्यानक परम्परा के सभी कवियो के काव्य-सौंदय का एक वशिष्ट्य है।

प्राय सूफी प्रमाख्यानो म प्रकृति के माध्यम स (१) आध्यात्मिकता और (२) प्रम की अभिव्यञ्जना – दोनो का स्पष्ट और अभिभाज्य रूप प्रस्तुत किया गया है। जायसी ने सिंहलद्वीप का वणन करते हुए प्रकृति के अत्यन्त विलसित और

---

१–जा० ग्र० (ना०प्र० सभा, काशी), पृ० १।

२–मुल्ला दाउद चदायन। (डा० परमेश्वरी लाल गुप्त) हि० ग्र० रत्नाकर बम्बई।

३–नूर मुहम्मद इन्द्रावती स्तुति खड दोहा १२।

सुदर वातावरण द्वारा आध्यात्मिक शांति और परम आनन्द की ओर इ गित किया है उस द्वीप के निकट पहुचने पर ऐसा लगता है मानो स्वग निकट आ गया है। उसके चारो ओर सघन अमराई है —

'पथिक जो पहु चे सहिक घामू। दुख विसर सुख होइ बिसराम ।।
जेइ वह पाई छाह अनूप। फिरि नहि आइ सहै यह धूप ।।'[1]

प्रस्तुत उद्धरण से यह अभीष्ट है कि जायसी ने ऐसे अनेक स्थनो पर प्रकृति की निःसीम व्यापकता सघनता चिरतनता परम आनन्दत्व और स्वर्गीय रमणीयत्व की भी कल्पना को सजीव रूप म उपस्थित किया है।

मानसरोदर खण्ड मे भी उन्होने लौकिक वातावरण के साथ अलौकिक वातावरण प्रस्तुत करते हुए परमसत्ता के सौन्दय की अभिव्यक्ति का प्रयत्न किया है—

देखि रूप सरवर क गइ पियास औ भूख
जो मरजिया होइ तह सो पाव यह रूप।[2]
जौ मरजिया होइ तह सो पाव यह सीप।[3]

जायसी ने प्रकृति के उल्लसित और क्रियाशील रूप के भी चित्रण किये है। पक्षियो की बोली पीउ पीउ कुहू-कुहू दही दही शब्द ध्वन्यात्मक और सोद्देश्य हैं। सभी पक्षी अपनी-अपनी भाषा म ईश्वर का नाम लेत है — इस प्रकार समग्र प्रकृति प्रेम तत्व के माध्यम से ईश्वर की ओर प्रवोन्मुख है।

जायसी ने बिम्ब प्रतिबिम्ब भाव द्वारा भी प्रकृति वणन किया है। राजा सुआ-सवाद खण्ड म प्रकृति मानवी प्रम-विरह के प्रतिबिम्ब रूप म आध्यात्मिक प्रेम की पृष्ठभूमि बन जाती है। प्राय सभी सूफी कवियो ने ससार के सौन्दय को प्रिय के प्रातिभासिक सौन्दय के रूप म देखा है। अत इनकी साधना म लौकिक भी अलौकिक हो गया है। इसी प्रकार दश्य प्रकृति भी अलौकिक तत्व का ही प्रति-बिम्ब है और यह भी उसी की ओर उन्मुख है।

जायसी पदमावती के रूप म अलौकिकता का अनभव करते हुए उसके सौन्दय के प्रभाव म अत्यधिक तीव्रता लाना चाहत हैं। उन्होंने सम्पूण प्रकृति का उसी के सौन्दय से अनुरञ्जित बताया है—

हसत दसन अस चमके पाहन उठे झरक्कि।
दारिउ सरि जा न क सका फाटेउ हिया दरक्कि ।।[4]

---

१—जा० ग्र० ना० प्र० सभा काशी पृ० १२ (१३।५।३)।
२—वही पृ० १२ (दोहा ७)।
३—वही, पृ० १३ (दोहा ८)।
४—जा० ग्र० (ना० प्र० सभा काशी) पृ० ४४ (दोहा ६)।

यहा पर पदमावती की दन्त प्रभा स पत्थर के हीरा होने का वणन है ।

वेनी छोरि झार जो बारा । सरग पतार होइ उजियारा ।।[1]

गगन नखत जो जाहिं नगनं । व सब वान आहि व हने ।।

धरती बान वोधि सब राखी । साखी ठाट देहिं सब साखी ।।[2]

[1] इन पक्तिया म स्पष्ट ही पद्मावती क कश और वरुनी क विश्व व्यापी प्रभाव म आध्यात्मिक सकत मिलत हैं । प्रमोपासक जायसी क प्रियतम प्रकति म व्याप्त हैं । इन्होंने समस्त चराचर प्रकति म उसी का याप्ति का अनुभव किया है । अलकार और उद्दीपन रूप म भी प्रधानता आध्यात्मिक प क की ही है । उन्होंने अपने प्रेमास्पद का प्रतिबिम्ब समस्त प्रकति म देखा । इन्होने प्रियतम को अपने दृदय म तो व्याप्त पाया ही साथ ही प्रमाधिक्य और प्रम की अनयता क कारण उसको समस्त जड और चेतन प्रकति म भी व्याप्त देखा है । [3]

## उपदेश और नीति के माध्यम के रूप मे प्रकृति–चित्रण

मानव ने प्रकृति के काय कलाप को अनक रूपा म आदश मानकर शक्ति ज्ञान और सान्त्वना प्राप्त की है । प्रकृति के नियम अत्यन्त स्थिर शुभ और उत्तम हैं। मानव अपने जीवन मे नीति नियम आदि की अस्थिरता की स्थिति म प्रकृति से प्ररणा और विचार ग्रहण करता रहा है । पवत चारित्रिक दृढता के पवन अन वरत सवा वत्ति का सरिता और वक्ष परोपकार मुक्तदान और समदृष्टि के आदश उपस्थित करते हैं ।

श्रीमदभागवत म प्रकति को नीति और उपदेश के माध्यम के रूप म गृहीत किया गया है । उसी से प्रभावित होकर तुलसीदास जी ने रामचरितमानस के किष्किधाकाण्ड म नीति और उपदेश के लिए प्रकति को गहीत किया है ।[4]

नीति और उपदेश की प्रधानता होने क कारण प्रकति का स्थान गौण हो जाता है ।

सिंहल के पक्षी ईश्वर के नाम-स्मरण का उपदेश व्यञ्जित कर रहे हैं–

पीव-पाव कर लाग पपाहा । तुही तुही कर गडुरी जोहा ।।

यहा पर प्रकति उपदेशदाता क रूप म व्यञ्जित है ।

---

१–वही पृ० ४३ (६–४–७) ।

२–वही पृ० ४३, (६।६) ।

३–डा० किरणकुमारी गुप्ता हिन्दी काव्य म प्रकति चित्रण पृ० ११५ ।

४–श्रीमदभागवत – स्कन्ध १० अध्याय २० (श्लोक १५–१६–१७–३३) और रामचरितमानस, किष्किधाकाण्ड दोहा १६ १७ ।

कहीं कहीं दृष्टान्त के रूप में जायसी ने प्रकृति द्वारा उपदेश की अभिव्यक्ति भी की है–

मुहमद बाजी पेम कै ज्यों भावै त्यों खेल।
तिल फूलहिं के संग ज्यों होय फुलायल तेल॥

नीति और उपदेश के रूप में किए गए प्रकृति वर्णन का काव्य सौंदर्य-वर्द्धन की दृष्टि से विशेष महत्व नहीं है। ऐसे वर्णनों में कवि का उपदेशक रूप मुखर हो उठता है और कथा प्रवाह में शैथिल्य आ जाता है।

(५) मानवीय हर्ष विषाद की अभिव्यञ्जना के रूप में किया गया प्रकृति चित्रण (मानवीकरण से सम्बद्ध प्रकृति चित्रण)।

कवि का प्रकृति प्रेम प्रकृति सुन्दरी के क्रिया कलाप तक ही सीमित नहीं रहता अपितु उसको वह अनुराग विराग क्षोभ हर्ष विषाद आदि के भावों से पूर्ण देखता है। *प्रकृति पर चेतन व्यक्तित्व का आरोप ही मानवीकरण (परसानिफिकेशन) है।* कालिदास ने मेघ को दौत्यकर्म सौंपते हुए मेघ पर चेतन व्यक्तित्व का आरोप किया है। आदि कवि वाल्मीकि ने 'रे रे वक्षा पर्वतस्था गिरि गहनलता वायुना वीज्यमाना' और 'सीतेव शोकसंतप्ता मही बाष्पविमुञ्चनि' के द्वारा प्रकृति पर चेतना का आरोप किया है।[1]

पद्मावत में हर्ष विषादादि के भाव प्रभाव प्रकृति पर भी दिखाए गए हैं। ऐसे स्थलों की मुख्यतः दो विशेषताएँ हैं–

(१) सुख दुःख के प्रभाव स्वरूप प्रकृति को संवेदनशील रूप में चित्रित किया गया है और

(२) मानव मनोभावों की अभिव्यक्ति की गयी है।

जायसी ने प्रकृति को विरह-व्यथिता नागमती के विरह-दुःख से अनुतप्त रूप में चित्रित किया है–

तेहि दुख भए परास निपाते। लोहू बूडि उठे होइ राते॥
रातें बिम्ब भीजि तेहि लोहू। परवर पाक फाट हिय गोहूँ॥[2]

नागमती की विरह-व्यथा से प्रकृति के अचेतन पदार्थ भी अत्यन्त दुःखी हैं। पलाश-पत्र शून्य होकर श्री हीन हो गया है सरोवर तक का हृदय टुकड़े-टुकड़े हो गया है।

सरवर हिया घटत नित जाई। टूक टूक ह्वै कै बिहराई॥[3]

---

१–वाल्मीकि रामायण किष्किन्धाकाण्ड (सर्ग २८।७)।
२–जा० ग्र० (ना० प्र० सभा काशी) पृ० १५८ (दोहा १६।८–९)।
३–वही, पृ० १५६।

'मानसरोदक खण्ड' म पदमावती क अप्रतिम रूप से मानसरोवर तरंगायित हो रहा है –

सरवर रूप विमोहा हिए हिलोरहिं लेइ ॥
पाव छुव मकु पावौं एहि मिस लहरहिं देइ ॥[1]

पदमावती के खोपा' छोडने और केश मकुलाने पर विश्व तिमिराच्छन्न हो उठता है, और –

'चकई बिछुरि पुकार कहा मिलौ हो नाह।
एक चा' निसि सखा मह दिन दूसर जल माह ॥[2]

*कवि समय सिद्ध प्रसिद्ध है कि रात्रि म चक्रवाक-युग्म एक दूसरे स बिछुड जाते* हैं और वे दिन म साथ रहत हैं। जायसा ने इसी प्रसिद्ध कवि-समय क आधार पर उपयुक्त दोहा लिखा है। चक्रवाको क दिन के मिलन और रात्रि वियोग वाले कवि-समय की प्रसिद्धि प्राय प्राचीन भारतीय (और हिन्दी क भी) कवियो की कठहार रही है –

चक्वी बिछुटी रणि की आइ मिली परभाति
जे जन बिछुटे राम सू, ते दिन मिले न राति ॥[3]
' राति जु सारस कुर लिया गुजि भरे सब ताल।
जिणकी जोडी बीछिडी तिणका कवण हवाल ॥'

प्रकृति मे मानवीकरण की भावना हम आदि कवि वाल्मीकि क ही काव्य मे प्राप्त होती है। कविया न प्रकृति से तादात्म्य का स्थापन करते हुए उसम प्रतिस्पदन का आभास पाया है और उसे मानव भावनाओ का समझन म समय समझा है। जायसी न प्रकृति म सवदनशीलता का तो अनुभव किया ही है इसक अतिरिक्त उन्होंने मानव क्रिया-कलापो से भी प्रकृति को पूर्ण पाया है।

नवल सिंगार बनस्पति कीन्ह। सीस परासहि सेंदुर दीन्हा ॥[5]

बसन्त ऋतु म प्रकृति न अभिनव शृगार किया है और पलाश न माग म सेंदर दिया है। प्रकृति को कवि न एक शृगार – मण्डित सौभाग्यवती नारी के रूप म चित्रित किया है।

---

१–जा० ग्र० (ना० प्र० सभा काशी) पृ० २४ (दोहा ४)
२–वही पृ० २४ (दोहा ८)।
३–कबीर ग्रन्थावली (ना० प्र० सभा काशी) पृ० ३१३।
४–ढोला मारूरा दूहा (ना० प्र० सभा, काशी)।
५–जायसी ग्रथावली ना० प्र० सभा, काशी।

## (६) उद्दीपन रूप और विप्रलम्भ शृंगार

उद्दीपन रूप में प्रकृति का शृंगार के संयोग और वियोग दोनों पक्षों में वर्णित किया गया है। उद्दीपन विभाव का शास्त्रीय स्वरूप यही है कि संयोगावस्था में प्रकृति का विलास सुख संवर्द्धक और वियोगावस्था में विषादप्रद हो। संयोग में मलय पवन, चन्द्रिका-चर्चितयामिनी, मजरित अमराई आदि पारस्परिक आकर्षण को बढ़ाते हैं, किन्तु वियोग में प्रकृति के ये समस्त आकर्षण विरही जनों को दग्धकारक प्रतीत होते हैं। वियोग तीन प्रकार का माना गया है—मानजन्य, प्रवासजन्य और मृत्युजन्य। प्रिय की मृत्यु पर करुण रस का आविर्भाव होता है। मान क्षणिक होता है अतः उसमें अपेक्षाकृत तीव्रता की कमी होती है। वस्तुतः प्रवासजन्य वियोग ही पूर्ण और प्रभावशाली होता है। विरह की दस अवस्थायें मानी गई हैं अभिलाषा, चिन्ता, स्मृति, गुण कथन, उद्वेग, उन्माद, व्याधि, जड़ता और मरण। प्रकृति का उद्दीपक वर्णन भी प्रायः दो रूपों में मिलता है। प्रथम के अन्तर्गत वह वर्णन आता है जिसमें उद्दीप्त भाव आगे आ जाता है और प्रकृति का रूप पीछे पड़ जाता है। दूसरे प्रकार के वर्णन में प्राकृतिक दृश्य एवं व्यापार अपना वास्तविक स्वरूप सुरक्षित रखते हुए भी भावोद्दीपन में सहायक होते हैं। पदमावत में प्रथम प्रकार के वर्णन का प्राधान्य है।

संयोग शृंगार के प्रमुख रूप से दो उपयोग हैं। एक तो प्रकृति मानसिक उल्लास की अभिवृद्धि करती है और दूसरे शारीरिक उपयोग की वस्तु बन जाती है। संयोगावस्था में प्रकृति के दृश्य पारस्परिक आकर्षण में अभिवृद्धि करते हैं। शीतल परिमलमय पवन, ज्योत्स्ना, निर्झर, कल्लोलिनी, उपवन, खगकूजन, तारक विखचित गगन आदि प्रेमी प्रेमिका के आकर्षण में एक विशिष्ट प्रकार की तीव्रता, सरसता और मधुरता का संचार कर देते हैं। सर्वत्र उनमें आकर्षण, उल्लास, आनन्द, मिलन, उमंग, प्रेम आदि के ही दर्शन होते हैं किन्तु विरहावस्था में ये सभी आकर्षण विकर्षण में परिणत हो जाते हैं। विरही मन स्थिति में कोकिल की कूक-हूक बन जाती है, किंशुक पुष्प अंगार बन जाता है, चाँद की किरणें शीतल न होकर अग्नि की किरणें वाला हो जाता है[1] किंसुक गुलाब औ अनारन की डारन पै अंगारन के पुञ्ज डोलते दिखाई देते हैं।[2] विरहिणी की विरह-दशावस्था के भी बड़े ही अतिशयोक्तिपूर्ण चित्र कवियों ने दिए हैं।

डा० किरणकुमारी गुप्ता का कथन है कि उद्दीपन में प्रकृति का अपना महत्व नहीं है, संयोग अथवा वियोग दोनों अवस्थाओं में प्रकृति का एक ही

१–राजा लक्ष्मणसिंह शकुन्तला नाटक हिमांशु चन्द्रांशु कुसुमसर वाणो कन्द यथा।
२–पद्मावत पद्माभृत पृ० १५८।

उपयोग है—मनोगत भावों को उद्दीप्त करना।[1] वस्तुतः मनोगत भावों का उद्दीप्त करना ही प्रकृति का अपना महत्त्व है और बिना प्रकृति के अपने महत्त्व के केवल ही भाव उद्दीप्त हो जाएं पर उनमें अपेक्षित तीव्रता सरसता और प्रभविष्णुता का अभाव रहेगा। जायसी ने शृंगार में उद्दीपन विभाव के अन्तर्गत जो प्रकृति चित्रण किया है उसमें संस्कृत साहित्य में अविच्छिन्न भाव से चली आती हुई षड् ऋतु वर्णन की प्रणाली एवं जनगीतों की बारहमासा विरहगान आदि की लोक प्रणाली के भी दर्शन होते हैं। जायसी ने उद्दीपक प्रकृति का अत्यन्त सुन्दर प्रयोग किया है—

बरसै मघा झकोरि झकोरी। मोरि दुइ नैन चुवैं जस ओरी।[2]

प्रस्तुत पंक्ति में प्रकृति के मघा नक्षत्र में झकोर झकोर कर बरसने वाले रूप वर्णन के द्वारा विरहिणी नागमती की करुण मूर्ति का सजीव रूप चित्रित कर दिया गया है।

वियोग-व्यथा से नागमती अपने रानीपन को विस्मृत करके प्रकृति के उपकरण पशु पक्षी आदि के साथ तादात्म्य का अनुभव करती है। वह अपने प्रियतम के पास विरह के धुएं से काले पड़े काग और भ्रमर से संदेश भेजती है—

पिउ सौं कहेउ सँदेसड़ा हे भौंरा हे काग।
सो धनि बिरहै जरि मुई तेहिक धुवाँ हम्ह लाग॥[3]

उद्दीपन रूप के अतिरिक्त संयोगावस्था में षट्ऋतु और वसन्त वर्णन तथा वियोगावस्था में बारहमासा वर्णन के कारण प्रकृति-सौन्दर्य की दृष्टि से विशेष महत्त्व है। जायसी ने प्रकृति को प्रियतम के प्रेम धागों में बिंधे रूप में चित्रित किया है। सम्पूर्ण प्रकृति प्रियतम के समागम के लिए उत्साहपूर्ण उत्कण्ठित है। उसके वियोग में व्यथा से व्याकुल है। प्रियतम का रूप सौन्दर्य अप्रतिम है। चाँद भी प्रकृति का तत्त्व उसके अनन्त सौन्दर्य से मुक्त नहीं रह सकता—

उन्ह बानन्ह अस को जो न मारा। बेधि रहा सगरौ संसारा॥
गगन नखत जो जाहिं न गने। वै सब बान ओही के हने॥
बरुनि बान अस ओपहँ बेधे रन-बन-ढाँख।
सौजहिं तन सब रोवाँ पंखिहि तन सब पाँख॥[4]

इस प्रकार प्रियतम के प्रेम धागों से बिंधी हुई सम्पूर्ण प्रकृति उसके वियोग में व्याकुल है।

---

१—डा० किरणकुमारी गुप्ता : हिन्दी काव्य में प्रकृति चित्रण पृ० ८३।
२—जायसी ग्रन्थावली (ना० प्र० सभा काशी) पृ० १५३।
३—जायसी ग्रन्थावली (ना० प्र० सभा, काशी) पृ० ८३ (दोहा ६)।
४—वही।

बूडि उठे सब तरि वर पाता। भीजि मजीठ टेसू बन राता॥[1]

वृक्षों के पत्ते और पुष्प भी उसी के वियोग में रक्त (अनुरक्त) हो गए हैं। इस अखण्ड ज्योतिरूप प्रियतम से मिलन होने पर प्रकृति उल्लास से आन्दोलित हो उठती है विरह की दारुण व्यथा से क्लान्त प्रकृति अनुराग के रंग में रंग उठती है—

'भा वसंत राती वनसपती। औ राते सब जोगी जती॥

राती सती अगिनि सब काया। गगन मेघ राते तेहि छाया॥'

वनस्पति, मेघ आदि उसी के प्रमोल्लास के ही कारण अनुरक्त हो उठे हैं।

## षड ऋतु वर्णन

प्रकृति के उद्दीपन के अन्तर्गत षडऋतु और बारहमासा के माध्यम से शृंगार निवेदन करना भारतीय कवियों की एक अत्यन्त प्राचीन प्रथा है। षडऋतु वर्णन मिलनजन्य आनन्द में उद्दीपन का संचार करता है।[2] इसके द्वारा कहीं कहीं विरहजन्य दु:खबोध को अधिक गहन और मार्मिक बनाने का भी कार्य लिया जाता है। पं० रामचन्द्र शुक्ल का कथन है कि 'कालिदास के समय से या उसके कुछ पहले ही से दृश्य-वर्णन के सम्बन्ध में कवियों ने दो मार्ग निकाले। स्थल-वर्णन में तो वस्तु वर्णन की सूक्ष्मता बहुत कुछ बनी रही पर ऋतु-वर्णन में वस्तु-चित्रण उतना आवश्यक नहीं समझा गया जितना कुछ इनी-गिनी वस्तुओं का कथनमात्र करके भावों के उद्दीपन का वर्णन। —— जान पड़ता है कि ऋतु-वर्णन वैसे ही फुटकर पद्यों के ही रूप में पढ़े जाने लगे जैसे बारहमासा पढ़ा जाता है। अतः उनमें अनुप्रास और शब्दों के माधुर्य आदि का ध्यान अधिक रहने लगा'[3]। संस्कृत साहित्य में ऋतु वर्णन का एक अन्य रूप 'ऋतु संसार' में देखने को मिलता है।

कभी-कभी कवियों ने पात्रों के मुख से ऋतु सौन्दर्य का उद्घाटन करवाया है। कर्पूर मंजरी में इस प्रकार के कई सुन्दर स्थल मिलते हैं।[4] १४वीं शताब्दी की पुस्तक वर्ण रत्नाकर में छहों ऋतुओं का विधान बताया गया है। उसमें प्रत्येक ऋतु की वे मुख्य-मुख्य विशेषताएं दी गई हैं जिन्हें उस ऋतु का वर्णन करते समय कवियों को नहीं भूलना चाहिए। उदाहरणार्थ वसन्त-वर्णन में वृक्ष की नवीनता पल्लव का उद्गम कुसुम का संभार मलयपवन कोकिल का कलरव, भ्रमर की रुनझुनी काम की क्रीड़ा विरहिणी की उत्कंठा-व्यग्रता नायक का हर्ष नायिका

---

१—जा० ग्र० (ना० प्र० सभा, काशी) पृ० ४३ (दोहा ६)।
२—पं० हजारीप्रसाद द्विवेदी हिन्दी साहित्य का आदिकाल पृ० ८४।
३—पं० रामचन्द्र शुक्ल चिन्तामणि काव्य में प्राकृतिक दृश्य, भाग २।
४—राजेश्वर कर्पूर मंजरी १।१७।

की अभिलाषा इत्यादि के वर्णन का विधान बताया गया है[1]।

संदेश रासक में अद्दहमाण[2] ने ऋतु वर्णन की परम्परा का उपयोग नायिका के विरह को अपेक्षाकृत गम्भीर रूप में प्रकट करने के लिए किया है। चंदवरदाई ने भी पृथ्वीराजरासो[3] से ६१ वें समय में षड्ऋतु वर्णन की नियोजना की है।

संस्कृत साहित्य के आदि कवि वाल्मीकि[4] से अनवच्छिन्न भाव से चली आती हुई षड्ऋतु वर्णन की परम्परा अपभ्रंश से होती हुई हिंदी साहित्य में भी चली आई है। इस परम्परा में कालिदास के ऋतु संहार में षड्ऋतु वर्णन का भव्य, अनाविल और जीवन्त सुन्दर रूप दर्शनीय है। जायसी ने भी इसी परम्परा से रत्नसेन और पद्मावती के संयोग शृंगार के उद्दीपन-रूप में षड्ऋतु वर्णन खण्ड का नियोजन किया है।

पदमावत का षड्ऋतु वर्णन नूतन परिणीता पद्मावती के हर्षातिरेक का चित्रण करता है।

नवल वसन्त ऋतु पद्मावती के लिए अभिनव जीवन का संदेश देते हुए आई है, नवल वसंत नवल ऋतु चैत और वैशाख की श्री सम्पन्नता चंदन, चीर पुष्पहार, परिमल-सुवास, भौंरा का पुष्प के संग प्रीति पराग खेलना चाचर धामरी, प्रभृति उद्दीपक वस्तुएं पदमावती के यौवन में अभिनव उल्लास का संचार करता हैं, सर्वोपरि बात तो यह है कि कांत घर में है ऋतु सुहावनी है आवा न करे वसंत पुन पुन नित्य प्रति।[5]

जहाँ ज्येष्ठ-आषाढ़ से कान्त घर में ही है वहाँ ग्रीष्म ऋतु की तपन कहाँ रह सकती है? धनी ने मुरंगी भीना परिधान पहन रखा है परिमल और मद से उसका तन मह-मह हो उठा है, एक तो पद्मावती का शरीर यों ही शीतल और सुवासित था, दूसरे नैहर में पिता का राज्य – उसमें भी कान्त का प्राप्त सुसान्निध्य, उसका अधर ताम्बूल और भीमसेनी कपूर से लाल था, वह चन्दन-चर्चित शरीर में सेज लगाती था, अंगूर अनार और ग्रीष्म के सदाफर आम्र आदि के रसास्वादन से उसके सम्भोग-सुख में तीव्रता ही आती है।[6]

पावस ऋतु में कांता का कान्त के साथ विलास सावन-भादों का अति

---

१—वर्णरत्नाकर, चतुर्थ कल्लोल पृ० १८–१९।
२—संदेश रासक (सं० प० हजारीप्रसाद द्विवेदी)।
३—डा० विपिनबिहारी त्रिवेदी चन्दवरदायी और उनका काव्य, पृ० १०६।
४—वाल्मीकि रामायण किष्किन्धा काण्ड, सर्ग १ श्लोक २२–३१।
५—जायसी ग्रंथावली (पद्मावत) पृ० १४८, (दोहा ५)।
६—पद्मावत डा० वासुदेवशरण अग्रवाल, पृ० ३३५, दो० ३३६।६

सुदर लगना, कोकिल की मधुरध्वनि काकनी सुनाना गमन सुनानी धरती मेघमय असमान म बकपंक्ति-गमन लानिम परिवानावता धयाओ का ऐस निकलना जसे बीर-बहूटियां हो विद्युत की कौंध — उसम धारासार वडी का स्वण-सदृश दृष्टिगोचर होना दादुर और मयूरा के अति सुन्दर शब्द प्रियतम के सग रति रग म जागी अनुरागिणी धया गगन गजन से चौंक कर उसका कठालिंगन करना हरा भरा ससार हरित भूमि कुसुभी वस्त्र धया का प्रियतम के साथ हिंडोल का आयोजन पवन झकोरे वतास का शीतल लगना धया स पवन और पवन से धया परिमल और सुवास प्राप्त करके धय धय होना चाहते है ।[१]

इस प्रकार वर्षा ऋतु के सुहाने तत्व समागिनी पदमावती का हर्षातिरेक प्रदान करत हैं । कवि ने प्रकृति के उपादानो के द्वारा भावो के सदेश और तादात्म्य सम्बध का भी उपस्थापन किया है—

रग-राती पियसग निसि जागे । गरज चमकि चौंकि कठ लागे[२] ।

गगन गरजता है तो धया चौंक कर प्रियतम के गले स लिपट जाती है । यहा पर प्रकृति और मानव भावा का सामजस्य स्थापित किया गया है जिसम प्रकृति भावा को आधार प्रदान कर रही है ।

अत्यत सुहानी कुआर कार्तिक की अभिनव उजियारी पूर्णिमा की पूणकला षोडश शृगार नक्षत्रा स भरा आकाश प्राजल धरती-आकाश पुष्प विकसित पय लिका स्वर्णिम फूलो से फूली पृथ्वी खजन सारस-युगम का विहार आदि शरद ऋतु के उपकरण प्रियतम के सग म आलिगित धया और धया के गल-लगे प्रियतम के सुख विलास का सवर्धित करते हैं ।[३] केशवदास ने शरद ऋतु के वण्य उपकरणो की सूची इस प्रकार दी है—

अमल अकास प्रकास ससि मुदित कमल कुल कास ।
पथी पितर पयान नृप सरद सुकेसवदास ॥[४]

यहा यह द्रष्टव्य है कि जायसी का शरद वणन सादृश्य है वह मात्र परपरा पालन के ही लिए नही है । इस वणन की कतिपय पक्तियाँ अथ-व्यजना और उत्कृष्ट काव्य सौदय की दृष्टि स अतुलनीय ह— पदमावति म पूनिव कला । चौदह चाद उए सिघला ॥ सोरह करा सिंगार बनावा । नखतन्ह भरे सुरुज ससिपावा ॥[५]

---

१—पदमावत डा वासुदेवशरण अग्रवाल पृ० ३३६ दोहा ३ ७।७ ।

२—पदमावत (डा वासुदेवशरण अग्रवाल ) पृ ३३६ (दोहा ३८।४) ।

३—जायसी ग्रथावली, ना० प्र० सभा काशी पृ० १४६ (दोहा ८) ।

४—केशवदास प्रियाप्रकाश ३३वां दोहा पृ० १४३ ।

५—डा० वासुदेवशरण अग्रवाल, पदमावत पृ० ३८७ (टिप्पणी और अथ) ।

इन पंक्तियों का अर्थ समर्थता व्यंजना और जीवन्त चित्रात्मकता आदि का सौन्दर्य दर्शनीय है।

हेमन्त और शिशिर वर्णन में कवियों का प्रकृति का बहुत कम ध्यान रहता है। इन ऋतुओं का वर्णन करते समय उसका ध्यान मानव व्यापारों पर ही अधिक केन्द्रित रहता है।

अगहन पूस में जिस घर में प्रिय हो वहां सर्दी तो होती ही नहीं। धन्या और प्रियतम के बीच में तो यह शिशिर ऋतु सोहाग का काम करती है। मन से मन शरीर से शरीर और हृदय से हृदय ऐसे मिले कि हार भी नहीं रहा चन्दन की भांति शीत भी नहीं। हंसयुग्म की भांति रत्नसेन और पदमावती क्रीड़ा रत थे। शीत जो प्रिया के अंग में था, वहां से भगाए जाने पर (चकवे के रूप में) अलग खड़ा पुकार रहा था मानो उसे किसी चकवी का वियोग हुआ है।[1] हेमन्त ऋतु में रत्नसेन के पास पाला नहीं लगता। शीत भी सुखकर है। भला जहां बाला और पति एक साथ हो वहां शीत कहां? वहां से शीत ऐसे भागता है जैसे बाण देख कर काग। बेचारे शीत ने भाग कर इन्द्र-दरबार में अपना देश निकाला वाला दुखड़ा निवेदित किया इस ऋतु में मैं उसके संग शयन करता, अब तो मुझ उसके दर्शन भी दुर्लभ हो गए हैं। अब तो शशि सूर्य से भेंट हो गई है—शीत का देश निराला हो गया है। इन्द्र ने भी कहा कि यह तो यही नियम है कि कभी किसी की बारी है और कभी किसी की।'[2]

उपर्युक्त वर्णन के आधार पर कहा जा सकता है कि प्राकृतिक उपादानों द्वारा नव दंपति के हर्ष और सुख विलास को उद्दीप्त करने के मिस षड्ऋतु-वर्णन की योजना द्वारा माधुर्य-सौन्दर्य का वर्णन किया गया है।

पृथ्वीराज रासो[3] संदेश रासक[4] ढोला मारू रा[5] दूहा और पदमावत में ऋतु वर्णन के अन्तर्गत प्रकृति वर्णन किया गया है। इन ग्रन्थों में ऋतु वर्णन का प्रसंग प्रायः उद्दीपन के ही रूप में आया है। जायसी ने पूर्ण मनोयोग के साथ प्राकृतिक वस्तुओं और व्यापारों की अकृत्रिम मनोरम झांकियाँ दिखाकर नायक–नायिका के भावों के साथ सामंजस्य स्थापित करते हुए प्रेम विरह की व्यंजना की है।

---

१—जायसी ग्रन्थावली (हिन्दुस्तानी एकेडमी), दोहा ३३९।

२—वही दोहा ३४०।

३—पृथ्वीराज रासो (कई समयों में), मुख्य रूप से 'शशिवृता विवाह समय' और वनवज्ज समय।

४—संदेश रासक प्र० २ ३।

५—ढोला मारू रा दूहा, पृ० २४०—४१–४२।

## बारहमासा और उसका सौन्दर्य

बारहमासा वर्णन की परम्परा संस्कृत साहित्य में नहीं मिलती। संभवत लोकजीवन से गृहीत यह परम्परा हिन्दी साहित्य की अपनी वस्तु है। बारहमासे के द्वारा प्रत्येक महीने की प्रकृति के विरही और विरहिणियों पर पड़े हुए प्रभाव वैविध्य के माध्यम से प्रकृति चित्रण किया जाता है। संभवत इस परम्परा का मूल उत्स अपभ्रंश कालीन जनगीतियों का उन्मुक्त क्षेत्र है। जनगीतियों की भावधारा में वियोगिनी की व्यथा के साथ परिवर्तित नर्तित काल का रूप और उसकी प्रतीक्षा मिलकर आई है। प्रत्येक मास की प्रमुख प्रकृति की रूप रेखा के आधार पर वह अपने प्रियतम को याद कर लेती है और उसके लिए विकल हो उठती है।[1] वर्ष का प्रत्येक मास यथा कातरा विरहिणी के भावों को उद्दीप्त करता है। कान्त के वियोग में वसन्त उसे उन्मत्त बना देता है तो ज्येष्ठ की प्रचंड गर्मी उसे जला डालती है भूधराकार घनों की घमंड–गर्जना में वह संत्रस्त हो उठती है तो शरद की ज्योत्सना अग्नि बरसाती प्रतीत होती है।

हिन्दी साहित्य में बारहमासा वर्णन आदिकाल से ही मिलने लगता है। नरपति नाल्ह कृत बीसलदेवरास में वियोगिनी राजमती का बारहमासा ही प्रमुख प्रतिपाद्य है।[2] विद्यापति ने भी बारहमासे का वर्णन किया है ( मोर पिया सखि गेल दूर देस। — – भइन विद्यापति बारहमास[3] )। मंझन उसमान दुखहरन दास बोधा आदि कवियों ने भी अपनी भाव लड़ियां बारहमासा वर्णन से गूंथी हैं। जायसी के पदमावत में भी प्रकृति के प्रत्येक मास के रूप का अत्यन्त सुन्दर वर्णन हुआ है। प्रकृति के बारहों महीने के रूप और उनके साथ नागमती के विरह दग्ध हृदय की अनुभूतियों का भी उन्होंने मार्मिक और करुणापूरित चित्रण किया है।

जायसी के बारहमासा वर्णन का लक्ष्य है नागमती का विरहोद्दीपन एवं स्वाभाविक प्रकृति चित्रण द्वारा विरहिणी नागमती की विरहजन्य वेदना का हृदय स्पर्शी निरूपण इस बारहमासा का मूल आधार नागमती का विरह निवेदन ही

---

१–डा० रघुवंश प्रकृति और हिन्दी-काव्य मध्ययुग, पृ० ४०६।

२–क (स०) डा० माताप्रसाद गुप्त, बीसल देव रास।

ख बीसलदेव रासो (ना०प्र० सभा काशी) तृतीयसर्ग पृ० ६७–७०।

३–रामवृक्ष बेनीपुरी विद्यापति पदावली पद २०८ (५० पंक्तियों में) पृ० २७१–७३।

४–मंझन कृत मधुमालती (हिन्दी प्रचारक पुस्तकालय) पृ० १२०–२३।

५–डा० रघुवंश प्रकृति और हिन्दी काव्य पृ०३५१–५४।

है। परम्परा प्रचलित प्रकृति के उपमान नवीन मौलिक उपमान एवं मार्मिक उक्तियों से युक्त इस बारहमासे में क्षण क्षण नवीनता और उत्कृष्ट सौंदर्य प्रदान करने वाली ताजगी विद्यमान है।

एक तो दूसरी स्त्री के लिए पति के जोगी होकर घर से चले जाने की विरह व्यथा दूसरे प्रत्येक महीने की विरह व्यथा को तीव्र करने वाली प्रकृति बचारी जिए भी तो कैसे ?

पुष्य नखत सिर, ऊपर आवा। हौं बिनु नाह मंदिर को छावा ॥ [1]

नागमती है तो चित्तौड़ की पटरानी, किन्तु वह चित्रना में सामान्य विरहिणी बाला के रूप में उपस्थित होती है। कान्त घर में नहीं है भला उसके बिना मेरी टूटी कुटिया का कौन छाएगा ? ( श्लेष से ) कान्त के अभाव में इस शून्य राजप्रसाद या (मन मंदिर) को कौन अलंकृत करेगा ? सावन का सुहावना महीना ग्रामीण संयोगिनियों के हृदय का पारावार तरंगित होता हुआ रहता है। वे हिंडोले पर झूलती हैं गाती हैं पर विरहिणी को तो ये सब वस्तुयें प्रियतम की सुधि में विसूरने का बाध्य करती हैं। सखिन रचा पिउ संग हिंडोला 'पूस नाग' सब घर घर कापा प्रभृति पंक्तियों में प्रकृति के यथार्थ चित्रण के साथ ही ग्राम्य जीवन की सच्ची अभिव्यक्ति हुई है। ये पंक्तियां अत्यन्त स्वाभाविक हैं।

जायसी ने इस वर्णन में प्रकृति के उद्दीपन विभाग के अंतर्गत आने वाले रूपों की दृष्टि से अधिक उन्मुक्त वातावरण का सृजन किया है। परवर्ती रीति कालीन कवियों में भाव-व्यंजना एवं वेदना की अनुभूतियों की अभिव्यंजना के स्थान पर वेदना के बाह्य अनुभवों और विलास के क्रीड़ा-कलापों का संवर्धन होता गया है। किन्तु जायसी ने ऋतु के बदलते हुए विभिन्न दृश्य रूपों को विरहिणी के मार्मिक भावों के सम पर ही उद्दीपक बनाया है। इसमें विरहिणी के विरह प्रसंग को लेकर प्रकृति को अत्यन्त सहज संबंध में चित्रित किया गया है। विरह कातरा नागमती प्रत्येक मास के परिवर्तमान प्राकृतिक वातावरण के साथ अपनी विरह-वेदना को सम अथवा विरोध पर रखकर अधिक कष्ट का अनुभव करती है। प्रियतम की प्रवासजन्य वेदना के ऊपर से ऋतुएं भी उसे महान कष्ट दे रही हैं।

'आषाढ़ मास के पूर्व श्याम और ध्वजा वर्ण के धावमान बादल श्वेत धवल रूपी बकपंक्ति गमन तलवार की भांति विद्युत की कौंध, बूँदों की धारासार बाण वर्षा घटा का जलभार में घुमड़ना दादुर की टर-टर कोकिल की काकली पपीहे की 'पी-पी', विद्युत का गिरना और ऐसे गाढ़े समय में कान्त का 'बाहर' रहना

---

१—जा० ग्र० ना० प्र० सभा काशी, पृ० १९२।

बेचारी नागमती का सब सुख विस्मृति प्राय है।[1]

सावन महीने की प्रकृति के उद्दीपन विभाव के अन्तर्गत भी प्रकृति और विरहिणी के भावों का सामंजस्य स्थापित किया गया है। सावन में अपार पानी बरस रहा है चारों ओर भरा पानी है फिर भी विरहिणी सूखती जाती है वह रक्त के आंसू रोती है जैसे बीर बहूटियाँ रेंग चली हैं सखियों ने हिंडोल का निर्माण किया है किन्तु उसका हृदय तो स्वयं दोलायमान हो रहा है सारा संसार जलमय हो रहा है और उसकी नाव खेवक के बिना ठहरी हुई है। विरहिणी के पास न पांव हैं न पंख प्रियतम और उसके बीच पर्वत समुद्र बीहड़ वन और घने ढाख के जंगल हैं वह उसमें कैसे मिले ?[2]

इसी प्रकार जायसी ने प्रत्येक महीने की उद्दीपक प्रकृति के यथार्थ और मर्मस्पर्शी सुन्दर चित्रों द्वारा भी नागमती के विरह निवेदन को अधिक तीव्र मार्मिक और प्रभविष्णु बनाया है—

| | |
|---|---|
| गजमान बादलों के साथ आषाढ़ चढ़ा है | प्रिय बचाओ मैं काम आक्रान्ता हूँ। |
| बिजली गिरती है | घट में जीव नहीं रह जाता। |
| पुष्य नक्षत्र सिर के ऊपर आ गया है | स्वामी के बिना कौन मेरा मंदिर छायेगा। |
| आर्द्रा लगने ही बिजली चमक कर | |
| भूमि छने लगी | सुनो प्रिय के बिना कौन आदर देगा ? |
| सावन में पानी खूब बरस रहा है | |
| भरन पड़ी है | मैं सूख रही हूँ। |
| संसार जल से आप्लावित है | मेरी नाव खेवक बिना थकी है। |
| मघा में बादल झकोर-झकोर कर | विरहिणी के नयनों में धारागार अश्रु |
| बरसता है | वर्षा हो रही है। |

स्पष्ट है कि इस बारहमासे में प्रकृति और विरहिणी की भावनाओं का सामंजस्य अत्यन्त सरस एवं मनोमय ढंग से उपस्थित किया है। प्रकृति का स्वाभाविक रूप भावों को आधार प्रदान करता है और भावों की सहज स्थिति प्रकृति से प्रेरणा प्राप्त करती है। इसके साथ ही प्रकृति के विविध क्रिया-व्यापारों में भावों की व्यंजना का सन्निविष्ट रूप भी बारहमासे का एक आकर्षक और सौंदर्य-वर्द्धक तत्व है। वियोगिनी के भावों और अनुभावों के साथ ही प्रकृति में कल्पना का भी उपस्थापन किया गया है। यदि मघा में झकोर-झकोर कर वर्षा होती है तो उसके

1—जा० ग्र० (ना० प्र० सभा काशी) पृ० १५० (दोहा ८)।
2—जा० ग्र० (ना० प्र० सभा काशी) पृ० १५२ (दोहा ६)।

नयनों से भी अनिमेष आसुओं की झड़ी लगा है यदि अन्धकार अथाह और गम्भीर है तो उसका मन भी मलिन है।"

## बारहमासे का रेखांकन

जायसी ने बारहमासे में शब्दों व गुम्फन का ऐसा उत्कृष्ट विधान किया है कि वर्ण्य-वस्तु का आकृति-चित्र पाठक की आंखों के समक्ष झूलने लगता है।

'जेठ में संसार जल उठता है लू चलने लगती है बवंडर उठते हैं, अंगार बरस पड़ते हैं विरह गरज कर हनुमान की तरह जागा है और शरीर में लंका दहन कर रहा है चारों ओर से चलकर पवन अग्नि को प्रदीप्त कर देता है, वह अग्नि लंका को जलाकर पर्वत गिरा में लग गई है आग उठती है, आंधी आती है और नयनों से नहीं सूझता हाय मैं विरह दुख में बंधी मरती हूं।' जायसी ने प्रकृति के इस चित्र में रेखाओं को खूब उभार कर अपनी सूक्ष्म काव्य कला शक्ति का परिचय दिया है। प्रकृति के दृश्य खण्ड की योजना की यथार्थता प्रकृति और मानवीय भावों का सहज तादात्म्य सम्बन्ध और शब्दों के माध्यम से रेखांकन इस प्रक्रिया के विशिष्ट आकर्षण के केन्द्र हैं।

कार्तिक में शरच्चन्द्र की उज्ज्वलता में जग शीतल हो रहा है और मैं विरह में जल रही हूं। पूनम की चन्द्रा से संयुक्त चन्द्र प्रकाशित है, मुझे लगता है मानो धरती-आकाश सब जल रहे हैं मेरे तन और मन में सेज अग्निदाह उत्पन्न करती है। सबके लिए यह चांद है पर मेरे लिए तो राहु हो गया है। घर में कान्त नहीं हैं मेरे लिए चतुर्दिक अंधियारा ही है। अरे ओ निठुर अब भी तो इस शुभ दिन घर आजा जब संसार में दीवाली का पर्व मनाया जा रहा है। सखी का झोड़-झोड़ कर कर हाथ-साथकर सखियां घूम घूम कर झूमक गा रही हैं और मैं झखती-झूखती हूं कि मेरी जोड़ी बिछुड़ गई है। जिसके घर में प्रिय है वह पूजा कर रही है मुझे एक तो विरह का दुख ऊपर से सपनी का चिन्ता भी है।[2]

नागमती अपनी विरह व्यथा का निवेदन परिवर्तित ऋतु रूपों के माध्यम से करती है। उसकी विरहाभिव्यक्ति के मूल में प्रकृति से अधिकाधिक सहृदयता स्थापित करने की भावना भी अनुस्यूत है। इस वर्णन में प्रकृति का भी जीवन्त रूप समक्ष उपस्थित हो जाता है—

सावन में— जग जल बूडि जहां लगि ताकी। मोरि नाव खेवक बिनु थाकी।

---

१—जा०ग्र० (ना०प्र० सभा काशी), पृ० १४६ (दोहा १८)।
२—वही पृ० १५३ १४ (दोहा ८)।

भादो म —'धनि सूने भरे भादो माहा । अबहु न आएन्हि सीचेन्हि नाहा ॥

'चित्रा का मीत चन्द्र मीन राशि म आ गया पपीहा ने पिउ पिउ पुकारते हुए मानो अपने सखि को पा लिया, अगस्त उदित है स्वातिबूद चातक के मुख म पड गया सरोवर का स्मरण करके हस लौट आए, सारस कुरलित एव क्रीडाशील हैं खजन दिखाई पडते हैं कास फूल गए हैं–य समस्त उल्लास तो आए पर हे कान्त, तुम नहीं लौटे विदेश म ही भूल रहे'।

इन वणना, दशा और प्रकृति के चित्रा के साथ ही जायसी ने ग्राम्य प्रकृति के अनेकश सुरम्य चित्रो को अत्यन्त जीवन्त रूप म उपस्थित किया है –

(भादो मे) बरस मघा झकोरि-झकोरी । मोरि दुई नन चुव जस ओरी'।

(क्वार म) भा पर गास कास उन फूले । कत न फिरे विदेसहि भूले'।'

(कार्तिक म) सखि झूमक गाव अग मोरी । हों भुराव बिछुरी मोरी जोरी ॥

(अगहन मे) काप हिया जनाव सीऊ । तो प जाइ होइ सग पीऊ ।'

अत 'पिउ सो कहेउ सदेसडा हे भौंरा हे काग ।

सो धनि बिरहे जरि मुई तेहिक धुवा हम्ह लाग'।

(यहा पर नागमती की सम्पूण विरह वेदना का अत्यन्त कारुणिक और सवेदनीय रूप दशनीय है)।

(पूस म) पूस जाड थर–थर तन कापा । सुरुज जडाइ लक दिसि तापा'।

(माघ म) लागेउ माघ पर अब पाला । बिरहा काल भएउ जडकाला' ॥

(फागुन म) फागु करहिं सब चाँचरि जोरी । मोहि तन लाइ दीन्ह जस होरी ॥

यह तन जारी छार क कहीं कि पवन उडाव ।

मकु तेहि मारग उडि पर कत धर जह पाव' ॥

(चत म) चत बसता होइ धमारी । मोहि लखे ससार उजारी'।

(बशाख म) लागिउ जर जर जस भारू । फिरि फिरि भूजेसि तजिउ न बारू ॥

१–जा० ग्र० (ना० प्र० सभा काशी) प० १८३ (दोहा ७) (पद्मावत, डा० अग्रवाल पृ० ३४७ दोहा ३४७।४)

२–वही प० १८३ (दोहा ६।५)। ३–वही प० १५३ (दोहा ७।७)।

४–वही प० १५४ (दोहा ८)।

५–जा ग्र० (ना० प्र० सभा, काशी) दोहा ६।

६–पद्मावत (डा० वासुदेवशरण अग्रवाल) प० ३४६ (१०।१)

७–जा० ग्र० (ना० प्र० सभा काशी) पृ० १५४ (दोहा ११।१)।

८–वही, पृ० १५५ (दोहा १२)। ९–वही पृ० १५५ (दोहा १३।१)।

सरवर हिया घटत नित जाई। टूक टूक ह्वै कै बिहराई॥
बिहरत हिया करहु पिउ टेका। दीठि दवगरा मेरवहु एका॥
कवल जो बिगसा मानसर बिनु जल गएउ सुखाइ।
कबहु बेलि पुनि पलुहै जौं पिउ सींचै आइ[1]॥

नागमती के हृदय की उपमा कवि ने सूखते हुए सरोवर से दी है। उसकी यथा प्रस्तुत चित्र म साकार हो उठी है। यह चित्र ग्राम्य जीवन महान पारखी कवि जायसी की ही लेखनी से सम्भव थे। इन पंक्तियों के विषय म प० रामचन्द्र शुक्ल का कथन विशेष रूप से उल्लेख्य है – मैं तो समझता हू इसके जोड की सुन्दर और स्वाभाविक उक्ति हिन्दी काव्यों मे बहुत ढूंढने पर शायद ही कहीं मिल तो मिले[2]। सचमुच य पंक्तियां ही जायसी को अमर महाकवि सिद्ध करने को पर्याप्त हैं। यहा पर प्रकृति के आलम्बन रूप के माध्यम से मानव की रागात्मिका वृत्ति का अत्यन्त सुन्दर चित्रण किया गया है। समष्टि रूप म कहा जा सकता है कि 'नागमती का बारहमासा प्रकृति सौंदय विरह-वेदना की अन्यतम अभिव्यक्ति और उत्कृष्ट काव्य सौंदय की दृष्टि से हिन्दी साहित्य का एक महाघ रत्न है।

'बारहमासे के सम्बन्ध म यह जिज्ञासा हो सकती है कि कवि ने वणन का आरम्भ आषाढ़ से क्यों किया है चैत से क्यों नहीं किया? बात यह है कि राजा रत्नसेन ने गङ्गा-दशहरे को चित्तौड से प्रस्थान किया था जसे कि इस चौपाई से स्पष्ट है –

'दसव दाव क गा जो दसहरा। पलटा सोइ नाव लेइ महरा॥

यह वचन नागमती ने उस समय कहा है जब राजा रत्नसेन सिंहल से लौट कर चित्तौर क पास पहुचा है। इसका अभिप्राय यह है कि जो केवट दशहरे के दिन मेरी दशम दशा (मरण) करके गया था, ज्ञात पडता है कि वह नाव लेकर आ रहा है। दशहरे के पाच दिन पीछे ही आषाढ लगता है इससे कवि ने नागमती की वियोग दशा का आरम्भ आषाढ से किया है[3]।

## वैशिष्ट्य

जायसी ने ऋतु वणन म परवर्ती रीतिकालीन कवियों जसी बेमेल ठूसठांस या उक्ति चातुय की कलाबाजियों का भद्दा प्रदर्शन नहीं किया है। इनके वणन की सबसे

---

१—जा० ग्र० (ना० प्र० सभा काशी) पृ० १५६ (दोहा १४)।
२—जा० ग्र० (ना० प्र० सभा, काशी) भूमिका पृ० ८६।
३—वही पृ० ८६।

बड़ी विशेषता है व्यंजना का सारल्य और लोक जीवन के विविध रूपों की सीधी, सहज किंतु अत्यन्त मार्मिक समर्थ, अर्थपूर्ण और प्रभविष्णु अभिव्यक्ति। लोक जीवन और उसके उपादानों के यथार्थ वर्णन में जायसी सिद्धहस्त थे। इसे स्पष्ट करने के लिए दो एक उदाहरण पर्याप्त होंगे —

चमक बीजु बरस जल सोना। दादुर मोर सबद सुठि लोना
(विद्युत की कौंध में धारासार वर्षा की बूंदों का सुवर्ण के समान चमकना)।
पिउ सजोग धनि जोबन बारी। भौंर पुहुप सग करहिं धमारी॥
होइ फाग भलि चाचरि जोरी। बिरह जराइ दीन्हि जस होरी॥
जिन्ह घर कंता ऋतु भली आव बसंत जो नित्त।
सुख भरि आवहिं देवहरे दुःख न जानै कित्त[1]॥
पुष्य नखत सिर ऊपर आवा। हौं बिनु नाह मंदिर को छावा॥
बरसै मघा झकोरि झकोरी। मोरि दुइ नैन चुवैं जस ओरी[2]।
सरवर हिया घटत निति जाई। टूक टूक ह्वै कै बिहराई[3]॥
बिहरत हिया करहु पिउ टेका। दीठि दवंगरा मेरवहु एका॥
—जायसी

कंत बिन बासर बसंत लागे अंतक से
तीर ऐसे त्रिविध समीर लागे लहकन
—देव

चंतगी कहा तो चांदनी में चरि जायगी।
बनन में बागनि में बगरयो बसंत है।
—पद्माकर।

स्पष्ट है कि रीतिकालीन कवियों ने शब्दों और अलंकारों के व्यामोह में प्रकृति का निरीक्षण नहीं किया और सहज ही सौंदर्य समाप्त हो गया किंतु जायसी के सहज शब्दों से उनका सूक्ष्म निरीक्षण और मार्मिकता तथा अर्थपूर्ण भाषा समर्थता सीधे हृदय को स्पर्श कर लेती हैं।

समष्टि रूप में हम कह सकते हैं कि पद्मावत का बारहमासा उद्दीपन रूप में प्रकृति में अवसादमय रूप का चित्रण करता है (उद्दीपन रूप में प्रकृति के हर्षमय तथा सुखमय स्वरूप का चित्रण वसंत वर्णन और षड्ऋतु वर्णन खंड में हुआ है।

## 'जग जल बूडि जहां लगि ताकी' आदि का औचित्य —

ध्यानपूर्वक विचार करने पर पता लगता है कि जायसी नागमती के प्रवह-

---

१—जा० ग्रं० (ना० प्र० सभा काशी) पृ० १४८।
२—वही पृ० १५२ १५३। ३—वही पृ० १५६।

मान आंसुओं में बह गए हैं। उन्होंने देश का ध्यान भुला दिया है। आलोचकों का यह आक्षेप है कि चित्तौडगढ़ निवासिनी नागमती के मुख से यह कहवाना उचित नहीं है –

'जग जल बूडि जहा लगि ताकी। मोरि नाव खेवक बिनु थाकी ॥
सावन बरस मेह अति पानी। भरनि पड़ी हौं बिरह झुरानी ॥
धनि सूखे भरें भादों माहा।
जल थल भरे अपूर सब धरति गगन मिलि एक

कहा जा सकता है कि उनकी नागमती जायस में गङ्गा जमुना के दो आबे में या बेरापू जी के निकट नहीं है, वह तो चित्तौर में है जो मरुभूमि है। सम्भवतः परम्परा और वर्णन के मोह में कवि को यह ध्यान ही नहीं रहा। कुछ लोगों ने इस भूल का मार्जन इस तर्क से किया है कि तन चितउर मन राजा कीन्हा ॥, आदि – इस रूपक को ध्यान में रखने पर उपरोक्त भूल भूल नहीं रह जाती, क्योंकि तन ही चित्तौर है और मन ही राजा और नागमती दुनिया धन्धा है। किन्तु मैंने इस रूपक के औचित्य पर 'पद्मावत की सार्वतिकता' के अन्तर्गत विचार किया है। डा० माताप्रसाद गुप्त ने सिद्ध कर दिया है कि यह रूपक प्रक्षिप्त है। अतः इस प्रकार के तर्क कपोल कल्पित हैं जिनका कोई महत्व नहीं है।

यदि हम सहानुभूत्यात्मक दृष्टिकोण से इन पंक्तियों के औचित्य पर विचार करें तो ज्ञात होता है कि जायसी का वक्तव्य सार्वकालिक और सार्वदेशिक है एक देशीय नहीं। हम जायसी के दृष्टिकोण से उनके कथन पर सहानुभूतिपूर्वक विचार करना चाहिए। यहां पर नागमती के माध्यम से जायसी का कथन है 'जहां तक देखती हूं संसार जल में डूबा है।

पुनः नागमती तो जग जल बूडि जहा लगि ताकी कह रही है। वह यह नहीं कहती कि चित्तौड़ या राजपूताना जल से आप्लावित हो गया है। इस प्रकार नागमती की उक्ति सार्वकालिकता और सार्वदेशिकता की कसौटी कसी जानी चाहिए। पुनः यदि साहित्यकार अपने वक्तव्य की प्रेषणीय भूमिका में सफल है, तो उसके ऐतिहासिक या भौगोलिक औचित्य का कोई प्रश्न नहीं उठता। पद्मावत पृथ्वीराज रासो और रामचरितमानस महाकाव्य हैं इनकी कसौटी साहित्य है इनका सम्पूर्ण सौन्दर्य साहित्यिक है ऐतिहासिक या भूगोलिक नहीं।

---

८

# शैलीगत विवेचन

## पदमावत की सांकेतिकता

पं० रामचन्द्र शुक्ल द्वारा संपादित जायसी ग्रन्थावली में पदमावत के उपसंहार खंड में कतिपय ऐसी पंक्तियाँ हैं जिनमें पात्रों और स्थानों के प्रतीकों के स्पष्टीकरण किए गए हैं। ये पंक्तियाँ इस प्रकार हैं –

' मैं एहि अरथ पंडितन्ह बूझा। कहा कि हम्ह किछु और न सूझा ॥
चौदह भुवन जो तर उपराही। ते सब मानुष के घट माहीं ॥
तन चितउर मन राजा कीन्हा। हिय सिंघल बुधि पदमिनि चीन्हा ॥
गुरू सुआ जेइ पंथ देखावा। बिन गुरु जगत को निरगुन पावा ॥
नागमती यह दुनिया धंधा। बांचा सोइ न एहि चित बंधा ॥
राघव दूत सोइ सैतानू। माया अलाउदीं सुलतानू ॥
प्रेम-कथा एहि भांति बिचारहु। बूझि लेहु जौं बूझै पारहु ॥
तुरकी अरबी हिंदुई भाषा जेती आहि।
जेहि मंह मारग प्रेम कर सबै सराहैं ताहि ॥ '[1]

डा० माताप्रसाद गुप्त ने प्रस्तुत पंक्तियों को प्रक्षिप्त अंश माना है। उन्होंने मूलतः १४ प्रतियों के आधार पर पदमावत का संपादन किया है।[2] उन्हें यह छंद चार प्रतियों में मिला था। ये प्रतियाँ इस प्रकार हैं – प्रति १ प्रति तीन १ प्रति दो ४ और ५।

इन प्रतियों में प्रति १ डा० गुप्त को मिली प्रतियों में सर्वाधिक प्राचीन है।

१–जा० ग्र० सं० रामचन्द्र शुक्ल ना० प्र० सभा, काशी पृ० ३०१।
२–जा० ग्र० माताप्रसाद गुप्त भूमिका पृ० ६३।

भा बसंत रातीं बनसपती । औ राते सब जोगी जती ॥
पुहुमि जो भीजि, भएउ सब गेरू । औ राते तहँ पंखि पखेरू ॥
इ गुर भा पहार जौं भीजा । पै तुम्हार नहिं रोंव पसीजा ॥[1]

इसी प्रकार के और भी अनेकश उदाहरण हेतूत्प्रेक्षाओं के दिए जा सकते हैं। यहाँ विशेष द्रष्टव्य यह है कि इन हेतूत्प्रेक्षाओं वाले स्थलों में कोई न कोई अन्य सुंदर अलंकार भी निहित रहता है।

## रूपक

जायसी ने सांग निरंग और परम्परित रूपकों का भी पर्याप्त प्रयोग किया है। सांग रूपक के रूप में वे कहीं कहीं शस्त्रास्त्रों की जानकारी प्रकट करने लगे हैं—

कहौं सिंगार जसि व नारी । दारू पियहिं जसि मतवारी ॥
सेंदुर आगि सीस उपराहीं । पहिया तरिवन चमकत जाहीं ॥
कुच गोला दुइ हिरदय लाई । अचल धुजा रहे छिटकाई ॥
रसना लूक रहहिं मुख खोले । लंका जरै सो उनके बोले ॥
अलक जंजीर बहुत गिउ बाँधे । खींचहिं हस्ती टूटहिं काँधे ॥
बीर सिंगार दोउ एक ठाऊँ । सत्रुसाल गढ़ भंजन नाऊँ ॥[2]

इन पंक्तियों में वीर रस की सामग्री में शृंगार रस की सामग्री का आरोप किया गया है। यह अवश्य है कि इस प्रकार के सांग उदाहरण कम मिलते हैं।

सांग रूपक के कुछ सुंदर उदाहरण लिए जा सकते हैं—

मन मरजिया हिय समुद गुरु सो तेहि महँ आनि ।
मन मरजिया न होइ पर हाथ न आव मानि ॥[3]

यहाँ अप्रस्तुत न तो परम्परा प्राप्त हैं और न रूप-साम्य पर निर्भर।

गगन सरोवर ससि कंवल कुमुद तराइन्ह पास ।
तू रवि ऊआ भौंर होइ पौन मिला लेइ बास ॥[4]

प्रस्तुत सांग रूपक के उदाहरण में रूपकातिशयोक्ति का भी चमत्कार द्रष्टव्य है। गगन, ससि, तराइन्ह और रवि क्रमशः सिंहल, पद्मावती, सखियाँ और रत्नसेन के लिए प्रयुक्त हैं। इनका सादृश्य रूपक के द्वारा क्रमशः सरोवर, कंवल, कुमुद और भौंर से स्पष्ट किया गया है। निस्संदेह प्राचीन शास्त्रकारों के सुमान्य अलंकार संसृष्टि की भी सुंदर सृष्टि द्रष्टव्य है।

---

1—जा० ग्र० ना० प्र० सभा काशी, पृ० ९८ (दोहा १२)।
2—जा० ग्र० ना० प्र० सभा, काशी पृ० २२२।
3—वही पृ० १२९ (दोहा ३)।
4—वही पृ० ९८ (दोहा २)।

कहीं कहीं रूपक का प्रयोग अन्य अलंकारों के सिलसिले में भी हुआ है। जैसे–

हीरामन जो देखसि नारी। प्रीति-बेलि उपनी हिय बारी॥
कहेसि कस न तुम्ह होहु दुहेली। अरुझी पेम जो पीतम बेली॥
प्रीति बेलि जिनि अरुझ कोई। अरुझे मुए न छूटै सोई॥
प्रीति बेलि ऐस तन डाढ़ा। पलुहत सुख, बाढ़त दुख बाढ़ा॥[1]

इसी प्रकार –

अब जोबन बारी को राखा। कुंजर बिरह बिधांसै साखा॥[2]

और सेज-नागिनी फिरि फिरि डसा॥[3]

बिरह मयूर नाग वह नारी। तू मंजार करु बेगि गुहारी॥

यहाँ नारी के नागिनी बनाने के साथ ही विरह को मयूर और रत्नसेन को मंजार भी बना डाला गया है। पहले में तो सौम्य विद्यमान है पर दूसरे में मंजार नागिनी से महापन आ गया है।

किसी-किसी स्थल पर तो जायसी ने अलंकारों की सहज स्थिति अत्यन्त जटिल और गूढ़ योजना की है। जैसे– देवपाल-दूती के प्रसंग में दूती ने पद्मावती को प्रलोभन दिया और कहा–

जोबन जल दिन-दिन जस घटा। भवर छपान हंस परगटा॥

जैसे जैसे यौवन रूपी जल दिन-दिन घटता है वैसे ही वैसे शरीर रूपी नदी या सरोवर में पानी की बाढ़ के भवर छिपते जाते हैं और हंस (मानसरोवर से आते हैं और) दिखाई पड़ने लगते हैं। इस प्रकार इस पंक्ति में सांग रूपक की योजना की गई है। जल का आरोप जिस पर किया गया है उस यौवन का उल्लेख है दूसरी पंक्ति में रूपकातिशयोक्ति माननी पड़ती है। दोनों पंक्तियों का एक साथ विचार करने पर नदी या सरोवर के ही अंग भ्रमर (पानी के भवर) और हंस उपस्थित है जो शरीर के दृश्य को पूरा करते हैं। अतः दूसरी पंक्ति में अतिशयोक्ति सिद्ध हो जाने पर ही सांग-रूपक होता है। पर अतिशयोक्ति की सिद्धि के लिए श्लेष के द्वारा भवर शब्द का दूसरा अर्थ काला भौंरा लेना पड़ता है। तब जाकर उपमेय अर्थात् काले केश की उत्पत्ति होती है। इस प्रकार रूपक तो प्रधान या अंगी मानने से श्लेष और अतिशयोक्ति उसके अंग हो जाते हैं। अलंकारों का यह मेल अंगांगि भाव संकर ठहरता है–यौवन-रूपी जल वाले केश रूपी भवर (जलावर्त) और श्वेत केश रूपी हंस। यौवन और जल में उमंग के धर्म को लेकर साधर्म्य मात्र है।

---

१–जा० ग्र० ना० प्र० सभा काशी पृ० १०८ (दोहा १९)।
२–वही, पृ० ७४।
३–वही पृ० १५३। ४–वही, पृ० १६३।

काले केश का पहले तो अतिशयोक्ति म काले (कमल का नील) भौंरा के साथ वर्ण सादृश्य है फिर श्लेष द्वारा रूपक म पहुँच कर भवर (जलावर्त) के साथ कुछ आकृति-सादृश्य है। इस प्रकार प्रस्तुत चोपाई म अतिशयोक्ति (रूपकातिशयोक्ति) श्लेष अगागिभाव सकर सागरूपक आदि कई अलकार एक दूसरे से उलझे हुए हैं। जायसी के अलकार कौशल के निदर्शन के लिए यह एक पक्ति ही पर्याप्त है।[1]

## अतिशयोक्ति

जायसी की अतिशयोक्तिया भी अत्यन्त मनोहर हैं। रूपकातिशयोक्ति-भेद में भी अभेद-के द्वारा उन्होंने ऐसी मनोहर और रमणीय वस्तुए सामने रखी हैं कि हृदय सौंदय की भावना मे मग्न हो जाता है। हेतूत्प्रेक्षा की भाँति यह अलकार भी कवि को बहुत प्रिय है। जायसी के काव्यो म स्थान स्थान पर इसका प्रयोग मिलता है। रतनारे नेत्रो के बीच घूमती हुई पुतलियो की शोभा की ओर कवि इस प्रकार इशारा करता है–

राते कवल करहि अलि भवाँ। घूमहि माति चहहि अपसवाँ॥[2]

इसी कमल और भ्रमर वाले रूपक को अतिशयोक्ति म जायसी और जगह भी बडी सुदरता से लाए हैं। प्रेम-जोगी रत्नसेन के सिहल गढ म पकडे जाने पर पद्मावती विरह म अचेत पडी है आखें नही खोलती है। इतने म कोई सखी आकर कहती है–

कवल कली तू पदमिनि गइ निसि भयउ बिहानु।
अबहु न सपुट खोलसि जब रे उवा जग भानु॥

यह सुनते ही पद्मावती आखें खोलती है जिसकी सूचना रूपकातिशयोक्ति के द्वारा कवि इन शब्दो म देता है–

भानु नाव सुनि कवल बिगासा। फिर कै भवर लीन्ह मधु बासा।

यहाँ भी कवि ने केवल कमल-दल पर बैठे भौंरे का उल्लेख करके आँख खुलने (उसके बीच काली पुतली दिखाई देने) की सूचना दी है।[3]

कहीं-कहीं रूपकातिशयोक्ति बहुत ही दुर्बोध हो गई है जैसे–

जौ लगि कालिंदी होहि बिरासी। पुनि सुरसरि होइ समुद परासी।

पद्मावती से देवपाल की दूती कहती है कि जब तक तू काले केशों वाली

---

१–पदमावत का काव्य सौन्दर्य पृ० ८६–८७।
२–जा० ग्र० ना० प्र० सभा पृ० ११०।
३–जा० ग्र० (ना० प्र० सभा, काशी) पृ० ११०।

अर्थात युवती है तब तक विलास कर ले फिर जब श्वेत केशा वाली हो जाएगी, तब तो काल के मुह म पडने के लिए जल्दी जल्दी बढ़ने लगेगी। जमुना की काली धारा सीधे समुद्र म नहा गिरती है। जब वह श्वेत धारा वाली गगा के साथ मिलकर श्वेत गगा ही हो जाती है तब समुद्र की ओर जाती है जहा जाकर उसका अलग व्यक्तित्व नहीं रह जाता। यह अतिशयोक्ति दुर्बोध हो गई है। दुर्बोधता का कारण है अप्रसिद्धि। जायसी ने इस पद्य मे यह स्वतत्रता दिखाई है कि परम्परा म व्यवहृत प्रसिद्ध उपमान न लेकर स्वकल्पित अप्रसिद्ध उपमान लिए हैं जिससे एक प्रकार की दुरूहता आ गई है। काले केशो के लिए कालिन्दी नदी की और श्वेत केशो के लिए गगा की उपमा प्रसिद्ध नही है।[1]

अत्युक्ति–अत्युक्ति भी जायसी का एक प्रिय अलकार है। यश वभव आदि की असभवता से सबद्ध वणन पदमावत म मिल जाते हैं। जायसी इस सिलसिले म एक निश्चित सख्या भी बता देते हैं—

सोरह सहस घोड घोड सारा।[2] छप्पन कोटि कटक दल साजा।[3]
सात सहस हस्ती सिंहली।
जनु कलास ऐरावत बली॥
मिलसहु नौ नख नन्दि पियारी।[4]
सती सहस दस सखा पाई।[5]
रतन लागि यहि बत्तिस कारी।[6]
टूटे मन नौ मोती फूटे दस मन काच।[7]
घना कटक जागिह कर क गरजा सब भस।
कास बीरा नारिहु निसि जानो फूना टेसु।[8]
रोव रतन–माल जनु चूरा। जह होइ ठाढ़ होइतह कूरा॥

(इतने आंसू गिर रहे हैं कि वह जहा भी खड़ा होता है वहा रत्नो का कूडा एकत्र हो जाता है) कोमलता सुकुमारता सुन्दरता आदि की व्यजना के लिए लोकोक्तियों का भी अतिशयोक्तिमूलक प्रयोग द्रष्टव्य है—

मलय समीर सोहावन छाहा। जेठ जाड लाग तेहि माहा॥[9]

शमा का छुईमुई पन भी देखने योग्य है—

---

१–जा० ग्र० ना० प्र० सभा काशी। प० ११३। २–वही प० ११०।
३–जा० ग्र० ना० प्र० सभा काशी। ४–वही प० ५४।
५–वही पृ० १२७। ६–वही प० १७।
७–वही पृ० ५५। ८–वही।
९–वही, प० ८७। १०–वही प० ११।

अति सुकुमार सेज सो डासी छुव न पाव कोइ।
देखत नवहिं खिनहिं खिन पाव धरत कस होइ॥[1]

फारसी मसनवियो म विरह का प्राय अत्युक्ति मूलक एव ऊहात्मक वणन मिलता है। जायसी भी उस पद्धति से पर्याप्त प्रभावित हैं–

जेहि पखी के नियर होइ, कहै विरह क बात।
सोई पखी जाय जरि तरिवर होहिं निपात॥[2]

रोने का विश्वव्यापी प्रभाव दिखाने के लिए भी जायसी ने अत्युक्ति का आश्रय लिया है—

नैनन चली रकत क धारा। कथा भीजि भएउ रतनारा॥
भा बसत राती बनसपती। औ रात सब जोगी जती॥[3]

इस प्रकार के अत्युक्तिमूलक वणनो म उत्प्रेक्षा अलकार या आध्यात्मिकता के भी आश्रय की बात कही जा सकती है।

तदगुण —नयन जो देखा कवल भा निरमल नीर सरीर।
हसत जो देखा हस भा दसन जोति नग हीर॥

प्रस्तुत दोहे म नयन, शरीर दन्त एव मुस्कान के परम्परा प्रचलित उपमानो के माध्यम से जायसी ने गाढ सौंदर्याभिव्यक्ति का अत्यन्त सफल प्रयोग किया है। कहीं-कहीं रूपकातिशयोक्ति की ही भाँति तदगुण अलकार की भी गूढ और अथगर्भित योजना मिलती है। देव पाल की दूती अनेक प्रकार के पकवानो को लाकर पद्मावती के सामने रखती है वह उन्हें हाथों से भी न छूकर कहती है–

'रतन छुवा जिन्ह हाथन्ह सेंती। और न छुवौं सो हाथ सकेती॥
ओहि रग भए हाथ मॅजीठी। मुकुता लेउ तै घुघुची दीठी॥'[4]

अर्थात जिन हाथो से मैंने उस प्रिय रत्न (राजा रत्नसेन) का स्पश किया अब उनसे और वस्तु क्या छुऊ? उस प्रिय रत्न या माणिक्य के प्रभाव से मेरे हाथ इतने लाल हैं कि मोती भी अपने हाथ म लेकर देखती हूँ तो वह गुजा (हाथ की ललाई से गुजा का लाल रग और देखने से पुतली की छाया पडने के कारण गुञ्जा का सा काला दाग हो जाना है अर्थात उसका कुछ भी मूल्य नहीं मिलाई पन्ना। अब हम के अलकारों पर विचार कीजिए। सबसे पहले तो 'रतन पन' म श्लेष मिलता है। फिर दूसरे चरण म वाग्वक्रोक्ति। तीसरे चौथे चरण म जिलता है हुए इसका विचार यदि हम गुण उस रत्न के स्पश से मेरे हाथ लाल

1—जा० ग्र०, ना० प्र० सभा पृ० १२८।
2—जा० ग्र० ना० प्र० सभा, काशी पृ० १५८ (दोहा १८)।
3—वही पृ० १८।
4—वही पृ०।

की दष्टि से करते हैं तो तदगुण अलकार ठहरता है। फिर जब हम यह विचार करते हैं कि पदिमनी के हाथ तो स्वभावत लाल हैं (उन मे लाली का आरोप नही है) तब हमे रत्न स्पश रूप हेतु का आरोप हेतूत्प्रेक्षा कहनी पडती है। अत यहा इन दोनो अलकारो का सदेह-सकर हुआ। चौथे चरण म तदगुण अलकार स्पष्ट है। पर यह अलकार निणय भी हमे व्यग्य अथ तक नही पहुचाता। अत हम लक्षणा से मुक्ता का अथ लेते है। बहुमूल्य वस्तु और घुघुची का अथ लेते हैं तुच्छ वस्तु। इस प्रकार हम इस व्यग अथ पर पहुचते हैं कि रत्नसेन के सामने मुझ ससार की उत्तम से उत्तम वस्तु तुच्छातितुच्छ दिखाई पडती है।

इन उदाहरणो से स्पष्ट है कि जायसी न अलकारो से अथ पर अथ भरने का कसा बडा काम किया है। सिंदूर मे लाल माग के इस वणन म भी जायसी ने तदगुण और हेतूत्प्रेक्षा का मेल किया है—

भोर सांझ रबि होइ जो राता। ओहि दखि राता भा गाता॥[1]

कहीं-कहीं जायसी ने उक्ति के द्वारा अत्यन्त रमणीय रूप विधान (इमेजरी) किया है, जसे—

हीरा लेइ सो विद्रम धारा। विहसत जगत होइ उजियारा॥

वण्य विषय इतना ही है कि पद्मावती जब हसती है तब उसके अरुण अधर तथा श्वेत दांतो स ज्योति विकीण होती है। जायसी ने इस उक्ति म एक व्यापक दृश्य और विशाल चित्र का समावेश किया है—हीरे की सी ज्योतिमती वह जब विद्रम वण की द्युति धारा का सप्रसारण करती है तब सारा ससार उदभासित आलोकित हो उठता है। प्रस्तुत चित्र के अन्तर म रूप विधान भी अनुस्यूत है— 'उषा की अरुण श्वेत मधुर ज्योति के उन्मुक्तकालीन दृश्य का।[2]

व्यतिरेक— असमा सूर पुरुष निरमरा। सूर चाहि दस आगर करा॥[3]
सुरुज किरन जस निरमल तेहि ते अधिक सरीर।
सका बुझी आगि जो लागी। यह न बुझाइ आगि बजागी॥[4]
व्यतिरेक के दो और सुन्दर उदाहरण दिये जाते सकते हैं—
का सरिवर तेहि देउ मयकू। चांद कलकी वह निकलकू॥
औ चांदहि पुनि राहु गरासा। वह बिनु राहु सदा परगासा॥[5]

---

१—जा० ग्र० ना० प्र० सभा काशी पृ० ११३-१८।
२—पद्मावत का काव्य-सौन्दय पृ० ८८।
३—जा० ग्र०, ना० प्र० सभा काशी पृ० ६।
४—वही पृ० २०६। ५—वही पृ० १०८।
६—वही पृ० ४२।

वह पदिमनि चित उर जो आनी । काया कुन्न द्वादस वानी ॥
कुदन कनक ताहि नहि वासा । वह सुगध जस कवल विगासा ॥
कुदन कनक कठोर सो अगा । वह कोमल रग पुहुप सुरगा ॥[1]

प्रतीप –
वदन देखिघटि चद छपाना । दसन देखि क बीजुल जाना ॥[2]
बलि विक्रम दानी बड कहे । हातिम करन तियागी अहे ॥
सरभाहि सरि पूज न कोऊ । समुद सुमेरु भडारी दोऊ ॥[3]
सदेहालकार–पदमावत म खडित रूप म कुछ स्थलो पर ही यह अलकार मिलता है जसे –
मनहु चढी भौरन्ह क पाँती । चदन खाँभ बास क माती ॥
की कालिन्दी विरह सताई । चलि पयाग अरइल बिच आई ॥
प्रस्तुत चौपाई मे प्रथम दो चरणो म उत्प्रेक्षा है और 'की कालिन्दी' – – – वाले चरणा म खडित रूप मे सदेहालकार है । कुछ अय अलकारो के भी सुदर उदाहरण देख जा सकते हैं —
दृष्टान्त – (दृष्टान्त स्तुस धमस्य वस्तुन प्रतिबिम्बनम ॥ साहित्य दपण अध्याय १०) ।
का भा जोग कथनि क कथे । निकस घिव न बिना दधि मथे ॥[4]
(विनयोक्ति)

मुहमद बाजी प्रेम की ज्या भावे त्यो खेल ।
तिल फलहि के सग ज्यो होय फुलायल तेल ॥[5]

अर्थान्तरन्यास
मिलिन्हि विछुरे साजन अकम भेंटि गहत ।
तपनि मृगसिरा जे सहहि ते अद्रा पलुहत ॥[6]
राती पिउ के नेह गई सरग भएउ रतनार ।
जो रे उवा सो अथवा रहा न कोइ ससार ॥[7]
रकत ढुरा मासू गरा हाड भयउ सब सख ।
धनि सारस होइ ररि मुई पीउ समटहि पख ॥[8]

---

१–जा० ग्र० ना प्र० सभा, काशी, पृ० २०६ ।
२–वही पृ० २३ ।
३–वही पृ० ७ ।
४–वही पृ० ४६ ।
५–वही पृ० ५१ ।
६–वही पृ० १४२ ।
७–वही पृ० ३०० ।
८–वही पृ० १५४ (दोहा १०) ।
९–वही पृ० ।

निदशना —

घरती बान बेधि सब राखी । साखी ठाढ देहिं सब साखी ॥

यहां पर निदशना के साथ ही 'यमक' का भी सौंदय दशनीय है । इसी प्रकार दातों के वणन मे ततीय निदशना का प्रयोग है —

' हारी जोति सो तेहि परछाहीं ॥

विरोध —

'ना जिउ जिए न दसव अवस्था । कठिन मरनतें पम बेवस्था ॥[1]

धनि सूख भर मासो माहां । अबहु न आएहि सीचेहि नाहा ॥[2]

कातिक सरद चद उजियारो । जग सीतल हों विरहै जारी ॥[3]

प्रत्यनीक —

बसा लक बरन जगझीनी । तेहि ते अधिक लक वह छोनी ॥

परिहस पियर भए तेहिं बसा । लिए डक लोगन्ह कह डसा ॥

सिंघ न जीता लक सरि हारि लीन्ह बनवासु ।

तेहि रिस मानुस रकत पिय खाइ मारि क मासु ॥[4]

सो तिल देखि कपोल प गगन रहा धुव गाडि ।

खिनहिं उठ खिन बूडै डोल नहिं तिन छाडि ॥[5]

भ्रम —

भूलि चकोर दीठि मुह लावा । मघ घटा मह चद देखावा ॥

चकई बिछुरि पुकार, कहा मिलो हो नाह ।

एक चांद निसि सरग मह दिन दूसर जल माह ॥[6]

विभावना —

जीव नाहि प जिए गोसाईं । कर नाही पर कर गुसाईं ॥

सवन नाहिं प सब किछु सुना । हिया नाहिं प सब किछु गुना ॥

नयन नाहिं प सब किछु देखा । कौन भांति अस जाइ बिसेखा ॥[7]

परिकराकुर —

रोवहिं रानी तजहिं पराना । नोचहिं बार करहिं खरिहाना ॥

पदमिनि ठगिनि भई कित साथा । जेहि ते रतन परा पर हाथा ॥[8]

१—जा० प्र० ना० प्र० सभा काशी ।
२—वही, प० १५३ । ३—वही, पृ० १५३ ।
४—वही पृ० ४७ । ५—वही, पृ० ४७ (दोहा १८) ।
६—वही, प० ४५ ( दोहा ) । ७—वही पृ० २४ ।
८—वही, पृ० २३ । ९—वही, पृ० ३ ।
१० वही, पृ० ५६ ।

रोवत माय न बहुरत बारा । रतन चला घर भा अँधियारा ॥[1]

विनोक्ति —

कहाँ छिपा ऐ चाँद हमारा । जेहि बिनु रैनि जगत अँधियारा ॥[2]

पदमावति बिनु कंत दुहेली ।[3] — — — —

जग जल बूड़ि जहाँ लगि ताकी । मोरि नाव खेवक बिनु थाकी ॥[4]

लोकोक्ति —

उलू न जान दिवस कर भाऊ ॥[5]

मान टूट जेहि पहिरे फाटेउ जरव सो सोन ॥[6]

पदमावत की लोकोक्तियों के सम्बन्ध में परिशिष्ट और भाषा के सिल सिले में इस प्रबन्ध में सविस्तर विचार किया गया है।

चित्ररेखा में भी लोकोक्ति अलंकार के उदाहरण मिलते हैं —

कहाँ चलाई मरन कौं पीछहि परी पैठ।

परनारी के नायक बनज पराए सठ ॥[7]

मुहमद मलिन पम मधु थोरा । काउ बड़ रा दरसन थोरा ॥

मसला (मसलानामा) का तो सम्पूर्ण सौंदर्य ही लोकोक्ति कहावत और मुहावरा पर ही निर्भर है —

बुधि विद्या के धन्क महँ मोहि मन का विस्तार ॥[8]

जेहि घर सासुहि तरणि है बहुअन कौन सिंगार ॥

अन्त न समुझु बरसि का बढ़ । का हिंगि बछिया बाजुहि मठ ॥[9]

पुन पाप एक रूप न जानी । दूध क दूध पानी का पानी ॥[9]

दीपक —

परिमल पम न आछ छपा ।[11] — — —

सिद्धि गिद्ध जिन्ह दिस्ट गगन पर बिनु छर किछु न बसाइ ॥[12]

---

१—ना० प्र० ना० प्र० सभा, काशी, पृ० ५५।

२—वही पृ० १२१। ३—वही।

४—वही पृ० ३६। ५—वही पृ० ३९।

६—चित्ररेखा, पृ १०१। ७—वही पृ० ७४।

८—मसला, ना० प्र० सभा काशी की हस्तलिखित प्रति।

९—मसला ना० प्र० सभा काशी की हस्तलिखित प्रति से उद्धृत।

१०—वही। ११—ना० प्र० ना० प्र० सभा काशी पृ ६१।

१२—वही पृ० १०३।

उत्तर—

मुहम्मद बिरिध जो नइ चल काह चल भुय टोइ।
जोबन रतन हिरान है मकु धरती महँ होइ ॥[1]

अनन्वय—

का सिंगार ओहि बरनौं राजा। ओहि क सिंगार ओही प साजा ॥[2]

परिणाम—

नन नीर सौं पोता किया। तस मद चुवा बरा जस दिया ॥[3]
जौ तुम चहहु जूझि पिउ बाजा। कीन्ह सिंगार जूझ मैं साजा।
जोबन आइ सौंह होइ रोपा। पिखना बिरह काम दल कोपा ॥
भौहैं धनक नैन सर साधे। बरुनि बीच काजर विष बाँधे।
अलक फांस गिउ मेलि असूझा। अधर अधर सौं चाहहिं जूझा ॥
कुंभस्थल कुच दोउ मैमंता। पेलौं सौंह सँभारहु कंता ॥[4]

बादल की पत्नी के इस कथन में परिणाम अलंकार की अभिव्यक्ति हुई है।

श्लेष और मुद्रा—जायसी को श्लेष और मुद्रा अलंकार भी बड़े प्रिय हैं। वाग्वदग्ध्य प्रदर्शन-हेतु अनेक स्थलों पर इस प्रकार के प्रयोग द्रष्टव्य हैं—

सिधि गुटिका अब मो सग कहा। भएउ राग सत हिए न रहा ॥
सोन रूप जासौं मुख खोलौं। गएउ भरोस तहां का बोलौं ॥
जहँ लोना बिरवा क जाती। कहि क सन्देस आन को पाती ॥
जो एहि घरी मिलाव माही। सीस देउं बलिहारी ओही ॥

इन पंक्तियों में श्लेष और मुद्रा अलंकार के सौन्दर्य स्पष्ट हैं।

हारिल भई पथ मैं सेवा। अब तहँ पठवौं कौन परेवा ॥
धौरी पडुक कहु पिउनाऊं। जौं चित रोख न दूसर ठाऊं ॥
जाहि बया होइ पिउ कंठ लवा। करै मेराव सोइ गौरवा ॥

हारिल धौरी पाडुक चितराम बया लवा और गौरवा शब्दों में श्लेष का चमत्कार दर्शनीय है।

विपादन और अभावाभाव सकर—

गहै बीन मकु रैनि बिहाई। ससि बाहन तहँ रहै ओनाई ॥
पुनि धनि सिंघ उरेहै लागै। ऐसेहि बिथा रैनि सब जागै ॥

प्रस्तुत उद्धरण की प्रथम पंक्ति में विपादन अलंकार का प्रयोग हुआ है।

---

१—जा० ग्र०, ना० प्र० सभा काशी पृ० २६८ (दोहा ३)
२—वही पृ० ४०।　　३—वही पृ ६४ (दोहा ४१६)।
४—वही, पृ० २८४।

ि्तीय पक्ति म ि्तीय पर्यायोक्ति अलकार का प्रयोग हुआ है । इस प्रकार इन दोना के मेल से अगागिभाव सकर का प्रयोग भी कहा जा सकता है । विपाग्न अलकार के इसी प्रकार के प्रयोग विद्यापति, सूरदास तुलसीदास आ ि ने भी किए हैं–

दूरि करहु बीना कर धरिबो ।
मोहे मग होरन रथ नाहीं नाहिन होत चन्द को ढरिबो ।
इत्या ि ।

अप्रस्तुत–प्रशसा ससप्टि सकर–

छूल क जाईहि बान प धनुष छाँि क हाथ ॥

प्रस्तुत पद्य म देवपाल की दूती के मुख स वृद्धावस्था का यह वणन गू अप्रस्तुत प्रशसा द्वारा कवि ने कराया है । बान या तीर यौवन काली ा सीधे शरीर का उपमान है और धनुष वृद्धावस्था के झुके हुए शरीर का । य दोनों क्रमश यौवन और वृद्धावस्था के काय हैं । अत काय द्वारा कारण के नि्श से यहाँ अप्रस्तुत प्रशसा हुई जो रूपकातिशयोक्ति द्वारा सिद्ध हुई है । इस प्रकार दोनो का अगागिभाव सकर है । सचमुच य दोना अलकार यहाँ नीर–क्षीर की भाँति इस प्रकार मिल गए हैं कि दोना का पाथक्य कठिन है । रसास्वादन म स्पष्ट ही मिलावट जान पडती है । बान श्ा का श्लेषात्मक अथ वण ( रग या कान्ति या वण ) लेने से श्लेष अलकार की समष्टि भी हुई और यहाँ पर तिल–तडुल याय से दोनों को पृथक भी किया जा सकता है ।

## विशेष

जायसी का अलकारों के प्रयोग म असामा्य दक्षता प्राप्त थी । उ्होंने कहीं कहीं ऐसी चमत्कार पूण अलकारिक शली का समावेश किया है जिसके प्रभाव या चमत्कार की ओर लोगों का ध्यान भी नहीं गया है जसे—

कवलहि विरह–बिथा जस बाढी । केसर–बरन पीर हिय गाढी ॥

केसर बरन पीर हिय गाढी इस पक्ति का अथ अ्वय भे् से तीन ढग का हो सकता है—

(१) कमल केसर वण हो रहा है हृ्य म गाढी पीर है ।
(२) गाढी पीर स हृ्य कसर—वण हो र्हा है ।
(३) हृदय म कसर–वण गाढी पीर है ।

इनम स पहला अथ तो ठीक नहीं होता क्योंकि कवि की उक्ति का आधार कमल के ्दर हृ्य का पीडा होना है सारे कमल का पीला होना नहीं । दूसरा

अर्थ निश्चयत सीधा और ठीक जचता है पर अन्वय इस प्रकार खींचतान कर करना पड़ता है– गाढ़ी पीर हिय केसर बरन। तीसरा अर्थ यदि लेते हैं, तो पीर का एक असाधारण विशेषण 'केशर–बरन' रखना पड़ता है। इस दशा में केशर बरन का लक्षणा से अर्थ करना होगा। केसर वर्ण करने वाली, पीला करने वाली और पीड़ा का अतिशय लक्षणा का प्रयोजन होगा। पर योरपीय साहित्य में इस प्रकार की शैली अलंकार–रूप से स्वीकृत है और हाईपैलेज कहलाती है। इसमें कोई गुण प्रकृत गुणी से हटाकर दूसरी वस्तु में आरोपित कर दिया जाता है जैसे यहाँ पीलेपन का गुण 'हृदय' से हटाकर 'पीड़ा' पर आरोपित किया गया है।

एक उदाहरण और लीजिए–

जस भुइं दहि असाढ़ पलुहाई।

इस वाक्य में पलुहाइ की संगति के भुइं शब्द का अर्थ उस पर के घास–पौधे अर्थात् आधार के स्थान पर आधेय लक्षणा से लेना पड़ता है। बोल चाल में भी इस प्रकार के रूढ़ प्रयोग आते हैं। जैसे इन दोनों घरों में झगड़ा है। योरोपीय अलंकार शास्त्र में आधेय के स्थान पर आधार के कथन की प्रणाली को मेटानमी अलंकार कहेंगे। इसी प्रकार अंगी के स्थान पर अंग व्यक्ति के स्थान पर जाति आदि का लाक्षणिक प्रयोग (Synecdoche) अलंकार कहा जाता है[1]।

उपर्युक्त विवेचन के आधार पर संक्षेप में कहा जा सकता है कि पदमावत में अलंकारों का अत्यन्त सुन्दर और स्वाभाविक प्रयोग हुआ है। यह भी स्पष्ट किया जा चुका है कि पदमावत समासोक्ति पद्धति पर लिखा हुआ हिन्दी का एक उत्कृष्ट कोटि का प्रबन्ध काव्य है। समासोक्ति भी एक अलंकार है—इसे विशेषण–विच्छित्ति मूलक अलंकार भी कहा जाता है। इसका सारा सौंदर्य विशेषणों के प्रयोगों पर ही निर्भर करता है। कवि कथा प्रसंग में कतिपय ऐसे विशेषणों का प्रयोग कर देता है जिससे प्रस्तुत अर्थ के साथ ही सहृदय के चित्त में दूसरे अर्थ का भी आभास होता चलता है। हिन्दी में कबीर और जायसी तथा बंगला में कबीर से प्रभावित रवीन्द्रनाथ टगौर समासोक्ति अलंकार के अन्यतम कवि माने जा सकते हैं। इन कवियों ने समासोक्ति अलंकार के जैसे सुन्दर प्रयोग किए हैं, वैसे अन्य किसी कवि में शायद ही मिलें।

कबीर—ममता तिण ना चर साल चिता सनेह।
बारि जु बांधा पम क डारि उहा सिर खह॥

---

1—प० रामचन्द्र शुक्ल जा० ग्र० भूमिका, पृ० ११९–१२०।

जिहि सर घड़ा न डूबता अब मैंगल मलि न्हाइ।
देवल बूड़ा कलस सूँ पंषि तिसाई जाई॥[1]

जायसी—

सो दिल्ली अस निबहुर देसू। कोइ न बहुरा कहै सँदेसू॥
जो गवने सो तहाँ कर होई। जो आवै किछु जान न सोई॥
अगम-पंथ पिय तहाँ सिधावा। जो रे गयउ सो बहुरि न आवा॥[2]

रवीन्द्रनाथ टगोर—

'यावार दिने एइ कथाटि बले येन याइ।
या देखेछि या पेयेछि तुलना तार नाइ।
एइ ज्योति समुद्र माझे ये शतदल पद्म राजे
तारि मधुपान करेछि धन्य आमि ताइ।
यावार दिने एइ कथाटि जानिये येन याइ॥
यावार समय हल विहगेर। एखनि कुलाय रिक्त हबे।
स्तब्ध गीति भ्रष्टनीड पड़िबे धुलाय अरण्येर आन्दोलन॥'[3]

कबीर के विशेषण विच्छित्तिमूलक पदों में उनका संतरूप प्रधान हो उठता है। जायसी के काव्यों में भी कहीं-कहीं माटी के भाँडे जैसे पदों में उनके संत रूप की प्रधानता हो उठी है किन्तु सर्वत्र ऐसी बात नहीं है। सचमुच कबीर, जायसी और रवीन्द्रनाथ समासोक्ति अलंकार के क्षेत्र में भारतीय साहित्य के सर्वश्रेष्ठ कवियों में हैं।

## छन्दविधान

जायसी ने पद्मावत की रचना दोहा और चौपाई नामक मात्रिक छन्दों में की है। पदमावत में आदि से अन्त तक—सर्वत्र सात अर्धालियों के पश्चात् एक दोहे का विधान किया गया है। ये छन्द-युग्म कथा प्रधान वर्णनात्मक प्रबन्ध-काव्यों को अपेक्षित गति और प्रवाह का वरदान देने में पूर्ण समर्थ हैं। अपनी इस मूलभूत गुणवत्ता के कारण ये छन्द अवधी के कवियों के कण्ठहार रहे हैं। विक्रमोर्वशीयम् (कालिदास) से कृष्णायन (पं० द्वारिकाप्रसाद मिश्र) तक इस छन्द (युग्म) की एक अविच्छिन्न रूप से चली आती हुई धारा के हम दर्शन करते हैं। समष्टि रूप में कहा जा सकता है कि प्राय अवधी भाषा के काव्य ग्रन्थों में यही छन्द रूप व्यवहृत

---

१–कबीर ग्रंथावली ना० प्र० सभा, काशी, पृ० १६-१७।
२–जा० ग्रं०, ना० प्र० सभा काशी, पृ० २६४।
३–विक्रमोर्वशीयम् (४/८)

है। दोहा और चौपाई का प्रारम्भिक अवस्था मे (यद्यपि दोहा छद अपभ्रंश भाषा के कवियो के हाथो से सवर चुका था) जसा सवार जायसी ने अपने मनोभावो के अनुरूप अपनी समर्थ तूलिका से किया है वसा सँवार शृगार सरहपाद से आज तक तुलसीदास के अतिरिक्त कोई इतर कवि नही कर सका है।

पद्मावत म चौपाई की सात अर्द्धालिया के पश्चात एक दोहे की योजना की गई है। आखिरी कलाम म भी छद-योजना का यही रूप है। चित्ररेखा म भी छद योजना का यही रूप है—चित्ररेखा म कुछ स्थलो पर तीन चार पाच चौपाई की अर्द्धालियाँ ही मिलती हैं पर उस्मानिया विश्वविद्यालय के पुस्तकालय म चित्ररेखा की एक हस्तलिखित प्रति है इसम सात अर्द्धालियो के पश्चात एक दोहे का विधान सवत्र मिलता है। अखरावट म एक दोहा पश्चात एक सोरठा और उसके पश्चात चौपाई की सात अर्द्धालियो की योजना हुई है। कहरानामा म कहरवा छद की योजना हुई है। इस ग्रन्थ के प्रत्येक छद म १४ पक्तियाँ है। मसलानामा म भी दोहा चौपाई और चौपाई वाली शैली ही प्रयुक्त है। इस प्रकार दोहा चौपाई सोरठा, कहरवा प्रभृति छद जायसी के काव्यो म प्रयुक्त हुए है।

## दोहा—चौपाई

"श्लोक" लौकिक सस्कृत का प्रतीक है। इसका उदय नई साहित्यिक मोड की सूचना है। 'गाथा' का उदय प्राकृत के दूसरे मोड की सूचना है। तीसरे झुकाव और मोड की सूचना लेकर एक दूसरा छद भारतीय साहित्य के प्रागण म प्रवेश करता है यह दोहा है। जसे श्लोक लौकिक सस्कृत का, गाथा प्राकृत का प्रतीक हो गया है उसी प्रकार दोहा अपभ्रंश का। कभी कभी एकाध दोहे प्राकृत के भी बताए जाते हैं। जसे हेमचद्र की समस्यापूर्ति वाला प्रबन्ध चिन्तामणि का यह दोहा—

पहली ताव न अनुहरइ गोरी मुहकमलस्स।
अद्दिट्ठी पुनि उम्मइ पडिपयनी चन्दस्स॥[1]

प० हजारीप्रसाद द्विवेदी का कथन है कि विचार किया जाय तो इस दोहे म कोई ऐसा विशेष लक्षण नहीं है जिसस इसे अपभ्रंश का दोहा न कहकर प्राकृत का कहा जाय। मुझ तो यह दोहा अपभ्रंश का ही लगता है और सच बात तो यह है कि जहाँ दोहा है वहाँ सस्कृत नही प्राकृत नही अपभ्रंश है।[2]

दोहा अपभ्रंश का लाडला छन्द है। इस छद का पहला पहल प्रयोग कब हुआ—यह कहना कठिन है। विक्रमोर्वशीयम नाटक म इस छद का अपभ्रंश भाषा म निबद्ध रूप मिलता है—

१—प० हजारीप्रसाद द्विवेदी हिन्दी साहित्य का आदिकाल पृ० ९०–९१।
२—प० हजारीप्रसाद द्विवेदी हिन्दी साहित्यकार आदिकाल, पृ० ९०–९१

मइँ जाणिअँ मिअलोअणी णिसअरु काइ हरेइ।
जाव ण णव जलि सामल धाराहरु बरसेइ॥[1]

(मैंने जाना था कि कोई निशाचर मेरी मृगलोचनी प्रिया को हरण किए जा रहा है यह मेरी भूल थी। इसे मैंने तब जाना जबकि नव विद्युत से संयुक्त काले मेघ बरसने लगे।)

रे रे हंसा कि गोइज्जइ। गई अणुसारें मइ लक्खिज्जइ॥
कइँ पइँ सिक्खिउ ए गइ लालस। सा पइँ दिट्ठी जहण भरालस॥[2]

(हरे हंस तुम क्यों छिप रहे हो? तुम्हारी गति से ही मैंने सब कुछ जान लिया है। तुमने यह सुन्दर गति कहाँ से सीख ली है? तुमने जघन भार से धीरे धीरे चलने वाली उस प्रिया को अवश्य ही देखा है।)

इन छन्दों की भाषा शुद्ध टकसाली अपभ्रंश है। प्रथम उद्धृत छन्द तो स्पष्ट रूप से दोहा है और द्वितीय उद्धरण चौपाई से बिल्कुल मिलता-जुलता है। उसे चौपाई का प्रारम्भिक रूप कहा जा सकता है। इन छन्दों में प्रयुक्त शुद्ध-स्टैंडर्ड-या परिनिष्ठित भाषा ने विद्वानों में विवाद प्रस्तुत कर दिया है। कारण भी स्पष्ट है। कालिदास ने अन्यत्र कहीं भी अपभ्रंश भाषा का प्रयोग नहीं किया है। वे संस्कृत के कवि हैं। अतः इन पद्यों की प्रामाणिकता के विषय में विद्वानों को सन्देह है। जकोबी और श्री एस० पी० पंडित[3] इन पद्यों को कालिदास रचित या कालिदासकालीन रचना नहीं मानते।

इन पंडितों के प्रतिकूल उनकी आपत्तियों का तर्कपूर्ण एवं प्रमाण सम्मत समाधान प्रस्तुत करते हुए डा० ए० एन० उपाध्ये[4] डा० ग० वा० तगारे[5] डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी[6], डा० पी० एल० वैद्य प्रभृति विद्वानों ने इन पद्यों को प्रामाणिक और कालिदास की रचना माना है। इस सम्बन्ध में पं० हजारीप्रसाद द्विवेदी का मत उल्लेखनीय है — अपभ्रंश का साहित्य ५वीं-६ठी शताब्दी में काफी मात्रा में

१—विक्रमोर्वशीयम् चतुर्थ अंक (४।८)
२—कालिदास ग्रन्थावली विक्रम-परिषद् काशी द्वितीय खण्ड, पृ० २२३
(विक्रमोर्वशीयम् ४।३२)।
३—श्री एस० पी० पंडित विक्रमोर्वशीयम् भूमिका।
४—डा० ए० एन० उपाध्ये परमात्म-प्रकाश भूमिका पृ० ५६। टिप्पणी १।
५—पुरातत्व पत्रिका जून १६४२।
६—पं० हजारीप्रसाद द्विवेदी हिन्दी साहित्य का आदिकाल ६२।
डा० नामवरसिंह हिन्दी के विकास में अपभ्रंश का योग प्रथम संस्करण पृ० १४।

वर्तमान था। दण्डी और भामह ने उस साहित्य को देखा था। एकाध शताब्दी बाद के तो अपभ्रंश काव्य और दोहा ग्रंथ भी मिल गये हैं। यदि जंगल में भटकते हुए प्रिय-विरह से व्याकुल राजा के प्रलाप में कवि ने तत्कालीन प्रचलित ग्राम्यजन के गेय पदों में से एकाध पद्य कहलवा दिया हो तो कोई आश्चर्य की बात नहीं। माइल्ल धवल की उक्ति से स्पष्ट ही है कि अपभ्रंश या दोहाबंध उन दिनों भले आदमियों की हंसी की चीज थी। इस दृष्टि से विक्रमोर्वशीयम वाले दोहे को प्रक्षिप्त मानने की कोई आवश्यकता नहीं है। -- आधुनिक अहीरों के अत्यन्त प्रिय विरहागान का खाका मूलतः दोहा छन्द ही है। इस प्रकार स्पष्ट है कि विक्रमोर्वशीयम में प्रयुक्त ये छंद अपभ्रंश भाषा के प्राचीन उदाहरण के रूप में गृहीत किए जा सकते हैं। सोरठा का सम्बन्ध सौराष्ट्र से जोड़ा गया है क्योंकि इसे कभी कभी सोरट्ठ दोहा भी कहा गया है और आभीर गुजरों का सौराष्ट्र से पुराना सम्बन्ध है। दोहा अपभ्रंश भाषा की प्रकृति के अनुसार ह्रस्वान्त छन्द के रूप में है। यह छन्द नवीं-दसवीं शताब्दी में बहुत लोकप्रिय हो गया था। इस छन्द में नई बात यह है कि इसमें तुक मिलाये जाते हैं। संस्कृत प्राकृत में तुक मिलाने की प्रथा नहीं थी। दोहा यह पहला छन्द है जिसमें तुक मिलाने का प्रयत्न हुआ। और आगे चलकर एक भी ऐसी अपभ्रंश कविता नहीं लिखी गई जिसमें तुक मिलाने की प्रथा न हो।

ईरान के साहित्य में मुस्लिम-पूर्व काल में भी तुक मिलाने की प्रथा थी और बाद में तो फारसी गद्य में भी तुक मिलाकर लिखने की प्रथा चल पड़ी जिसका निश्चित अनुकरण विद्यापति की कीर्तिलता में मिलता है। छठी सातवीं शताब्दी तक भारतवर्ष में उत्तर-पश्चिम सीमान्त से अनेक नई जातियों का आगमन हुआ और उनके कारण इस देश की भाषा में भी नए-नए तत्त्व प्रविष्ट हुए और कविता भी नवीन कारीगरी से समृद्ध हुई। हो सकता है कि यह तुक मिलाने की नवीन प्रथा भी नवीन जातियों के सम्पर्क का फल हो। इसमें तो कोई सन्देह ही नहीं कि दोहा नवीन स्वर में बोलता है[1]। अपभ्रंश कविता का मूल स्वर दोहा में ही अभिव्यक्त हुआ है।

दोहा छन्द के माध्यम से मुक्तक और प्रबंध रूप में अपभ्रंश में प्रचुर रचनाएं मिलती हैं। प्रेमाख्यानक परम्परा के कवियों ने प्रेम-पीर की अभिव्यक्ति के लिए इन्हीं छन्दों को माध्यम बनाया है। अतः दोहा-चौपाई को सूफियाना आविष्कार मानना बहुत बड़ी गलती है। आगे इन छन्दों की परम्परा पर विचार किया गया है और स्पष्ट कर दिया गया है कि सरहपाद से लेकर पं० द्वारिकाप्रसाद मिश्र तक दोहे

---

१—पं०हजारीप्रसाद द्विवेदी हिन्दी साहित्य का आदिकाल, पृ० ९२-९३।

चौपाई म काय लिखने की एक अविच्छिन्न परम्परा चली आई है। इसी परम्परा के राजमार्ग पर सूफियो न भी अपनी कृतियो के पथ-चिह्न रखे है। ये छन्द उनके निजी आविष्कृत छन्द नही हैं। जायसी के पूववर्ती अनेक चरित काव्यों और प्रबन्ध काव्यो मे दोहे-चौपाई के प्रयोग की प्रचुर सामग्री उपलब्ध है।

## दोहा-चौपाई की परम्परा और जायसी —

पूर्वलिखित पक्तियो म कहा जा चुका है कि दोहा-चौपाई छन्दो के माध्यम से प्रबन्ध-काव्य लिखने की परम्परा अपने प्राचीनतम रूप म अपभ्रश साहित्य की है। अपभ्रश के काव्य कडवक-बद्ध हैं। पज्झटिका या अरिल्ल छन्द की कई पक्तियां लिखकर कवि एक घत्ता या ध्रुवक देता है। सहजयानी सिद्धो म से सरह पाद और कृष्णपाद के ग्रन्थो म दो-चार-चार चौपाइयो के बाद दोहा लिखने की प्रथा पाई जाती है।

अरिल्ल चौपाई का ही पूर्व रूप है। कथा-काव्य मे इसका खूब प्रयोग भी हुआ है। अपभ्रश के काव्यो म घत्ता के स्थान पर दोहे का प्रयोग कम होता था। जिन पद्मसूरि के थूलभद्दफागु म इसका उदाहरण मिल जाता है। परन्तु अपभ्रश प्रबन्ध काव्यो म दोहा-चौपाई का क्रम बहुत लोकप्रिय नहा हुआ सम्भवत पूर्वी प्रदेश के कवियो ने प्रबन्ध काव्य में चौपाई और दोहा के बने कडवकों का प्रयोग शुरू किया था। मौलाना दाऊद, जायसी आदि सूफी कवियो ने इसी प्रथा का अवलबन किया था। परन्तु बीज रूप में यह प्रथा बौद्ध सिद्धो की रचनाओ म मिल जाती है। सरहपा ने लिखा है —

अइसें विसन सधि को पइसइ। जो जइ अत्थिणउ जव न दीसइ।
पण्डिअ सअल सत्थ बक्खाणइ। देहहि बुद्ध बसत ण जाणइ॥
गमणागमण न तेन विखण्डिअ। तो वि णिलज्ज भणहि हउ पण्डिअ।
जीवन्तह जो नउमरइ सो अजरामर होइ।
गुरु उवएसें विमल मइ सो पर धण्णा कोइ[1]॥

प० हजारीप्रसाद द्विवेदी का कथन है कि दोहे-चौपाई का सबसे पुराना प्रयोग शायद यही है। जो कुछ पुराना साहित्य उपलब्ध है उससे लगता है कि पूर्वी प्रदेश के बौद्ध सिद्धों ने ही इस शली म लिखना शुरू किया था। पश्चिम म पद्धडिया बन्ध अधिक प्रचलित था और पद्धडिया से कभी-कभी चौपाई का अर्थ भी ले लिया जाता था। जसा कि जिनदत्तसूरि की चर्चरी के वक्तव्यकार जिन पाल के वक्तव्य से स्पष्ट होता है। गोरखनाथ की बताई जानेवाली साखियो में भी इस पद्धति को कदाचित

१—प० हजारीप्रसाद द्विवेदी हिन्दी साहित्य का आदिकाल पृ० ९६ हिन्दी साहित्य की भूमिका पृ० ६६ (जून १९५९)।

खोज लिया जा सकता है और कबीरदास ने तो निश्चित रूप से इस पद्धति का निर्वाह किया था। पृथ्वीराज रासो में इस पद्धति का बहुत ही कम स्थानों में उपयोग हुआ है। रासो के बयालीसवें समय (पृ ११६८) में एक स्थल पर चौपाई-दोहा की पद्धति का प्रयोग मिलता है।[1] बौद्ध और जैन कवियों ने चौपाई-दोहा छन्दों का गठबन्धन बड़े ही सुन्दर रूप में किया है। स्वयम्भू के विशाल महाकाव्य 'पउम चरिउ' में दोहे-चौपाई की शैली का सुन्दर रूप दर्शनीय है। डा० रामकुमार वर्मा का कथन है कि यद्यपि चौपाई छन्द का प्रयोग कुछ सिद्ध कवियों द्वारा भी हुआ है तथापि जैन कवियों ने दोहा छन्द के साथ चौपाई का मेल बड़े सुन्दर ढंग से किया है। स्वयम्भू देव ने अपने 'पउम चरिउ' में तो दोहा और चौपाई का प्रयोग ही अधिकतर किया है। सम्भव है रामकाव्य के महाकवि तुलसीदास ने स्वयम्भूदेव का 'पउमचरिउ' देखा हो और उसी शैली के अनुकरण पर दोहा चौपाई की शैली में अपना 'रामचरितमानस' लिखा हो।[2]

इससे इतना तो स्पष्ट है कि मौलाना दाऊद जायसी और तुलसीदास के समक्ष निश्चित रूप से चौपाई-दोहे वाली पद्धति वर्तमान थी। जायसी के पूर्ववर्ती मुल्ला दाऊद ने भी इसी शैली का अनुगमन किया है।

## चौपाई और अरिल्ल छन्द

सूफी प्रबन्ध काव्यों में मुख्यतः दोहा और चौपाई छन्द ही समान रूप से समादृत रहे हैं। अपभ्रंश में अरिल्ल या अडिल्ल नाम का सोलह मात्रा का छन्द प्राप्त होता है। इसे चौपाई का पूर्व रूप कहा जा सकता है। चौपाई छन्द ही कथानक छन्द है। अपभ्रंश के 'पाड़ल' छन्द' दोहा के साथ चौपाई का गठबन्धन अपभ्रंश के प्रारम्भिक काल में ही हो गया था पर कथा काव्य के लिए इसका महत्व बाद में समझा गया। अन्त की मात्राओं की मूल भावना के अतिरिक्त अरिल्ल और चौपाई दोनों छन्दों में एकरूपता है। दोनों मात्रिक छन्द हैं। दोनों में सोलह मात्राएँ होती हैं। अन्तर इतना ही है कि चौपाई के अन्त में दो गुरु का प्रयोग होता है और अरिल्ल के अन्त में दो लघु का जैसे—

> अहो महो अज्जु नाउ सुहयत्तउ। ज एवड्ड महत्तण पत्तउ।।[3]
> सो जग जणमउ सो गुण मतउ। जे पर पर उवआर हसतउ।

१—प० हजारीप्रसाद द्विवेदी हिन्दी साहित्य का आदिकाल प० ९६

२—डा० रामकुमार वर्मा हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास पृ० १९९।

३—भविसयत्त कहा १०/३/१३

४—प्रा० मू १६०

'अरिल्ल' छन्द के इन उदाहरणों में सोलह सोलह मात्राएँ हैं और अन्त में दो-दो लघु हैं। तुलसीदास के रामचरितमानस (सं० १६३१) में भी ऐसी चौपाइयाँ मिल जाती हैं जैसे—

कह दसकंध कवन तैं बंदर। मैं रघुबीर दूत दसकंधर॥

जायसी के पदमावत में भी यह प्रवृत्ति मिल जाती है—

ये पिंगला गए कजरी आरन। ये सिंघल आये तेहि कारन॥[1]

यह सच है कि जायसी की चौपाइयों में मात्राओं की कमी कहीं भी मिलती है पर प्रायः सोलह मात्राएँ ही मिलती हैं। १४, १५, १६ और १७ मात्रा वाली चौपाइयाँ भी मिलती हैं। इससे स्पष्ट है कि या तो जायसी के ग्रंथ का ठीक से सम्पादन नहीं हो सका है अथवा जायसी ने कई प्रकार की चौपाइयों का प्रयोग किया है। प्रायः चौपाइयाँ दीर्घांत हैं।

जायसी ने पद्मावत, अखरावट, आखिरी कलाम, चित्ररेखा प्रभृति ग्रंथों में सर्वत्र (चौपाई की) सात पंक्तियों के पश्चात् एक दोहे का विधान किया है। (अग्रवाल स्वरूप शुक्ल जी की जायसी ग्रंथावली पृ० १। दोहा ४ में मात्र ६ पंक्तियाँ ही थी पर डा० गुप्त के संस्करण में उस अभाव की पूर्ति हो गई है)।

## दोहे की व्युत्पत्ति और पदमावत

दोहा शब्द की व्युत्पत्ति के विषय में विद्वानों में मतभेद है। कुछ पण्डितों का कथन है कि दोहा दोधक शब्द से व्युत्पन्न है परन्तु इसके विरोध में यह कहा जाता है कि दोधक वर्णवृत्त है और इसके ठीक विपरीत दोहा मात्रिक छन्द है। दोधक में तीन भगण और दो गुरु आते हैं प्रत्येक चरण में ११ वर्ण होते हैं। दोहा अर्द्धसम छन्द है। मात्रा की दृष्टि से दोहे के प्रथम-तृतीय और द्वितीय चतुर्थ चरण समान होते हैं। दोहे के प्रथम-तृतीय चरणों में १३-१३ मात्राएँ और द्वितीय चतुर्थ चरणों में ११-११ मात्राएँ होती हैं। संस्कृत वर्ण वृत्त प्रधान है। इसके ठीक विपरीत अपभ्रंश हिन्दी तथा अन्य आधुनिक भारतीय आर्य भाषाओं की प्रवृत्ति मात्रिक छन्दों की रही है। अतः स्पष्ट हो दोहा और दोधक का साम्य या सम्बन्ध निराधार है।

कुछ विद्वान दो पद या दो-पद्य से दोहे को व्युत्पन्न बताते हैं। प्राकृत की 'गाथा' से भी इसकी निरुक्ति की गई है। दो गाथा-दो गाथा दो गाहा दोहा 'दोहा' में हा को प्रत्यय मान कर (दो-हा-दो पंक्तियों वाला) दोहा की निरुक्ति की जाती है। दोहा शब्द की व्युत्पत्ति के विषय में जो भी कहा जाय, पर यह

1—ना० प्र० ना० प्र० सभा काशी पृ० ८८

निश्चित है कि दा यहाँ सख्या का ही बोध कराता है। साखी सबदी दोहरा आदि म दोहे को 'दोहरा भी कहा गया है। दोहा–डा (स्वार्थक प्रत्यय) दोहडा–दोहरा दोहा भी कहा जा सकता है। इसे दो–सर (सर–स्रज लडी लड) से उत्पन्न भी कहा जा सकता है। दो–हार या दो–घड (घड घडी या परत) स भी दोह की निरुक्ति की सम्भावना की जा सकती है।

वस्तुत दोहा के हा की निरुक्ति सदिग्ध है। अवश्य ही इसका सम्बन्ध पक्ति से होना चाहिए। इस मात्रिक छद म चार चरण होते है। इसम कुल ४८ मात्राए होती हैं। इसम कम से कम २४ और अधिक स अधिक ४६ वर्ण आ सकते हैं। पिंगल शास्त्र म दोहे के हस मयूर आदि २१ भेद भी किए गए हैं।

जायसी के दोहो म कहीं-कहीं मात्राओं की कमी-वेशी बहुत खटकती है। तत्कालीन शुद्ध उच्चारण के ज्ञात न होने के कारण प्रतियो के विभिन्न फारसी लिपि म मिलने के कारण पुन उसे नागरी मे लाने के कारण तथा जायसी के ग्रथो के ठीक से सपादन के अभाव के कारण इस विषय म उपस्थित किए जा सकते हैं।

डा० गुप्त का कथन है कि जायसी के छन्द दोहा और चौपाई है किन्तु इनके विषय मे उन्होने बडी स्वतन्त्रता दिखाई है। अनेक उदाहरणो को देकर वे गुप्तजी ने यह सिद्ध किया है परन्तु यह भली भाति प्रमाणित है कि जायसी दोनो छदो की मात्राओ के सम्बन्ध म पर्याप्त स्वतन्त्रता रखते थे।[1] जायसी ने प्राय मात्राओ का ध्यान रखा है जैसे—

भा बसाख तपन अति लागी। चोवा चीर चदन भा आगी। (१६ १६
कवल जो बिगसा मानसर बिनु जल गयउ सुखाय। (१३ ११)
कबहु बनि फिरि पलुहै जौ पिउ सीच आइ। (१३ ११)

दाऊद डलमई कुतबन और मझन ने पाँच चौपाइयो के पश्चात एक दोहे का विधान किया है। जायसी ने सात चौपाइयो के पश्चात एक दोहे की योजना की है। तुलसीदास न आठ चौपाइयो के पश्चात एक दोहे की योजना की है।

जायसी ने अपने काव्य के लिए दोहा और चौपाई छद को ही सर्वोत्तम समझ कर अपनाया है। उनके समक्ष इस छद रूप की विशाल परम्परा थी। उनसे पौने दो सौ वर्ष पूर्व चदायन दोहा–चौपाई वाली शैली म ही लिखा गया था। मधुमालती[2] की जो प्रतियाँ मिली हैं(जिनका उल्लेख बनारसीदास जी ने अद्धकथा म किया है –)

१–डा० माताप्रसाद गुप्त जा० ग्र० भूमिका पृ० ४१–४४।

२–मधुमालती की दो हस्तलिखित प्रतियाँ थी भायाणी जी भारतीय विद्या भवन के पास हैं। इस प्रति म लगभग ७०० छन्द (चौपाई-दोहे के विधान से) हैं।

उनमें भी यही शैली प्रयुक्त है। यह स्पष्ट है कि उस काल के साहित्य में इस छंद युग्म का सर्व-सुन्दर प्रयोग जायसी ने ही किया है।"[1]

## मसनवी शैली

मूलत मसनवी फारसी साहित्य की एक काव्य शैली है। 'मसनवी' शब्द का व्यवहार बड़े काव्य के लिए किया जाता रहा है। मसनवी के छन्दों में प्रत्येक पद अपने आप में स्वतन्त्र और पूर्ण होते हैं और वे तुकान्त होते हैं। ऐसा नहीं होता कि एक पद के बाद दूसरे में चले जाएं। आकार में बड़ा काव्य होने के कारण कवि को पूरी स्वतन्त्रता बरतने का सुयोग मिलता है। प्रेमाख्यान धार्मिक तथा उपदेशात्मक काव्यों के लिए मसनवी का ही सहारा लिया गया है। मसनवी अपने आप में एक पूर्ण ग्रन्थ होता है। उस ग्रन्थ का एक विशेष नाम होता है। प्रेमाख्यानों में साधारणत कवि अपने ग्रन्थ का नाम नायक-नायिका के नाम पर रखता है। कभी उस ग्रन्थ में वर्णित विषय को भी आधार मानकर नाम दिया जाता है जैसे – साकीनामा। इसमें साकी का ही नाना भाव से वर्णन होता है। शराब के दौर की चर्चा होती। ये ग्रन्थ प्रतीकात्मक हो सकते हैं जिसमें शराब को किसी आध्यात्मिक भाव का प्रतीक माना गया हो। नायक नायिका के नाम पर भी अनेक ग्रन्थों का नामकरण हुआ है जैसे – यूसुफ जुलेखा खुसरो – शीरीं आदि। इन ग्रन्थों में कुछ भी हैं जिनके नाम पूर्ण रूप से काल्पनिक हैं और उनमें धार्मिक उपदेश देने की प्रवृत्ति की प्रधानता है। साधारणत मसनवी सर्गबद्ध होते हैं। पहले सर्ग में परमात्मा का गुणानुवाद रहता है। दूसरे में पैगम्बर की स्तुति किया जाता है। तीसरे में पैगम्बर के मेराज की चर्चा रहती है। उसके बाद साधारणत बादशाह वक्त सुलतान शाह-वक्त की प्रशंसा रहती है अथवा किसी महान व्यक्ति की तारीफ रहती है जिसे कवि उस ग्रन्थ का समर्पण करता है। इसके बाद ही एक ऐसा सर्ग रहता है जिसमें कुछ इस प्रकार का वर्णन रहता है कि किस उद्देश्य से अथवा किस मित्र की प्रेरणा से कवि ने उस काव्य – ग्रन्थ का प्रणयन किया है। उस सर्ग का शीर्षक भी वह कुछ उसी प्रकार का देता है। इसके बाद ही मूल काव्य ग्रन्थ का प्रारम्भ होता है। इस ग्रन्थ के विभाग या सर्ग होते हैं और फिर ये विभाग या सर्ग सर्ग-बद्ध किए जाते हैं। प्रत्येक सर्ग के ऊपर उस सर्ग में वर्णित विषय का संकेत साधारणत फारसी भाषा में दिया हुआ रहता है। अन्त में कवि एक उप

---

१–पद्मावत का काव्य सौन्दर्य पृ० १८९–१९९।

संहार से ग्रंथ समाप्त करता है।[1] मसनवी के कुछ विशिष्ट लक्षण इस प्रकार हैं —

(१) मसनवी में छंद स्वतः पूर्ण होता है। वाक्य रचना के दृष्टिकोण से उसमें पूर्ण वाक्य आता है।

(२) उसकी दोनों अर्द्धालियाँ समान अन्त्यानुप्रास गण युक्त होती हैं।

(३) यह काव्य शैली प्रबन्ध प्रधान होती है। इसका विषय कथा प्रधान होता है और उस कथा में विविध विषयों के सांगोपांग वर्णन मिलते हैं।

(४) कथा के प्रारम्भ में ईश्वर, पैगम्बर मुहम्मद, मुहम्मद के मित्र, कवि के गुरु और सामयिक राजा की प्रशंसा रहती है।

(५) इसके पश्चात् कवि अपनी रचना के उद्देश्य का स्पष्टीकरण करता है।

(६) साधारणतः छन्दों का परिवर्तन नहीं होता।

(७) पाँच या सात छन्दों के अनन्तर एक बैत रहता है।

(८) उसमें सामी संस्कृति (सेमेटिक कल्चर) का प्राधान्य भी कभी-कभी प्रदर्शित किया जाता है।

प्रारम्भिक काल की फारसी मसनवियों में धार्मिक अथवा रहस्यात्मक विषयों की चर्चा हुआ करती थी। ये प्रायः उपदेश प्रधान हुआ करते थे। कालान्तर में इन मसनवियों के विषय प्रेमाख्यान हो गए। जिनमें संकेतों द्वारा कवि अलौकिकता का परिचय देता जाता है।

इन प्रेमाख्यानों की एक और विशेषता रही है कि इनमें बीच-बीच में गजल लिखे जाते थे। इन गजलों का उपयोग कवि ऐसे मौके पर करता है जब कहानी का कोई पात्र अपने मन के भार को हल्का करना चाहता है। धीरे धीरे लम्बे काव्य ग्रन्थों के लिखने का प्रचलन नहीं रहा लेकिन मसनवियों का लिखा जाना बन्द नहीं हुआ। इसकी सहज शैली के कारण वर्णनात्मक अथवा उपदेशात्मक छोटे छोटे काव्यों के लिए भी इसका प्रयोग होता रहा। प्रारम्भ में कितने कवि ऐसे थे जो एक ही सीरीज में पाँच मसनवियाँ लिख देते थे। इस सीरीज का एक विशेष नाम 'खम्स' था।[3]

हाली का कथन है मसनवी में अलावा उन फरायज के जो गजल या कसीदे में वाजिबुल अदा हैं कुछ और शरायत भी हैं जिनकी मराआत निहायत जरूरी है। अजाँजुमला एक रब्तेकलाम है जो कि मसनवी और हर मुसलसल नजम की जान

---

१—पं० रामपूजन तिवारी सूफीमत साधना और साहित्य, पृ० ५२७—२८।

२—ब्राउन ए लिटरेरी हिस्ट्री आफ परशिया (१९१६) पृ० ४७३ तथा इन्साइक्लोपीडिया आफ इस्लाम (१९३६), वाल्यूम ३, पृ० ४१०—११।

३—सूफीमत साधना और साहित्य, पं० रामपूजन तिवारी पृ० ५२८।

है। गजल और कसीदा में एक शेर के दूसरे शेर से जैसा कि जाहिर है कुछ रब्त नहीं होता बखिलाफ मसनवी के कि इसमें हरबन्द को दूसरा बंद से ऐसा ताल्लुक होना चाहिए जैसा जंजीर की हर कड़ी का दूसरी कड़ी से होता है।"[1] जामी का कथन है कि मसनवियाँ काव्य में आख्यान, प्रेम प्रबन्ध वीरकाव्य तथा कथात्मक भी होती हैं। इसमें शेर के पहले मिसरे का दूसरे में तुक होता है। मसनवियाँ पाँच बहरों में लिखी जाती हैं। हज्ज रमल सारी खफीफ और मुतकारिब।

यहाँ यह कह देना आवश्यक है कि फारसी की मसनवियों में जिन छन्दों का प्रयोग हुआ है उनका उपयोग हिन्दी के प्रेमाख्यानों में नहीं हुआ है। मसनवी की दो अर्द्धालियाँ परस्पर तुकान्त होती हैं। लम्बाई की कोई सीमा निर्धारित नहीं है और इसमें आदि से अन्त तक एक ही छन्द रहता है। कवि स्वतन्त्र है कि वह या तो सात छन्दों की मसनवी लिखे या वह इसे सात हजार तक बढ़ाये। विषय निर्वाचन में भी कवि स्वतन्त्र है। पौराणिक दार्शनिक रहस्यवादी धार्मिक आदि कोई विषय लिया जा सकता है।[2]

उपर्युक्त कथन से यह धारणा दूर हो जानी चाहिए कि मसनवी कोई फारसी में प्रेमाख्यान काव्य है। यह भ्रम भी दूर हो जाना चाहिए कि मसनवी प्रबन्ध का सामान्य काव्य रूप है। वस्तुतः मसनवीकार अपनी मसनवी के लिए प्रेम, युद्ध दर्शन, धर्म, आदि कोई भी विषय ले सकता है।

यह एक सामान्य नियम है कि मसनवी[3] जो एक पूर्ण पुस्तक के रूप में रहती है। ईश्वर की स्तुति से प्रारम्भ होती है। पुनः उसमें रसूल की वन्दना की जाती है। उसके मेराज का भी वर्णन किया जाता है। पश्चात् शाहवक्त या किसी महान व्यक्ति की प्रशंसा या स्तुति की जाती है। फिर ग्रन्थ निर्माण का कारण भी बतलाया जाता है। प्रेम कथा निरूपण काल कवि बीच बीच में गजल आदि भी दे दिया करते हैं। यद्यपि ये नियम तुर्की मसनवियों के हैं पर ये नियम फारसी मसनवियों में भी मिलते हैं। निजामी (लैला मजनू[4] खुसरो शीरीं[5]) खुसरो (मजनूँ-लैला[6] शीरीं खुसरो) जामी (युसुफ जुलेखा[7]) फैजी (नलदमन[8])

१—मुकद्दमा शेर और शायरी ख्वाजा अलताफ हुसैन हाली पृ० २१५।
२—फारसी साहित्य का इतिहास डा० असगर हिकमत पृ० १५३।
३—ए हिस्ट्री आफ ओटोमन पोइट्री वा० प० ७३।
४—लैला-मजनू निजामी नवल किशोर प्रेस लखनऊ।
५—खुसरो-शीरीं ,, ।
६—मजनूँ-लैला सं० हबीबुर रहमानखाँ अलीगढ़।
७—शीरीं खुसरो मु० मू० अलीगढ़। ८—यूसुफ एण्ड जुलेखा म० टी० एच० ग्रिफिथ।
९—नलदमन, फैजी नवलकिशोर प्रेस लखनऊ।

प्रमनि कवियों की प्रम गाथात्मक मसनवियां म विशेषताएँ स्पष्ट रूप से मिल जाती हैं। प्रेमगाथाओं के साथ ही वीर प्रधान मसनवियां – यथा फिरदौसी कृत शाहनामा म ये तत्व स्पष्ट रूप स मिलते है।

फारसी मे मसनवी लिखने वाले तीन महान कवियों का नाम लिया जाता है। उनमे सनाई प्रथम हैं और अन्य दो फरीदुद्दीन अत्तार और जलालुद्दीन रूमी हैं। कहा जाता है कि मसनवी लिखने वालों म यदि अत्तार रूह थे तो सनाई दोनों आखें उस थे। जलालुद्दीन की सुप्रसिद्ध मसनवी को मसनवी ए मसनवी भी कहते है। इस लोग फारसी भाषा का कुरान कहते हैं। उसे पढ़ने पर लगता है कि उस पर भारतीय ध्यानादि साधना-पद्धति से प्रभावित हैं[1]।

फारसी मसनवियाँ[2] चार वर्गों म विभक्त हो सकती हैं —

(१) विशाल महाकाव्य।

(२) पर्याप्त विस्तार वाले प्रेमाख्यानक काव्य।

(३) पर्याप्त विस्तार वाले साधारण आख्यानक काव्य और

(४) ध्येय विशेष को लक्ष्य लिखी गई कई कथाएं जिनका सम्पादन किसी कच्चे सूत्र के सहारे कर दिया गया है।

फिरदौसी कृत शाहनामा फारसी की सबसे पहली मसनवी है जो ससार के सर्वश्रेष्ठ महाकाव्यों मे समादृत है। इसमे केवल छन्द विधान ही मसनवी पद्धति पर है। मसनवी की अन्य विशेषताओं का इसमे प्राय अभाव है[3]। पर्याप्त विस्तार वाले प्रेमाख्यानो म फिरदौसी कृत यूसुफ जुलेखा प्राचीनतम रचना है। इस काव्य म मसनवी-शैली के सभी लक्षण मिल जाते हैं। फारसी प्रेमाख्यानक परम्परा का सब

---

१—रोज दी दर विदोप पृ० ४८ (सूफीमत साधना और साहित्य प० ८३८ से)

२—परशियन एफ्लुएंस आन हिन्दी डा० हरदेव बाहरी पृ० ७७

मसनवी एज ए फार्म आफ पर्सियन एपिक रिमेंड ए मार्डल फार सूफी पोएट्स इन हिन्दी फ्राम दि अर्लिएस्ट टाइम्स डाउन टू १६१७ ए० डी० इट ओपेंस विथ प्रेज टु गाड ऐण्ड दि प्रेज आफ माहम्मद दि प्राफेट आफ इस्लाम देन आफ दि रूलर आफ दि टाइम पार्टीड बाई पैनारमिक लाइन्स एबाउट दी राण्टग प्रसीप्टर ऐण्ड हिज फेमली एन एन्ट्रोडक्शन टू दी फमिली आफ दी हीरो ऐण्ड दी हीराइन इज दन गिवन बीफोर दी स्टोरी बीगिन्स। इट हैज नो कट्टूज बट दी इवेंट्स आर लिंक्ड अण्डर हेडिंग्ज। दी डिस्क्रिप्शन आफ प्लेसेज एण्ड थिंग्स आर रादर लेंदी। आउट साइड सूफी लिटरेचर, दी मसनवी फार्म इज अबसेन्ट इन दी सेन्चुरीज आफ दी १७थ एण्ड १८थ सेंचुरीज

३—इन्साइक्लोपीडिया आफ इस्लाम, भाग ३, प० ४११।

श्रेष्ठ कवि निजामी हुआ है। 'शीरीं खुसरो', 'लैला-मजनू' और 'हफ्तपैकर' उसकी अत्यन्त ख्यातिप्राप्त मसनवियाँ हैं। फारसी प्रेमाख्यानक मसनवियों की शैली पर भारतवर्ष में भी रचनाएं हुई हैं। इस क्षेत्र में अमीर खुसरो तथा अबुल फैजी की कृतियाँ महत्त्वपूर्ण हैं। अमीर खुसरो कृत 'लैला मजनू' और अबुल फैजी कृत 'नल दमन' मसनवी शैली के प्रेमाख्यान हैं। पर्याप्त विस्तार वाले साधारण आख्यानक काव्य के अन्तर्गत अमीर खुसरो की अन्य मसनवियाँ गिनाई जा सकती हैं। चौथे वर्ग के प्रतिनिधि कवि जलालुद्दीन रूमी हैं। इस प्रकार के काव्य प्रायः उपदेश प्रधान हैं। पञ्चम वर्ग में मर्यादित होने का ध्येय उपदेश देने की भावना से सम्बद्ध माना गया है।

डा० कमलकुल श्रेष्ठ का यह कथन कि हिन्दी प्रेमाख्यानक काव्य का संबंध एकमात्र फारसी की प्रेमाख्यानक मसनवियों से है समीचीन नहीं है। यह अवश्य है कि हिन्दी प्रेमाख्यानक परम्परा के कवियों पर फारसी का प्रभाव पड़ा है, उनकी कृतियों में मसनवी-पद्धति के दर्शन भी होते हैं। उनकी कृतियों में भारतीय प्रबन्ध काव्यों की पद्धति का भी पूर्ण प्रभाव पड़ा है। अतः एकमात्र फारसी मसनवियों से सम्बन्ध जोड़ना उचित नहीं है।

हिन्दी की प्रेमाख्यानक परम्परा में मुसलमान कवियों का ही आधिक्य है। ये लोग फारसी भाषा के भी ज्ञाता होते थे। जायसी को उज्जवल पथ दिखाने वाले सैयद अशरफ इस्फहान से भारतवर्ष में आये थे। उनकी फारसी की रचनाएँ आज भी प्राप्त हैं। जायसी भी फारसी के पण्डित थे। उन्होंने फारसी मसनवियों को अवश्य पढ़ा था। फारसी मसनवी पद्धति के (पूर्वांकित पंक्तियों में) जो लक्षण बताए गए हैं, वे पद्मावत में प्रायः मिल जाते हैं।

## चरितकाव्य और मसनवी —

प्रेमाख्यानक मसनवियों की यह रीति भारतीय चरित काव्यों की प्रबन्ध-रूढ़ियों से बहुत मिलती जुलती है। संस्कृत महाकाव्यों में प्रारम्भ में मंगलाचरण वस्तुनिर्देश आदि बातें हुआ करती थीं। परवर्ती चरित काव्यों विशेषकर जैन-चरित काव्यों में तीर्थंकरों की स्तुति भी उसी तरह मिलती है जैसी मसनवियों में पैगम्बर और उनके साथियों की। कुछ चरित काव्यों में प्रारम्भ में ही कवि अपने आश्रयदाता राजा का वर्णन करता और काव्य लिखने का कारण बताता है। चरितकाव्यों की अन्य रूढ़ियाँ जैसे — सज्जन — प्रशंसा दुर्जन-निन्दा, पूर्व-कवि स्मरण विनम्रता — प्रदर्शन कथा का आधार आदि मसनवियों में नहीं होता। चरित काव्यों की तरह प्रेमाख्यानक मसनवियाँ भी रोमांस अलौकिक घटनाओं से युक्त और प्रेम भावना प्रधान होती हैं तथा उनका सर्ग-विभाजन भी शास्त्रीय नियमों के आधार पर नहीं

बल्कि घटनाओं के वर्णन के आधार पर होना है। इस तरह चरित काव्य और मसनवी के रूप-विधान में बहुत अधिक साम्य है। हिन्दी के सूफी प्रेमाख्यानक काव्यों में जो प्रबन्ध-रूढ़ियाँ मिलती हैं वे अधिकतर भारतीय चरित काव्यों की हैं। फारसी की मसनवी पद्धति और हिन्दी के सूफी प्रेमाख्यानक काव्यों में जो साम्य दिखाई पड़ता है उसको देखते हुए यह कहना उचित नहीं है कि हिन्दी के सूफी कवियों ने फारसी की मसनवी पद्धति का हूबहू अनुसरण किया है। आचार्य शुक्ल ने इस सम्बन्ध में लिखा है कि "इन प्रेमगाथा काव्यों के सम्बन्ध में पहली बात ध्यान देने की यह है कि इनकी रचना बिल्कुल भारतीय चरित काव्यों की सर्गबद्ध शैली पर न होकर फारसी की मसनवियों के ढंग पर हुई है जिनमें कथा सर्गों या अध्यायों में विस्तार के हिसाब से विभक्त नहीं होती बराबर चली चलती है केवल स्थान स्थान पर घटनाओं या प्रसंगों का उल्लेख शीर्षक के रूप में दिया रहता है।"[1] डा० माताप्रसाद गुप्त का कथन है कि पद्मावत की मूल प्रति में खण्ड विभाजन नहीं था। उनका कहना है कि परवर्ती लेखकों ने प्रतिलिपियों में खण्ड विभाजन की व्यवस्था की है। और सम्भवतः उन्हीं प्रतियों का अनुकरण करके हिन्दी के परवर्ती सूफी कवियों ने खण्डबद्ध शैली में अपने काव्यों की रचना की है। इस प्रकार यह सिद्ध होता है कि पद्मावत की रचना न तो फारसी, मसनवियों की खण्डबद्ध शैली में हुई है न अपभ्रंश के अधिकतर चरित काव्यों की सर्गबद्ध शैली में। अपभ्रंश में हरिभद्र का णमिणाह चरिउ सर्ग बद्ध काव्य नहीं है। प्राकृत में वाक्पति राज का 'गउडवहो' भी सर्ग बद्ध नहीं है पर उसमें एक विषय में सर्वाधिक छन्द एक साथ रखे गए हैं। आठवीं शती में उद्योतन सूरि ने कुवलयमाला नाम का बहुत कथा ग्रंथ लिखा था जो सर्गों या उच्छ्वासों में विभक्त नहीं है। उसी तरह प्राकृत में तरंग लोला और लीलावई नामक कथा ग्रंथ सर्गबद्ध नहीं हैं। इन प्रमाणों के आधार पर डा० नेमिनाथ उपाध्ये ने लिखा है कि "यह असंभव नहीं है कि कभी प्राकृत और अपभ्रंश की कथा के रूप में एक का ग्रंथ भी लिखे जाते हों जो सर्गबद्ध या संधिबद्ध नहीं होते थे और बाद में सर्गों या संधियों का जो व्यवहार होने लगा यह संस्कृत के काव्यों के अनुकरण का फल है।"[2] 'पदमावत की रचना भी प्राकृत अपभ्रंश के उपर्युक्त कथा काव्यों की सर्गहीन पद्धति पर हुई है फारसी की मसनवी पद्धति पर नहीं।'[3] फारसी कवियों के जामी निजामी

---

१—पं० रामचन्द्र शुक्ल जा० ग्रं० भूमिका पृ० ८।

२—डा० ए० एन० उपाध्ये कौतूहल कृत लीलावई कहा अंग्रेजी भूमिका पृ० ८८ (बंबई १९४९)

३—डा० शम्भूनाथ सिंह हिन्दी के महाकाव्यों का स्वरूप विकास पृ० ४१८, १९।

पजी प्रभृति मसनवीकारो ने प्रसगो के अनुकूल सवत्र सुर्खियाँ दी हैं । चदायन की अब तक प्राप्त सभी प्रतियो म सुर्खियाँ मिलती हैं। अत स्पष्ट है कि भारतीय पद्धति पर सभी प्रेमाख्यानो म खडो म विभाजन नही हुआ है। हिन्दी के सूफी कवियो न इस सबध म फारसी मसनवियो का अनुकरण किया है।

पदमावत के खड विभाजन को डा० माताप्रसाद गुप्त ने परवर्ती प्रतियों का प्रक्षेप माना है। डा० वासुदेवशरण अग्रवाल ने उसे कविकृत मानते-न मानते हुये पदमावत म स्थान दिया है। जिन प्रतियो के आधार पर डा० माताप्रसाद गुप्त ने सपादन किया है उससे अधिक प्राचीन प्रतियो म खण्ड विभाजन मिलता है। मुल्ला दाऊद कृत चदायन की प्रति म भी खण्ड विभाजन के रूप म प्राय कडवको के शीर्षक दिए हुए हैं। अत यह एक प्रश्न है कि जायसी ने खडो की व्यवस्था की थी या नही। जायसी कृत पदमावत की प्राप्त प्रतियो का पुन सर्वेक्षण और वैज्ञानिक सपादन करके ही निश्चित रूप से कुछ कहा जा सकता है। चदायन की अबतक प्राप्त सभी प्रतियो म शीर्षक या खण्ड विभाजन उपलब्ध है। अय सूफी प्रमाख्यानो की हस्तलिखित प्रतियो म भी खण्ड विभाजन मिलता है। ऐसा लगता है कि पदमावत म खड विभाजन स्वय जायसी द्वारा ही किया गया है। इसे कविकृत न मानने का कोई कारण नही है।

पूर्वांकित पक्तियो म मसनवी के स्वरूप निरूपण के सिलसिले मे यह स्पष्ट किया जा चुका है कि मसनवी का खण्डो म विभाजन होता है। यह भी लिखा गया है कि ऐसा नही भी होता। अत पदमावतकार न खण्डो या सर्गों म विभाजन किया हो या न किया हो पर इसम मसनवी पद्धति के प्राय सभी लक्षण मिल जाते हैं। हाँ हम डा० शम्भूनाथ सिंह के शब्दो का खण्डन कर यह मानते हैं कि पदमावत की रचना मसनवी पद्धति पर हुई। इसम प्राकृत-अपभ्रंश की सर्गहीन कथा काव्यो की पद्धति के भी दर्शन होते हैं।

डा० शम्भूनाथ सिंह न यह प्रमाणित करने का प्रयत्न किया है कि सूफी काव्यो को पूणतया अपभ्रंश के तथा भारतीय लोककथाओ की ही परपरा में मानना उचित है। यहाँ उनके तर्कों का उल्लेख कर देना समीचीन है—'शुक्ल जी ने प्रमाख्यानक काव्यों की शैली के बारे म यह भी कहा है कि मसनवी के लिए साहित्यिक नियम तो बस इतना ही समझा जाता है कि सारा काव्य एक ही मसनवी छन्द म हो परम्परा के अनुसार उसम कथारम्भ के पहले ईश्वर स्तुति, पैगम्बर की वन्दना और उस समय के राजा (शाहेवक्त) की प्रशसा होनी चाहिए। ये बातें पदमावत इन्द्रावती मृगावती इत्यादि सबम पाई जाती हैं।'[1] भारतीय

1—प० रामचन्द्र शुक्ल जा ग्र० की भूमिका पृ० ४ (डा० शम्भूनाथसिंह हिन्दी महाकाव्य का स्वरूप-विकास पृ० १४७ म उद्धत।

चरित काव्यों की अनेक प्रबन्ध रूढ़ियाँ फारसी की रोमांचक मसनवियों में भी मिलती हैं। जिस तरह हिन्दू और जैन कवि चरित काव्यों में अपने धर्म और विश्वासों के अनुसार प्रस्तावना के रूप में ईश्वर देवता अवतार तीर्थंकर आदि की स्तुति तथा अपने आश्रयदाता की प्रशंसा करते थे और काव्य-रचना का कारण बताते हुए वस्तुनिर्देश लिखते थे उसी तरह हिन्दी के मुसलमान प्रेमाख्यानक कवियों ने भी ईश्वर और अवतार की जगह अपने मजहब के अनुसार अल्लाह और पैगम्बर की स्तुति की है। अतः उन्होंने फारसी के रोमांचक मसनवियों की प्रबन्ध रूढ़ियों का अनुकरण किया है या भारतीय चरित काव्यों की प्रबन्धरूढ़ियों का यह प्रश्न महत्वपूर्ण नहीं है। ये मुसलमान सूफी कवि फारसी काव्यों की विचारधारा और रूढ़ियों से अवश्य परिचित रहे होंगे अतः हो सकता है कि ये प्रबन्ध रूढ़ियाँ उन्हें फारसी-साहित्य से ही प्राप्त हुई हों पर वे भारतीय चरित काव्यों की भी प्रबन्ध रूढ़ियाँ हैं जो फारसी मसनवियों में भी पाई जाती हैं। इस तरह हिन्दी के सूफी प्रेमाख्यानक काव्यों को अपभ्रंश के चरितकाव्यों तथा भारतीय लोक कथाओं की परम्परा में मानना उचित है। इस सम्बन्ध में डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी ने बिल्कुल उचित कहा है कि 'जन साधारण का एक और विभाग जिसमें धर्म का स्थान नहीं था जो अपभ्रंश-साहित्य के पश्चिमी आकार में सीधे चला आ रहा था, जो गाँवों की बैठकों में कथानक रूप से और गान रूप से चल रहा था उपेक्षित होने लगा था। इन सूफी साधकों ने पौराणिक आख्यानों के बदले इन लोक प्रचलित कथानकों का आश्रय लेकर ही अपनी बात जनता तक पहुँचाई।'[1] फारसी की सूफी काव्यधारा का भी उन पर कुछ प्रभाव अवश्य पड़ा है पर इसे फारसी की रोमांचक मसनवियों की काव्यशैली का पूर्णरूप अनुकरण नहीं कहा जा सकता। इस सम्बन्ध में श्री रामपूजन तिवारी का यह मत सर्वथा सही है कि हिन्दी सूफी काव्य इस परम्परा से प्रभावित तो अवश्य है लेकिन उसमें इसकी हूबहू नकल नहीं की गई है। भारतीय वातावरण में सूफी मत का विकास अरब और फारस जैसा न होकर भिन्न रूप में हुआ। भारतीय चिंताधारा से वह बहुत प्रभावित हुआ। हिन्दी का सूफी काव्य जितना भारतीय विचारधारा से प्रभावित मालूम होता है उतना फारसी या अरबी परम्परा से नहीं।[2] पद्मावत अन्य सूफी प्रेमाख्यानकों की अपेक्षा और भी स्पष्टरूप में भारतीय चरित काव्यों लिखित

---

१—पं० हजारीप्रसाद द्विवेदी हिन्दी साहित्य की भूमिका पं० सं० पृ० ७८।

डा० शम्भूनाथ सिंह हिन्दी महाकाव्य का स्वरूप-विकास पृ० ४८।

२—पं० रामपूजन तिवारी सूफी काव्य परम्परा (निबन्ध) अवन्तिका, अक्टूबर १९५४, पृ० ४५।

कथाओं तथा मौलिक लोककथाओं की शैली के निकट हैं।[1] उपर्युक्त मसनवी पद्धति के विवेचन के साम्य पर यहाँ इतना कह देना पर्याप्त है कि पद्मावत की रचना में मसनवी-पद्धति के प्रायः सभी लक्षण मिल जाते हैं। यह भी स्पष्ट है कि जायसी फारसी के महान पंडित भी थे। अतः उनके पद्मावत में मसनवी काव्यों की शैली पूर्णरूप में मिलती है। यह अवश्य है कि उसमें भारतीय अपभ्रंश, प्राकृत के चरित काव्यों और संस्कृत के प्रबंध काव्यों (महाकाव्यों) का भी सुंदर रूप मिलता है। इसीलिए तो विद्वानों ने कहा है कि 'वस्तुतः पदमावत में भारतीय प्रबन्ध काव्य की शैली और मसनवी काव्य शैली का सुंदर सामंजस्य किया गया है।'[1] प्रारम्भ में ईश्वर स्तुति, पैगम्बर प्रशस्ति, उनके चार यारों का गुणगान, शाहेवक्त शेरशाह का उल्लेख अपने कवित्व का उल्लेख, विशाल वर्णन प्रधान काव्य, वर्णनों का वैविध्य एवं उनका सांगोपांग निरूपण, सात (चौपाई की) पंक्तियों के अनन्तर (दोहे का) एक वृत्त आदि से अन्त तक चौपाई-दोहा छन्दों का ही प्रयोग, उनमें भी सर्वत्र तुकान्तता के प्रयोग आदि ने मिलकर पद्मावत को मसनवी शैली का एक सुन्दर प्रबंध काव्य बना दिया है। मसनवी पद्धति पर ही उसमें वर्णन-वैचित्र्य, वैविध्य और कथावस्तु का कुतूहल ही प्रमुख मानना चाहिए।[2] यहाँ पर यह कह देना संगत है कि सूफी हिन्दी के अनेक सूफी काव्य अवधी मसनवियाँ हैं जिनमें भारतीय प्रबंध-काव्यों की शैली का भी सुंदर रूप में समन्वय हुआ है। पद्मावत का काव्य-सौन्दर्य नामक ग्रंथ में हिन्दी तथा फारसी के प्रमाख्यानक मसनवी काव्यों के साम्यासाम्य का निरूपण करते हुए इस बात को स्पष्ट करने का प्रयत्न किया गया है कि यद्यपि पद्मावत, इन्द्रावती आदि काव्य फारसी की मसनवी-पद्धति पर लिखे गए हैं तथापि उनमें भारतीय प्रबन्ध काव्यों अथवा अपभ्रंश के चरित काव्यों की शैली का भी चरम परिपाक मिलता है।

## निष्कर्ष

संक्षेप में उपर्युक्त समस्त विवेचन का यह निष्कर्ष है कि हिन्दी सूफी प्रेमाख्यानकों की रचना में प्रायः फारसी मसनवी पद्धति को ग्रहण किया गया है पर उसका अन्धानुकरण नहीं किया गया है। हिन्दी के सूफी प्रेमगाथाकारों ने अपने कथानकों के लिए या तो लोकगाथाओं को विशेष महत्व दिया है अथवा पौराणिक या ऐतिहासिक कहानियों को ही चुना है और जहाँ कहीं उन्होंने कोरी

१—डा० शम्भूनाथ सिंह : हिन्दी महाकाव्य का स्वरूप विकास पृ० ४१८-४२०।
२—डा० रामकुमार वर्मा : हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास, पृ० २८६ ४४८।
३—डा० रामकुमार वर्मा का एक पत्र १३।१२।१९६४ ई०।

कल्पना से काम लिया है अथवा मुस्लिम धर्मकथाओं का आश्रय ग्रहण किया है वहाँ पर भी उन्होंने उस पर भरसक भारतीय रंग चढ़ाने के प्रयत्न किए हैं। मंगलाचरण जैसे प्रसंगों के विषय में वे केवल मसनवी काव्यों का ही अनुकरण नहीं करते, जैनों के चरितकाव्यों में भी इसी प्रकार का विधान विद्यमान है। यहाँ पर हमें पैगम्बरों और नबियों की स्तुति की जगह तीर्थंकरों की वन्दना मिलती है। शाहेवक्त की प्रशंसा की जगह आश्रयदाता के लिए कहे गए देव भक्ति सूचक शब्द दीख पड़ते हैं तथा प्रायः एक ही प्रकार से बतलाए गए आत्मपरिचय भी उपलब्ध होते हैं जिनमें अपनी विनम्रता सूचित की गई रहती है। सूफी प्रेमाख्यानों के वर्ण्य विषय तथा उनके विकास क्रम को प्रभावित करने वाले आदर्शों की ओर ध्यान देने से पता चलता है कि उनके स्वरूप निर्माण में अनेक प्रकार के कारणों ने सहयोग प्रदान किया होगा और इसी कारण इनका महाकाव्यत्व भी बहुत भिन्न लक्षणों पर आश्रित हो सकता है। सूफी प्रेमाख्यान एक ऐसी रचना है जिसमें किसी प्रबंध काव्य के सभी तत्व वर्तमान हैं किन्तु जिसमें इनके साथ ही कथा आख्यायिका जैन चरित काव्य धर्म कथा महाकाव्य एवं मसनवी की भी विशेषताओं का समन्वय हो गया है और यही इसकी सबसे बड़ी विशेषता है। सभी उपलब्ध सूफी प्रेमाख्यानों का आकार प्रकार ठीक एक समान नहीं कहला सकता और न ऐसा एक भेद उसके रचना-कालानुसार भी ठहराया जा सकता है। परन्तु इसमें भी संदेह नहीं कि उनमें कुछ ऐसी विलक्षणता है जो उन्हें असूफी प्रेमाख्यानों से भी पृथक कर देती है।"[1] निष्कर्षतः हम कह सकते हैं कि शैली की दृष्टि से पदमावत में फारसी मसनवी और भारतीय प्रबन्ध काव्य की पद्धतियों के सुन्दर सामंजस्य के कारण अद्भुत सौन्दर्य आ गया है।

१—प० परशुराम चतुर्वेदी सूफी प्रेमाख्यानक साहित्य (हिन्दी साहित्य) पृ० २७८।

९

# जायसी का रहस्यवाद

## रहस्यवाद

(रहस्य श- जिस सना से व्युत्पन्न है उसके पाँच अथ होते हैं-(१) एकान्त गुप्तता (२) छिपन का स्थान (३) कोई अनात बात, (४) स्त्री-पुरुष-सभोग, (५) कानून स समत बोह अनुबध।) शानु तल म- रहस्याख्यायीव स्वाहि मृदु कर्णान्तिकचर या रामचरित म रहस्य साधूनामनुपधि विशुद्ध विजयते इसी गोपन आचरण या गुप्त बात के अथ म आया है। साहित्य स भिन्न अथ म आकर रहस्य शब्द कुछ उपदेशात्मक अथ देने लगता है जसे याज्ञवल्क्य स्मनि म धन भिस्यात दोपरतु रहस्य व्रतमाचरेत या भगवदगीता म भक्तोऽसि म सखा चेति रहस्य ह्येतदुत्तमम। (अंगरेजी का शब्द मिस्टिक या मिस्टिसिज्म यूनानी धातु मुस्टीस से बना है जिसका अथ है जीवन और मत्यु की सचाइयों का गुप्त ज्ञान जानने वाला व्यक्ति।)

(मूलत रहस्यवाद शब्द सस्कृत के रहस्य और वाद से बना है किन्तु आधुनिक हिन्दी म यह शब्द अपने वतमान अथ म सस्कृत स गृहीत न होकर आग्ल भाषा के मिस्टिसिज्म के अथ म उसी के तौर पर प्रयुक्त होने लगा है।)

सभ्यता के ऐतिहासिक विकास के साथ-साथ रहस्यवाद की व्याख्या भी बदलती गई है जो हमारे लिये वदिक काल म रहस्यमय था वह आज भी शाश्वत सनातन भाव से रहस्यमय है। ऐसा मानना मनुष्य की बुद्धि के सारे वभव और कृतित्व का अपमान करना है। 'चाहे आसुरी बाबुली मिस्री चीनी भारतीय ईसाई, इस्लामी कोई भी रहस्यवाद हो उसके मूल म दो-चार बातें एक सी मिलती हैं और वे कविता म रहस्यवाद के अध्ययन म बहुत उपयोगी हैं एक सो काल के यन्त्र स

१-प्रभाकर माचवे रहस्यवाद आधुनिक हिन्दी काव्य की प्रवत्तियाँ पृ० १

२-पद्मावत का काव्य सौन्दय रहस्यवाद।

परे कोई वास्तविकता है यानी वह जन्म मृत्यु के बन्धनों से परे अजन्मा-अमर है। मनुष्य उसे पाना चाहता है। उस अज्ञात अखण्डता के प्रति उसके मन में एक निरंतर अन्वेषण भावना काम करती रहती है और पाप या बुराई कुछ नहीं है केवल भास मात्र है। वह है तो इसीलिए कि विश्व को सदृश स्वयं शासित मानने से अपूर्णता प्रगट होती है। इस दृष्टि से रहस्यवाद की जो दो चार परिभाषाएं हमारे काम की मिलती हैं वे इस प्रकार की हैं

(१) परमोच्च के साथ प्रत्यक्ष मिलन के परम पवित्र आनन्द को उपलब्ध करने का मानवीय मन का प्रयत्न रहस्यवाद है (प्रिंगल पटिसन दि आइडिया आफ गाड)।

(२) प्रेम मार्ग में परमात्मा की प्राप्ति का और उसके लिये आवश्यक सफल सेवा के आदेश से प्रेरित किसी व्यक्ति के आत्म निरपेक्ष आग्रह को रहस्यवाद कहते हैं (टी० एच० ह्यू दि फिनामामिनल बेसिस आफ मिस्टिसिज्म पृ० ६०)।

(३) रहस्यवाद आत्म का परात्म से ऐसा सम्बन्ध है जिसमें अपने वयक्तिक हेतुओं से परे वह महत्तर आदर्शों की प्राप्ति के लिये सामरस्य से या प्रेम से प्रयत्न करे। इस प्रकार रहस्यवाद विश्व की अखण्डता के साथ भाव सम्बन्धों का आनन्दमय सर्जनपण है (हैवलाक एलिस)।

(४) रहस्यवाद एक प्रकार की दिव्य अनुभूति है सिद्धान्त नहीं, वह तो एक प्रकार का आध्यात्मिक वातावरण है कोई दर्शन पद्धति नहीं (स्पर्जियन)।

आज का व्याख्याकार रहस्यवाद को आन्तरिक सामंजस्य स्थापित करने की एक कला मानता है, जिसके द्वारा मनुष्य विश्व-ब्रह्माण्ड को सम्पूर्ण और अखंडित समझता है।[1] एक समय था जब रहस्यवादी से तात्पर्य उस व्यक्ति से था जिसको परमात्मा सम्बन्धी ज्ञान और रहस्यों का पता हो और इस बात पर जोर दिया जाता था कि वह गुरु द्वारा प्रदत्त उस ज्ञान को स्वयं तक सीमित रखे। सूफिया भी यही अरिफ उस साधक को कहते हैं जो ईश्वर के विशेष कृपापात्र हैं और भगवान उन पर अनुग्रह करके इस रहस्य को साक्षात्कार कराता है।[2] लेकिन ऐसे लोगों की संख्या अवश्य सीमित है जो इस रहस्य के जानने के अधिकारी हैं और जिन्हें इस मुख्य गुह्य ज्ञान की प्राप्ति होती है। अतएव यह बिलकुल स्पष्ट है कि साधना के क्षेत्र में रहस्यवाद से जो कुछ समझा जाता था ठीक वही आज नहीं समझा जाता है वैसे प्राचीन काल का साधना क्षेत्र वाला रहस्यवाद तथा आधुनिक काल का रहस्यवाद—दोनों एक ही भावना—परमात्मा और आत्मा के अन्तरंग और गहरे

---

१—राधाकमल मुकर्जी थ्योरी एण्ड आर्ट आफ मिस्टीसिज्म, भूमिका पृ०९ १९३७

२—श्री रामपूजन तिवारी सूफी मत—साधना और साहित्य पृ० ५।

सम्बन्ध पर आधारित है।[1]

हिंदी के विद्वानों ने भी रहस्यवाद की परिभाषाएं दी हैं। पं० रामचन्द्र शुक्ल[2] ने लिखा है कि जहाँ कवि उस अनन्त और अज्ञात प्रियतम को आलंबन बनाकर अत्यन्त चित्रमयी भाषा में प्रेम की अनेक प्रकार से व्यंजना करता है वहाँ रहस्यवाद होता है। डा० श्यामसुन्दरदास का कथन है कि चिंतन के क्षेत्र का ब्रह्मवाद कविता के क्षेत्र में जाकर कल्पना और भावुकता का आधार पाकर रहस्यवाद का रूप पकड़ता है[3]। डा० रामकुमार वर्मा का मत है कि रहस्यवाद जीवात्मा की अन्तर्निहित प्रवृत्ति का प्रकाशन है जिसमें वह दिव्य और अलौकिक शक्ति से अपना शांत और निश्चल सम्बन्ध जोड़ना चाहती है और यह सम्बन्ध यहाँ तक बढ़ जाता है कि दोनों में कुछ भी अन्तर नहीं रह जाता। जीवात्मा की सारी शक्तियाँ इसी शक्ति के वैभव और प्रभाव से ओतप्रोत हो जाती हैं।[4] प्रसाद जी[5] के मत से अपरोक्ष अनुभूति समरसता तथा प्राकृतिक सौन्दर्य के द्वारा अहम् का इदम् से समन्वय कर देना रहस्यवाद है। व्यष्टि दृष्टि को उन्होंने छायावादी कहा है और समष्टि दृष्टि को रहस्यवादी कहा है। महादेवी वर्मा ने अपनी सीमा को असीम तत्व में खो देने को रहस्यवाद कहा है। प्रायः सभी विद्वानों ने दृश्य जगत में व्याप्त उस अज्ञात एवं अगोचर-असीम सत्ता से रागात्मक सम्बन्ध स्थापन की भावना को रहस्यवादी भावना कहा है। रहस्यवाद में अन्तर्गत कवि उस अज्ञात एवं विराट सत्ता के प्रति अपने ऐसे भावोद्गार व्यक्त करता है जिसमें सुख दुःख आनन्द विषाद हास परिहास संयोग-वियोग आदि घुल मिल रहते हैं। वह अपनी ससीमता को अव्यक्त शक्ति की असीमता में लीन करके एक व्यापक आनन्द का अनुभव किया करता है।

साधना या भावना के रूप में रहस्यवाद आध्यात्मिक अनुभूति की वह अवस्था है जिसमें प्रेमी प्रियतम के, भक्त ईश्वर के या साधक साध्य के अपरोक्ष साक्षात्कार का चरम प्रयत्न करता है। इसके अन्तर्गत एक सूक्ष्म आध्यात्मिक दृष्टि और परिपक्व आत्मानुभूति के द्वारा निखिल सृष्टि में परिव्याप्त एक ही दिव्य सत्ता को देखने की चेष्टा की जाती है। रहस्यवाद का क्षेत्र अंतिम सत्य और अनन्त की खोज या व्यक्तिगत अनुभूति (पर्सनल रियलाइजेशन) और फिर उस सत्य को जीवन में अनुभव करने तक ही सीमित है। आत्मा, परमात्मा, जीवन और जगत

१—श्री रामपूजन तिवारी सूफी मत—साधना और साहित्य पृ० ५।
२—पं० रामचन्द्र शुक्ल हिन्दी साहित्य का इतिहास पृ० ६६८।
३—डा० श्यामसुन्दरदास कबीर ग्रंथावली भूमिका पृ० ५६।
४—डा० रामकुमार वर्मा कबीर का रहस्यवाद पृ० ७ १९४४
५—जयशंकरप्रसाद काव्य कला तथा अन्य निबंध पृ० ६९।

के सम्बन्ध में गम्भीर मनन चिन्तन और विचार करना दर्शन का विषय है। रहस्यवाद जीवन में अनेक प्रकार के विराट अनादि और असीम के प्रति महत् रागात्मक अनुभवों अनुभूतियों का फल है।

पं० रामचन्द्र शुक्ल[1] ने विद्वत्तापूर्ण विचारों और प्रमाणों के आधार पर यह स्पष्ट कर दिया है कि किस प्रकार आर्य जाति के तत्व चिन्तकों द्वारा प्रतिपादित अद्वैतवादी सिद्धान्त को सामी पैगम्बरी मतों में रहस्य भावना के भीतर स्थान मिला। यहूदी ईसाई और इसलाम मतों के बीच तत्वचिन्तन की पद्धति या ज्ञान का स्थान न होने के कारण अद्वैतवाद का ग्रहण रहस्यवाद के रूप में ही हो सकता था। भारतवर्ष में तो यह ज्ञान क्षेत्र से निकला और अधिकतर ज्ञान क्षेत्र में ही रहा पर अरब फारस आदि में जाकर वह भाव क्षेत्र के बीच मनोहर रहस्य भावना के रूप में फैला। रहस्योन्मुख सूफियों और पुराने कैथोलिक ईसाई भक्तों की साधना समान रूप से माधुर्य भाव की ओर प्रवृत्त रही। जिस प्रकार सूफी ईश्वर की भावना प्रियतम के रूप में करते थे उसी प्रकार स्पेन इटली आदि योरोपीय प्रदेशों के भक्त भी। जिस प्रकार सूफी हाल की दशा में उस माशूक से भीतर ही भीतर मिला करते थे उसी प्रकार पुराने ईसाई भक्त साधक भी दुलहिनें बनकर उस दूल्हे से मिलने के लिए अपने अन्तर्देश में कई खण्डों के रंगमहल तैयार किया करते थे। ईश्वर की पति रूप में उपासना करने वाली सन्त टेरेसा आदि कई भक्तिनें भी योरप में हुई हैं।

## अद्वैतवाद अद्वैत भावना पर आश्रित रहस्यवाद

अद्वैतवाद मूलतः एक दार्शनिक सिद्धान्त है। इसके दो पक्ष हैं—(१) आत्मा और परमात्मा की एकता और (२) ब्रह्म और जगत की एकता। इन दोनों का सम्मिलित रूप सर्ववाद है—जिसके लिए सर्व खल्विदं ब्रह्म कहा गया है। गीता के दसवें अध्याय में भगवान ने अपनी विभूतियों का जो सर्ववाद की भावात्मक प्रणाली पर निरूपण किया है वह अत्यन्त रहस्यपूर्ण है। जायसी उसमान आदि सूफी कवियों ने प्रकृति की समस्त विभूतियों में परम प्रिय की प्रतिभासित सत्ता का अनुभव किया है। रहस्यवाद दो प्रकार का होता है—भावात्मक और साधनात्मक। हमारे यहाँ योगमार्ग साधनात्मक रहस्यवाद है। तन्त्र और रसायन भी रहस्यवाद हैं। अद्वैतवाद या ब्रह्मवाद को लेकर चलने वाली भावना से सूक्ष्म और उच्चकोटि के रहस्यवाद की प्रतिष्ठा होती है।[2]

---

१—पं० रामचन्द्र शुक्ल जायसी ग्रंथावली भूमिका पृ० १८६-९० ।
२—वही पृ० १९० ।

'अद्वैतवाद का प्रतिपादन सबसे पहले उपनिषदों में मिलता है।[1] उपनिषदों में केवल रहस्य की टोह की भावना ही नहीं, उसे व्यक्त करने में रहस्यवादी कविता शैली भी अपनाई गई है। उपनिषद शांकरमत वेदान्त बौद्धों का शून्यवाद तान्त्रिकों का समाज द्रोह आदि के प्रभाव भी आरम्भिक रहस्यवाद के मूल में हैं।[2] शुक्ल जी का मत है कि 'अवतारवाद का मूल भी रहस्य भावना है।[3] 'पति या प्रियतम के रूप में भगवान की भावना को वैष्णव भक्तिमार्ग में माधुर्य भाव कहते हैं। इस भावना की उपासना में रहस्य का समावेश अनिवार्य और स्वाभाविक है। (भारतीय भक्ति का स्वरूप रहस्यात्मक न होने के कारण इस माधुर्य भाव का अधिक प्रचार नहीं हुआ। आगे चलकर मुसलमानी जमाने में सूफियों की देखा देखी इस भाव की ओर कृष्ण भक्ति शाखा के कुछ भक्त प्रवृत्त हुए। इनमें मुख्य मीराबाई हुईं जो 'लोक लाज खोकर' अपने प्रियतम श्रीकृष्ण के प्रेम में मतवाली रहा करती थीं। उन्होंने एकबार कहा था कि कृष्ण को छोड़कर और पुरुष है कौन? सारे जीव स्त्री रूप हैं। सूफियों का असर कुछ और कृष्ण भक्तों पर भी पूरा पूरा पाया जाता है। चैतन्य महाप्रभु में सूफियों की प्रवृत्तियाँ साफ झलकती हैं। जैसे सूफी कव्वाल गाते गाते 'हाल' की दशा में हो जाते हैं वैसे ही महाप्रभु की मण्डली भी नाचते-नाचते मूर्च्छित हो जाती थी। यह मूर्च्छा रहस्यवादी सूफियों की रूढ़ि है।

शुक्ल जी ने ठीक ही लक्षित किया था कि मीराबाई के 'लोक-लाज खोने' और श्रीकृष्ण के प्रेम में मतवाली रहने के मूल में सूफियों का भी प्रभाव है। भारतीय सूफी-सन्तों कवियों की परम्परा तो पुरानी है ही साथ ही हिन्दी प्रेमगाथावाली परम्परा भी बड़ी पुरानी है। जायसी से लगभग पौने दो सौ वर्ष पूर्व मौलाना दाऊद दलमई (च नायन १३७९) ने सूफी प्रेम परम्परा का एक महत्व पूर्ण काव्य लिखा है। इस ग्रन्थ में अनेक स्थलों पर रहस्यवाद के सङ्केतों की सुन्दर योजना हुई है।

'मीराबाई पर तो सूफी प्रभाव है ही, साथ ही 'कबीर दादू आदि सन्तों के पन्थों में प्रेमतत्व बिल्कुल सूफियों का है। इनमें से दादू दरिया साहब तो स्वाभिरस सूफी ही जान पड़ते हैं। कबीर में माधुर्य भाव जगह जगह पाया जाता है। वे कहते हैं —

हरि मोर पिय मैं राम की बहुरिया।'[4]

---

१—पं० रामचन्द्र शुक्ल जायसी ग्रन्थावली भूमिका, प० १५९-६०।
२—प्रभाकर माचवे हिन्दी काव्य की प्रवृत्तियां, (रहस्यवाद), प० ५।
३—पं० रामचन्द्र शुक्ल जायसी ग्रन्थावली, भूमिका, प० १६१।
४—वही पृष्ठ १६२।

'राम की बहुरिया' कभी तो प्रिय से मिलने की उत्कण्ठा और मार्ग की कठिनता प्रकट करती है, जैसे –

मिलना कठिन है, कैसे मिलौंगी पिय जाय ?
समुझि सोचि पग धरौं जतन से बार बार डगि जाय।
ऊँची गैल राह रपटीली, पाँव नहीं ठहराय।

और कभी विरह दुःख निवेदन करती है।[1] और इन समस्त स्थलों पर उनमें सूफी प्रभाव द्रष्टव्य है। सचमुच कबीरदास में जो रहस्यवाद पाया जाता है वह अधिकतर सूफियों के प्रभाव के कारण।[2]

जायसी के समय सूफी रहस्य प्रवृत्ति के अतिरिक्त हठयोगियों बौद्ध, शून्य *वादियों तान्त्रिकों रसायनिकों आदि की साधनात्मक रहस्य की प्रवृत्तियाँ भी विद्य*मान थी। उन्होंने हठयोगियों के अन्य साधानात्मक उपादानों के साथ ही उनकी रहस्य की प्रवृत्ति और ईश्वर को मन के भीतर ही ढूंढने और समझने की प्रवृत्ति को भी गृहीत कर लिया है। कहा जा सकता है कि पदमावत का रहस्यवाद मूलतः अद्वैत भावना पर आश्रित रहस्यवाद है।

रहस्यवादी भक्त परमात्मा को अपने परम साध्य एवं प्रियतम के रूप में देखता है। वह उस परम सत्ता के साक्षात्कार और मिलन के लिए वैकल्य का अनुभव करता है जैसे मेघ और सागर के जल में मूलतः कोई भेद नहीं है फिर भी मेघ का पानी नदी रूप में सागर से मिलने को व्याकुल रहता है। ठीक उसी प्रकार की अभेद जन्य व्याकुलता एवं मिलनजन्य विह्वलता भक्त की भी होती है। जायसी की रहस्योन्मुखता भी इसी श्रेणी की है। कबीरदास में जो रहस्यवाद पाया जाता है वह अधिकतर सूफियों के प्रभाव के कारण। रहस्यमयी परोक्षसत्ता की ओर संकेत करने के लिए जिन दृश्यों को वे सामने करते हैं वे अधिकतर वेदान्त और हठयोग की बातों के खड़े किए हुए रूपक मात्र होते हैं। अतः कबीर में जो कुछ रहस्यवाद है वह सर्वत्र एक भावुक या कवि का रहस्यवाद नहीं है। हिन्दी में *कवियों में यदि कहीं रमणीय और सुन्दर अद्वैती रहस्यवाद है तो जायसी में, जिनकी* भावुकता बहुत ही ऊँची कोटि की है। वे सूफियों की भक्ति-भावना के अनुसार कहीं तो परमात्मा को प्रियतम के रूप में देखकर जगत के नाना रूपों में उस प्रियतम के रूप माधुर्य की छाया देखते हैं और कहीं सारे प्राकृतिक रूपों और व्यापारों का 'पुरुष' के समागम के हेतु प्रकृति के शृंगार, उत्कण्ठा या विरह विकलता के रूप में अनुभव करते हैं। दूसरे प्रकार की भावना पदमावत में अधिक मिलती है।[3]

१—पं० रामचन्द्र शुक्ल, जायसी ग्रन्थावली (भूमिका) पृ० १६०– ३।
२ वही, पृ० १६४। ३ पं० रामचन्द्र शुक्ल, जायसीग्रन्थावली,(भूमिका) पृ० १६४।

उस रहस्यमयी सत्ता का आभास देने के लिए जायसी बहुत ही रमणीय और मर्मस्पर्शी दृश्य सामने उपस्थित करने में समर्थ हुए हैं जैसे पद्मावती के पारस रूप का प्रभाव

'जहँ लगि दसन जोति निरमई । बहुतै जोति जोति ओहि भई ॥
रवि ससि नखत दिपहिं ओहि जोती । रतन पदारथ मानिक मोती ॥
जहँ जहँ बिहँसि सुभावहि हँसी । तहँ तहँ छिटकि जोति परगसी ॥
दामिनि दमकि न सरवरि पूजी । पुनि ओहि जोति और को दूजी ॥'[1]
नयन जो देखा कवल भा निरमल नीर सरीर ।
हँसत जो देखा हंस भा, दसन जोति नग हीर ॥[2]

प्रस्तुत पंक्तियों में उस परोक्ष ज्योति पुंज की ओर अलौकिक दीप्ति के द्वारा जो संकेत किया गया है उसकी रमणीयता और प्रभाव विदग्धता अनुपम है। पद्मावत में लौकिक सौंदर्य तत्वों के माध्यम से अलौकिक सुंदरतम सत्ता की ओर इंगित करना कवि का एक महत् प्रतिपाद्य था वह अवसर मिलने पर उस सत्ता की ओर इंगित करने से नहीं चूकता।

## अन्योक्ति समासोक्ति

पदमावत को अन्योक्तिपरक ग्रंथ सिद्ध करने के अनेक प्रयत्न किए गए हैं। और प्राय इसके लिए 'तन चितउर मन राजा कीन्हा । हिय सिंघल बुधि पदमिनि चीन्हा' वाली पंक्तियाँ पेश की गई हैं और कहा भी गया है पद्मावत के प्रणेता जायसी ने ग्रंथ के अंत में स्पष्ट घोषित किया है कि उनकी रचना एक कथात्मक अन्योक्ति है। कथा के अंत में अन्योक्ति के रूप में ...ज्ञान का मार्टीफिकेट जोड़ दिया है। जायसी की अन्योक्ति के तीन पक्ष हैं— पण्डितों द्वारा किया गया अर्थ, सूफी साधनापरक अर्थ और कथा पक्ष। वास्तव में जायसी की कथा अन्योक्ति ही है। जायसी पर गीता के बुद्धि योग का स्पष्ट प्रभाव दिखाई पड़ता है।

इस प्रसंग में इतना कहना पर्याप्त है कि जिन पंक्तियों (तन चितउर मन राजा कीन्हा) के आधार पर जायसी की सम्पूर्ण कथा को अन्योक्ति सिद्ध करने का प्रयास किया गया है और जायसी की अन्योक्ति का विवेचन भी किया गया है— वे पंक्तियाँ जायसीकृत नहीं हैं। वे पंक्तियाँ पद्मावत में प्रक्षिप्त हैं और यदि वे प्रक्षिप्त न भी हों तो भी पद्मावत में समासोक्ति-पद्धति ही सिद्ध होती है।

## जायसी का प्रकृतिमूलक रहस्यवाद

प्रकृतिमूलक (नेचुरल) रहस्यवाद में प्राकृतिक सौन्दर्य के द्वारा ब्रह्म् का इसमें सम्बन्ध स्थापित करने का चरम प्रयत्न पाया जाता है। मरिकर प्रकृति

1—जायसी ग्रन्थावली, नागरीप्रचारिणी सभा, काशी पृ० ४४।
2—वही पृ० २५ दोहा ८।

की शक्तियों में किसी अनन्त सत्ता का भान होता है। उसे ऐसा लगता है कि प्रकृति के कण-कण में एक अनन्त सत्ता अनुस्यूत है। प्रकृति के समस्त तत्व उसी अनन्त सत्ता द्वारा चालित अनुशासित और आकर्षित हैं। दृश्य जगत-प्रकृति उसकी सर्जना है (आकर सब जगत यह साजा[1]) उसने ही चाँद सूर्य तारे वन, समुद्र पर्वत इत्यादि की भी सर्जना की है—

सरग साजि कै धरती साजी। बरन बरन सृष्टी उपराजी।
साजे चाँद सुरुज औ तारा। साजे बन कहँ समुद पहारा[2]॥

इस समस्त सृष्टि का परिचालन उसी के इङ्गित पर हो रहा है—

'साजइ सब जग साज चलावा। औ अस पाछैं ताजन लावा।
तिन्ह ताजन डर जाइ न बोला। सरग फिरइ औ धरती डोला॥
चाँद सुरुज कह गहन गरासा। औ मेघन्ह कह बीजु तरासा।
नाचे डोर काठ जस नाचा। खेल खेलाइ फरि गहि खाँचा॥'[3]

यह भावना वेद, उपनिषद[4] कुरान और सूफी[5] कवियों में समान रूप से पाई जाती है।

सूफियों की धारणा है कि सृष्टि के रोम रोम में झलक जो दिखाई दे रही है, वह उसी (परम आलम्बन) की झाँकी है जो हम लुभाने के लिए ही हो रही है। सितारे चमत्कारक ध्याप उसी की ओर खिंच रहे हैं चाँद उसी की ओर बढ़ा जा रहा है, सूरज भी उसी के पर में पड़कर जल रहा है। संक्षेप में उसने चारों ओर प्रेम का बीज बिखेर दिया है। उसने उभरकर सबको आलम्बन से आश्रय बना लिया है और इसी से हम भी उसके वियोग में पड़ गए हैं।[6]

मानव प्रेम की कहानी के भीतर सूफी साधना में मान्य इसी विश्वास के अनुसार आध्यात्मिक प्रेम की व्यंजना ही जायसी का लक्ष्य प्रतीत होता है। जामी ने भी कहा था 'अल्लाह इस परम सौन्दर्य का हेतु है और वह प्रेम चाहता है प्रेम से प्रभावित होकर उसने अपने मुख का आदर्श लिया और उसमें अपना रूप अपने आप व्यक्त करने लगा। देश काल की रचना करके उसने एक उपवन का डौल डाला[7]

१—चित्ररेखा पृ० ६४। २—वही पृ० ६५।
३—वही पृ० ६६।
४—"दिशः श्रोत्रे वाग्विवृताश्च वेदाः" ।१२। तस्य वात पृथिवी शरीरम् "ज्योतिष्मयमानि स्तत्सावरस्य।
५—देखिये निकल्सन कृत जलालुद्दीन रूमी की कविता और चन्द्रायन, मुल्ला दाऊद कृत (प्रारम्भिक पंक्तियाँ।)
६—चं० चन्द्रबली पांडेय, तसव्वुफ अथवा सूफीमत पृ० ११६।
७—चं० चन्द्रबली पांडेय तसव्वुफ अथवा सूफीमत पृष्ठ ११८।

जिसका प्रत्येक पक्ष उसके कमाल को प्रत्यक्ष करता है[1]।

भावात्मक रहस्यवाद की प्रतिष्ठा के लिए प्रकृति में परमात्मा की झाँकी देखना स्वाभाविक ही नहीं अनिवार्य है। यही कारण है कि पाश्चात्य एवं भारतीय सभी रहस्यवादी प्रकृति के पर्दे के पीछे परमात्मा के दर्शन करते रहे हैं। उपनिषदों में इस भावना का प्रतिपादन अत्यन्त भावमय एवं रहस्यात्मक शैली में किया गया है। इस स्थल पर प्रकृति के समस्त पदार्थों को उसी विराट ब्रह्म का अंग रूप कहा गया है-(तस्यैव चाव पृथिवी शरीर आदि[2])। पुरुष सूक्त का तो मूल प्रतिपाद्य ही समस्त प्रकृति का विराट ब्रह्म रूप में वर्णन है। जलालुद्दीन रूमी ने भी प्रकृति के कण कण में परमात्मा की सत्ता की व्यक्तिगत अनुभूति की थी। वर्ड्सवर्थ और शैली की अनेक कविताओं में भी कहीं-कहीं प्रकृति की अन्तरात्मा की ओर रहस्यपूर्ण संकेत मिलते हैं।[3]

जायसी ने प्रायः प्रकृति के माध्यम से परोक्ष सत्ता की ओर संकेत किया है। सिंहलद्वीप की अमराई की अनिर्वचनीय सुखदाई छाया का वर्णन करते हुए कवि ने उस छाया का आध्यात्मिक संकेत भी दिया है —

घन अमराउ लाग चहुँ पासा। उठा भूमि हुत लागि अकासा
तरिवर सब मलय गिरि लाई। भइ जग छाँह रैनि होइ आई॥
मलय-समीर सोहावन छाहाँ। जेठ जाड़ लागै तेहि माहाँ।
ओही छाँह रैन होइ आवै। हरियर सबै अकास देखावै॥
पथिक जो पहुँचै सहिकै घामू। दुख बिसरै सुख होइ बिसरामू।
जेइ वह पाई छाँह अनूपा। फिरि नहिं आइ सहै यह धूपा॥[4]

जायसी ने प्रकृति का चित्रण साधक के रूप में भी किया है। मानव की भाँति समस्त प्रकृति भी उसी परमप्रिय की साधना में निरत रहती है। मानसरोवर भी प्रियतम की साधना में संलग्न है। पद्मावती विराट ब्रह्म-स्वरूप है- सरोवर भक्त या साधक है। भक्त भगवान के अनिर्वचनीय रूप-सौन्दर्य को देखकर विस्मय विमुग्ध है—

'सरवर रूप बिमोहा, हिये हिलोरहि लेइ।
पावँ छुवै मकु पावौं, एहि मिस लहरहिं देइ॥'[5]

सम्पूर्ण सृष्टि उस प्रियतम के अमर धाम तक पहुँचने के लिए प्रगतिमान

---

१—दी मिस्टिसिज्म आफ इस्लाम, पृ० ८०—८१।

२—ब्रह्माण्डोपनिषद् ३।१२।

३—देखिए जायसी ग्रन्थावली की भूमिका, नागरी प्रचारिणी सभा, काशी पृ० १६५—६६।

४—जायसी ग्रन्थावली, नागरीप्रचारिणी सभा काशी पृ० १०—११।

५—वही पृ० २४।

है, किन्तु वहाँ तक पहुचने के लिए साधना की पूर्णता अत्यंत आवश्यक है अपूर्णता की स्थिति मे वहाँ पहुच पाना अत्यन्त कठिन है—

'धाइ जो बाजा के सर साधा। मारा चक्र भएउ दुइ आधा।
चाँद सुरुज औ नखत तराई। तेहि डर अन्तरिख फिरहिं सबाई॥
पवन जाइ तह पहुँच चाहा। मारा तस लोटि भुइ रहा।
अगिनि उठी उठि जरी नियाना। धुवा उठा उठि बीच बिलाना।
पानि उठा उठि जाइ न छूवा। बहुरा रोइ आइ भइ चूआ॥

साधक सरोवर अपने प्रियतम पदमावती के चरण स्पर्शमात्र से निर्मल एव रूपवान हो जाता है। उसके दर्शन मात्र से ही वह आनन्दातिरेक की लहर से लहर उठता है। उसके युग युग के कल्मष विनष्ट हो जाते हैं। उसकी युग युग की साधना जन्य परितप्तता शीतलता मे परिणत हो जाती है—

कहा मानसर चाह सो पाई। पारस रूप इहा लगि आई।
भा निरमल तिन्ह पायन परसे। पावा रूप रूप के दरसे।
मलय समीर बास तन आई। भा सीतल गै तपनि बुझाई॥

उस परम रूपा पद्मावती के दर्शन एव स्पर्श जन्य प्रभाव की इन पंक्तियों मे सुन्दर रहस्यमय अभिव्यक्ति हुई है। कभी कभी जायसी गूढ दार्शनिक सिद्धान्तो की व्यजना प्रकृतिमूलक अन्योक्तियों एव रूपको के माध्यम से इतने सुन्दर और उत्कृष्ट ढग से करते हैं कि बुद्धि चमत्कृत हो जाती है।

सृष्टि के समस्त महाभूत उसी परम सत्ता तक पहुचने के लिए गतिशील हैं। सृष्टि के पूर्व मे मात्र एक तत्व था। सब कुछ अद्वैत रूप था। न जाने किस निर्मोही ने जीव को प्रियतम से और धरती को स्वर्ग से अलग कर दिया पहले धरती और स्वर्ग दोनो मिले हुए थे—एक थे। न जाने किसने जीव और ईश्वर मे भेदकता की सृष्टि की—

धरती सरग मिले हुत दोऊ। केइ निनार कै कीन्ह बिछोऊ॥

प्रकृति के सश्लिष्ट चित्रण मे भी जायसी ने सुन्दर रहस्यपूर्ण सकेत किए हैं—इस प्रसग मे किलकिला समुद्र का वर्णन दिया जा सकता है —

धरती नइ सरग नहिं बाटा। सकल समुद जानहु आ टाटा।

सातवें सागर के वर्णन मे कवि ने समुद्र के आध्यात्मिक पक्ष का उद्घाटन किया है।

देखि मानसर रूप सोहावा। हिय हुलास पुरइनि होइ छावा।
भा अँधियार रैन मसि छूटी। भा भिनुसार किरिन रवि फूटी॥
अस्ति-अस्ति सब साथी बोले। अंध जो अहे नैन बिधि खोले।
जा अस आव साधि तप जोगू। पूजै आस मान रस भोगू॥[1]

---

१—जा० ग्र०, ना० प्र० सभा, पृ ६७।

इन पंक्तियों में मानसरोवर के भीतर उस प्रियतम की विकन्ता से उत्पन्न विश्व व्यापी आनन्द और हर्षातिरेक की व्यंजना की गई है। 'उस अंतर्ज्योति का आभास मात्र पाकर मानस (सातवां मानसरोवर और हृदय) ज्योतित हो उठा। पुरइन-पात और फूल घनदल के रूप में उस नाम मानसर में चारों ओर व्याप्त हो गया। इस ज्योति के साक्षात्कार मात्र से अज्ञान नशान्धकार का विनाश हो गया।' स्पष्ट है कि यहां प्रियतम की अवस्थिति के मूलभूत कारण स्वरूप अन्तर्जगत और बाह्य जगत में अद्भुत सामंजस्य और बिम्ब प्रतिबिम्ब स्थिति है। इन पंक्तियों में परोक्ष सत्ता के संकेत उसकी अपार ज्योति एवं तज्जन्य विश्वव्यापी आनन्द और प्रफुल्लता आदि की अत्यन्त सुन्दर अभिव्यंजना हुई है। यह सत्ता हृदय में ही है—

'पिउ हिरदय मह भेंट न होई। का रे मिलाव कहौं केहि रोई।

कबीर ने भी— ऐसा लो नहिं तैसा लो मैं केहि बिधि कहा अनूठा लो।
भीतर कहौं तो जगमय लाज, बाहर कहौं तो झूठा लो—
बाहर भीतर सकल निरंतर गुरु परतापैं दीठा लो।'

कहने के बावजूद भी कहा था कि प्रियतम तो पास में ही है मगर लोग जगत में ढूंढने जाते हैं—

मोको कहाँ ढूंढे बंदे मैं तो तेरे पास में।
ना मैं देवल ना मैं मस्जिद ना काबे कैलास में।
खोजी होय, तो तुरत मिलिहौं पलभर की तालास में।
बहुत दिनन के बिछुरे हरि पाये। भाग बड़े घर बैठे आए॥

शुक्ल जी ने ठीक ही कहा है कि कबीर के चित्रों में रूपमंजरी की न वह अनेकरूपता है और न मधुरता। जायसी के रूप संकेत अत्यन्त रमणीय और मर्मस्पर्शी हैं।'

प्रकृति के बीच दिखाई देने वाली सम्पूर्ण दीप्ति उसी परोक्ष सत्ता से ही उद्भासित है। निखिल संसृति का आकार और सौन्दर्य उसी की ज्योति का प्रतिभास और छाया स्वरूप मात्र है। इस बात का आभास पद्मावती के प्रति रत्नसेन के ये वाक्य दे रहे हैं—

अनु धनि ! तू निसिअर निसि माहाँ। हौं दिनिअर जेहि के तू छाहाँ।
चाँदहि कहाँ जोति औ करा। सुरुज के जोति चाँद निरमरा॥'

प्रियतम ने समूची प्रकृति और निखिल समृति को प्रेम-बाणों से बेध रखा है—

उन बानन्ह अस को जो न मारा। बेधि रहा सगरौ संसारा।
गगन नखत जो जाहिं न गने। वे सब बान ओहि के हने॥

---

१—पं० रामचन्द्र शुक्ल जा० ग्रं०, ना० प्र० सभा, काशी भूमिका, पृ० १६८।

है, किन्तु वहाँ तक पहुचने के लिए साधना की पूर्णता अत्यत आवश्यक है, अपूर्णता की स्थिति में वहाँ पहुच पाना अत्यन्त कठिन है—

'धाइ जो बाजा के सर साधा। मारा चक्र भएउ दुइ आधा।
चाद सुरुज औ नखत तराई। तेहि डर अन्तरिख फिरहिं सबाई॥
पवन जाइ तह पहुच चाहा। मारा तस लाटि भुइ रहा।
अगिनि उठी उठि जरी नियाना। धुवाँ उठा उठि बीच बिलाना।
पानि उठा उठि जाइ न छूवा। बहुरा रोइ आइ भुइ चूआ॥

साधक सरोवर अपने प्रियतम पदमावती के चरण स्पर्शमात्र से निर्मल एव रूपवान हो जाता है। उसके दर्शन मात्र से ही वह आनन्दातिरेक की लहर से लहर उठता है। उसके युग युग के कल्मष विनष्ट हो जाते हैं। उसकी युग युग की साधना जन्य परितप्तता शीतलता म परिणत हो जाती है—

कहा मानसर चाह सो पाई। पारस रूप इहाँ लगि आई।
भा निरमल तिन्ह पायन परसे। पावा रूप रूप के दरसे।
मलय समीर बास तन आई। भा सीतल गै तपनि बुझाई॥

उस परम रूपा पदमावती के दर्शन एव स्पर्श जन्य प्रभाव की इन पक्तियो म सुन्दर रहस्यमय अभिव्यक्ति हुई है। कभी कभी जायसी गूढ दार्शनिक सिद्धान्तों की व्यजना प्रकृतिमूलक अन्योक्तियो एव रूपको के माध्यम से इतने सुन्दर और उत्कृष्ट ढग से करते हैं कि बुद्धि चमत्कृत हो जाती है।

सृष्टि के समस्त महाभूत उसी परम सत्ता तक पहुचने के लिए गतिशील है। सृष्टि के पूर्व मे मात्र एक तत्व था। सब कुछ अद्वैत रूप था। न जाने किस निर्मोही ने जीव को प्रियतम से और धरती को स्वर्ग से अलग कर दिया पहले धरती और स्वर्ग दोनों मिले हुए थे—एक थे। न जाने किसने जीव और ईश्वर म भेदकता की सृष्टि की—

धरती सरग मिले हुत दोऊ। केइ निनार कै दीन्ह बिछोऊ॥

प्रकृति के सश्लिष्ट चित्रण म भी जायसी ने सुन्दर रहस्यपूर्ण सकेत किए हैं—इस प्रसग म किलकिला समुद्र का वर्णन दिया जा सकता है—

'धरती लेइ सरग लहि बाढ़ा। सकल समुद जानहु भा ठाढ़ा।

सातवें सागर के वर्णन म कवि ने समुद्र के आध्यात्मिक पक्ष का उद्घाटन किया है।

देखि मानसर रूप सोहावा। हिय हुलास पुरइनि होइ छावा।
भा अँधियार रैन मसि छूटी। भा भिनुसार किरिन रबि फूटी॥
अस्ति-अस्ति सब साथी बोले। अंध जो अहे नैन बिधि खोले।
जो अस आव साधि तप जोगू। पूजै आस मान रस भोगू॥'

१—जा० ग्र०, ना० प्र० सभा, पृ० ६७।

 

इन पंक्तियों में मानसरोवर के भीतर उस प्रियतम की विकटता से उत्पन्न विश्व व्यापी आनन्द और हर्षातिरेक की व्यंजना की गई है। 'उस अन्तर्ज्योति का आभास मात्र पाकर मानस (सातवां मानसरोवर और हृदय) ज्योतित हो उठा। पुरइन पात और फुल्ल शतदल के रूप में उल्लास मानसर में चारों ओर व्याप्त हो गया। इस ज्योति के साक्षात्कार मात्र से अज्ञान नशान्धकार का विनाश हो गया।' स्पष्ट है कि ब्रह्म प्रियतम की अवस्थिति के मूलभूत कारण स्वरूप अन्तजगत और बाह्य जगत में अदभुत सामंजस्य और बिम्ब प्रतिबिम्ब स्थिति है। इन पंक्तियों में परोक्ष सत्ता के संकेत उसकी अपार ज्योति एवं तज्जन्य विश्वव्यापी आनन्द और प्रफुल्लता आदि की अत्यन्त सुन्दर अभिव्यंजना हुई है। यह सत्ता हृदय में ही है—

पिउ हिरदय मह भेंट न होई। का रे मिलाव कहौं केहि रोई।

कबीर ने भी— एसा लो नहिं तसा लो मैं कहि विधि कहा अनूठा लो।
भीतर कहौं तो जगमय लाज, बाहर कहौं तो भूठा लो—
बाहर भीतर सकल निरन्तर गुरु परतापें दीठा लो।'

कहने के बावजूद भी कहा था कि प्रियतम तो पास में ही है मरख लोग जंगल में ढूंढने जाते हैं—

मोको कहाँ ढूंढ बंद म ता तेरे पास म।
ना मैं देवल ना मैं मस्जिद ना छावे क्लास में।
खोजी होय, दो तुरत मिलिहो पलभर की तालास म।
बहुत दिनन के बिछरे हरि पाय। भाग बड़ घर बठ आए॥

शुक्ल जी ने ठीक ही कहा है कि कबीर के चित्रों में इमजरी की न वह अनेकरूपता है और न मधुरता। जायसी के [illegible] अत्यन्त रमणीय और मर्मस्पर्शी हैं।'

प्रकृति के बीच दिखाई देने वाली सम्पूर्ण दीप्ति उसी परोक्ष सत्ता से ही उदभाषित है। निखिल ससृति का आकार और सौन्दर्य उसी की ज्योति का [illegible] भास और छाया स्पर्श मात्र है। इस बात का आभास पद्मावती के प्रति [illegible] से ये वाक्य दे रहे हैं—

अनु धनि ! तू निसिअर निसि माहीं। हौं [illegible]।
चांदहि कहाँ जोति औ करा। सुरुज क [illegible]।
प्रियतम ने समूची प्रकृति और निखिल [illegible]
उन बानन्ह अस को जो न मारा। [illegible]
गगन नखत जा जाहिं न [illegible]

१—प० रामचन्द्र शुक्ल जा० ग्र० [illegible]

धरती बान बेधि सब राखी। साखी ठाढ़ देहिं सब साखी।।
रोव रोव मानुष तन ठाढे। सूतहिं सूत बेध अस गाढ़।
बरुनि बान अस ओपह बेधे रन बन ढाँख।
सौजहि तन सब रोवाँ, पखिहि तन अस पाँख।।

## प्रेममूलक रहस्यवाद

हिन्दी के सूफी कवियों की रहस्य भावना में मूल में राबिया मंसूर रूमी आदि की ही भाँति जायसी के प्रेम की अभिव्यक्ति की लौकिकता में ही अलौकिकता भी अनुस्यूत है।

जायसी का कथन है कि प्रियतम की प्रेम वेदना की अनुभूति अनिर्वचनीय है। इसका मर्म तो वही जानता है जिसके हृदय में प्रेम घाव हो चुका है।

'प्रेम घाव दुख जान कोई। जेहि लागे जान प सोई।।'

## जायसी की देन

साधनात्मक रहस्यवाद को जायसी की एक बहुत बड़ी देन यह है कि उन्होंने इस शुष्क और योगमूलक साधनात्मक रहस्य भावना को अत्यन्त सरस और मधुर बनाया है। यह अवश्य है कि प्रसंग उपस्थित होने पर जायसी अपनी बहुज्ञता हठयोग रसायन आदि की सविस्तर चर्चा करते हैं और शायद इसी कारण कतिपय आलोचक इसे 'झूठा रहस्यवाद' घोषित करते हैं और जायसी के 'झूठे' रहस्यवाद में आ फसने के कारण खिन्न भी होते हैं परन्तु यह आलोचना ठीक नहीं है क्योंकि जायसी के मूल रहस्यवाद से इन बातों का कोई विरोध नहीं है। अपनी विलक्षण और अपूर्व प्रतिभा के द्वारा जायसी ने इनके मूलभूत सिद्धान्तों को अत्यंत सरस और काव्यात्मक रूप में उपस्थित करने का सफल प्रयत्न किया है। वे चार प्रकार से अपनी रहस्यदर्शिता की अभिव्यक्ति में सफल हुए हैं–

(१) रूप वर्णन के द्वारा–सूफियों ने प्रेम-तत्व के उदय का मूल कारण सौन्दर्य तत्व कहा है। रूमी[1] इब्नेनिया और जायसी ने जिस सौन्दर्य-तत्व के आध्यात्मिक पक्ष का उद्घाटन किया है वह रहस्यवाद के अन्तर्गत आता है। सूफियों ने आध्यात्मिक सौन्दर्य की व्यंजना के लिए लौकिक सौन्दर्य का आश्रय

१–रूमी, पोएट एण्ड मिस्टिक, पृ० ३०।
लव विल नाट लेट हिज फेथफुल सर्वेंटस टायर
इम्माटल ब्यूटी डाज देम आन एण्ड आन,
फ्राम ग्लोरी इन्टू ग्लोरी डाविंग नियर
ऐट ईच रिसव एण्ड लविंग टू वी ड्रान।

लिया है। जायसी के लिए भी अलौकिक आध्यात्मिक सौंदर्य की व्यंजना के लिए लौकिक सौन्दर्य का वर्णन करना और 'परदे बुता मे नूरे खुदा' देखना अनिवार्य और आवश्यक था।

पद्मावती का रूप-वर्णन करते समय जायसी अवसर पाने पर परोक्ष सत्ता की ओर संकेत करने में नहीं चूकते। जैसे तुलसीदास रामचरितमानस के पाठकों को बारम्बार राम के परब्रह्मपरमेश्वरत्व की याद दिलाते चलते हैं ठीक वैसे ही जायसी अवसर मिलते ही परम सत्ता के रूप सौन्दर्य के सृष्टिव्यापी प्रभाव और लोकोत्तर कल्पना की रमणीय अभिव्यक्ति द्वारा पाठकों को ज्योति रस प्लावित करते चलते हैं। वे 'पारस' के प्रतीक विधान द्वारा भी उस सत्ता के साक्षात्कार की व्यंजना करते हैं—

(क) पारस जोति लिलाटहिं ओती।
दिष्टि जो करै होइ तेहि जोती ॥[1]

(ख) होतहि दरस परस भा लोना।
धरती सरग भएउ सब सोना ॥[2]

(ग) तीनि लोक चौदह खण्ड सब परै मोहिं सूझि ॥[3]

(घ) भा निरमल तिन्ह पायन परसे। पावा रूप रूप के दरसे।
'नयन जो देखा कँवल भा, निरमल नीर सरीर।
हँसत जो देखा हंस भा, दसन जोति नग हीर।।

(ङ) उन्ह बानन्ह अस को जो न मारा। बेधि रहा सगरौ संसारा।
गगन नखत जो जाहिं न गने। वै सब बान ओही के हने ॥[4]

(च) जहँ भिन दसन जोति निरमई। बहुत जाति जोति ओहि भई।
रवि ससि नखत दिपहिं ओहि जोती। रतन पदारथ मानिक मोती ॥[5]

(छ) बेनी छोरि झार जौं बारा। सरग पतार होइ अँधियारा ॥[6]

इन पंक्तियों से स्पष्ट है कि जायसी ने लौकिक सौन्दर्य के द्वारा आध्यात्मिक सौंदर्य की जीवंत अभिव्यक्ति की है। स्पष्ट है कि जायसी का विराट उपास्य शुद्ध सौंदर्य स्वरूपी है। जायसी प्रेम और सौन्दर्य के विशिष्ट रहस्यवादी कवि हैं। अंगरेजी में रोजेटी शैली ब्राउनिंग आदि सभी इसी प्रकार के रहस्यवादी हैं। रोजेटी की रहस्याभिव्यक्ति में प्रेम के वासनात्मक स्वरूप की भी यत्र-तत्र अभिव्यक्ति मिलती है।

---

१—जा० ग्र० ना० प्र० सभा काशी पृ० २११।
२—वही पृ० २५६। ३—वही पृ० ३६।
४—वही पृ० २८। ५—वही पृ०, ४३ (६१४-५)।
६—वही पृ० ४४। ७—वही, पृ० ४१।

शली को सौंदय म विश्वास था और जायसी भी उसी आदर्श सौंदय के उपासक थे। शली के हिम टू इटेनेक्चुअल ब्यूटी म इसी आदश सौंदय की अभिव्यक्ति की गई है। जायसी के सौंदय चित्रण मे और ब्राउनिंग[1] के सौंदय चित्रण म यह समानता है कि ये दानो कवि विश्व के समस्त पदार्थों म ईश्वर के दशन करते हैं। दोनो ने प्रेम को जीवन का मूलतत्व माना है।

विरह वणन के प्रसगो की उद्भावना के द्वारा भी जायसी ने रहस्यमयी सत्ता की अभिव्यक्ति की है। सूफी साधना म आध्यात्मिक विरह का अत्यन्त महत्व पूण स्थान है। यदि विरह नहीं है तो तप जप धम नम आदि सब व्यथ है—

जब लगि विरह न होइ तन हिये न उपजइ पेम।
तब लगि हाथ न आव तप करम धरम सतनेम॥[2]

समस्त सृष्टि प्रियतम के विरह म जल रही है—

विरह क आगि सूर जरि कापा। राति दिवस जारहि उहि तापा॥
औ सब नखत तराईं जरईं। टूटे नक धरति मह परईं॥
जर सो धरती ठावहि ठाऊ॥

आस्तिकता जागरण की स्थिति आशिक अनुभूति की स्थिति विरहावस्था विघ्नावस्था मिलन के पूव की स्थिति और साक्षात्कार या तादात्म्य की स्थिति के जायसी ने अत्यन्त मनोरम चित्र प्रस्तुत किए है। अनेक रूपको प्रतीकों और अन्योक्तियो न इन चित्रो म प्रभविष्णुता और तीव्र प्रभावाभि यजना शक्ति के आकषण भर दिए हैं। कबीर ने भी ब्रह्म क साक्षात्कार की स्थिति का चित्रण किया है—

हरि सगत सीतल भया मिटी मोह की ताप।
निस वासर सुख निधि लहा अन्तर प्रगटा आप।[3]

जायसी ने परम ब्रह्म रूपा पदमावती और साधक सरोवर के तादात्म्य या साक्षात्कार का एक अत्यन्त मनोरम चित्र प्रस्तुत किया है—

कहा मानसर चाह सो पाई। पारस रूप इहाँ लगि आई॥
मलय समीर बास तन आई। भा सीतल ग तपनि बुझाई॥
न जनौं कौन पौन लेइ आवा। पुन्य दसा भ पाप गवावा॥
बिगसा कुमुद देखि ससि रेखा। भ तह ओप जहाँ जोइ देखा॥
पाया रूप रूप जस चहा। ससि मुख जनु दरपन होइ रहा॥

---

१—मिस्टीसिज्म इन इगलिश लिटरचर प ४१।
२—चित्ररेखा, (स० शिवसहाय पाठक) प ७०।
३—कबीर ग्रथावली नागरी प्रचारिणी सभा काशी।

नयन जो देखा कवल भा, निरमल नीर सरीर।
हसत जो देखा हस भा दसन जोति नग हीर॥[1]

साधक और साध्य के प्रस्तुत रहस्यात्मक चित्र म समासोक्ति, रूपकातिशयोक्ति एव गौडी लक्षणा जय रमणीय तत्वो ने सम्मिलित रूप म अदभुत सौंदय की सप्टि की है।

कबीर और जायसी के उपयु क्त चित्रणा को देखने से दोनो मे काव्यत्व का अ तर भी स्पष्ट हो जाता है।

जीव प्रियतम को भेंटने के लिये वकल्य का अनुभव करता है—

'परवत समु^ अगम बिच बीहड घन बन ढाख।
किमि क भेटौं क त तुम्ह नामोंहि पाँव न पाख।[2]

यहाँ पर नागमती विरह का प्रस्तत अथ है साथ ही प्रियतम से मिलने के लिए जीव या साधक का परम वकल्य भी अभिव्यजित है।

अस पर जरा विरह कर गठा। मेघ साम भए धुम जो उठा।
दाधा राहु केतु गा दाधा। सूरज जरा चाँद जरि आधा॥
औ सब नखत तराई जरही। टूटहि लूक धरनि मह परही॥
"र सो धरती ठावहि ठाऊ। दहकि प"ास जर तेहि दाऊ॥[3]

अवसरोचित सूक्तियो के द्वारा भी जायसी ने रहस्यात्मक अभि"यक्ति की है जसे—

'बस मीन जल धरती अबा बस अकास।
"ो पिरीन प दुवौ मह अत होहि एक पास॥

मछली–आम क बहाने कवि ने साधक और साध्य के प्रम आर तज्ज"य नकटय–मिलन की ओर इ गित किया है।

सादश्यमूलक अलकारो के माध्यम स भी जायसी ने रहस्यात्मक अभिव्यजना की है। जसे—

सो" रूप जासौं दुख खोलौं। गएउ भरोस तहाँ का बोलौं।
मह सोना जिरवा के जोगी। कहि क सदेस आन को पाती॥
जो एहि घरी मिलावे मोहा। सीस देउँ बलिहारी ओही॥[3]

प्रस्तुत पक्तियो म रत्नसेन-पद्मावती के प्रथम समागम के अवसर पर राजा के रसायनी प्रलाप म धातुआ क नामा के उल्लेख हुए हैं। यहाँ पर श्लेप अलकार के

---

१–जायसी ग्र"थावली नागरीप्रचारिणी सभा प० २/।
२–जायसी ग्र"थावली, "ागरीप्रचारिणी सभा प० २५।
३–वही, प० १६३।

माध्यम से रहस्य भावना को अभिव्यक्ति मिली है।

वहा सो खोएहु विरवा लोना। जेहि ते अधिक रूप औ सोना।
का हरतार पार नहिं पावा। गधक काहे कुरकटा खावा॥

सवदर्शन सग्रह[1] म बताया गया है कि पारद (पारा) ससार सागर का पार कर देता है—पारद और अभ्रक हर और गौरी के शरीर के रस हैं। इनके मिलने से जरा मरण को जीतने वाले रस की निष्पत्ति होती है।

उपयुक्त विवेचन के आधार पर हम कह सकते हैं कि जायसी ने अद्वैती साधनात्मक प्रवृत्ति की अभिव्यक्ति के लिए हठयोगियो मे प्रचलित पद्धति को स्वीकार किया है। भावात्मक रहस्यवाद की तो उनके पदमावत म अत्यत सुदर अभिव्यक्ति हुई है। सब मिलाकर निश्चय रूप म कहा जा सकता है कि सचमुच हिन्दी के कवियो मे यदि कहा रमणीय सुदर अद्वैती रहस्यवाद है तो जायसी म जिनकी भावकता बहुत ही ऊची कोटि की है।

## प्रतीक-योजना

सूफी साधना और साहित्य म प्रतीको का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान है। सूफियो के रक्षक उनके प्रतीक ही रहे हैं। यो तो किसी भी भक्ति भावना म प्रतीको की प्रतिष्ठा होती है पर वास्तव म तसव्वुफ म उनका परा प्रसार है। प्रतीक ही सूफी साहित्य के राजा हैं— — सूफी प्रम को सब प्रतीको म श्रेष्ठ बताते हैं।[2] सूफी साहित्य प्रतीको से भरा पडा है। उनका सारा वैभव प्रतीको पर अवलम्बित है।[3] फारिज का कहना है कि प्रतीको के प्रयोग से दो लाभ प्रत्यक्ष होते हैं—एक तो प्रतीको की ओट लेने से धर्म-बाधा टल जाती है दूसरे उनके उपयोग से उन बातो की अभिव्यजना भी खूब हो जाती है जिनके निदर्शन म वाणी असमर्थ किंवा मूक होती है। इनके अतिरिक्त प्रतीक पद्धति एक तीसरे प्रकार से भी उपयोगी होती है। इनसे साहित्य मे विचित्र सौंदय आ जाता है। प्रतीको के सहारे प्राय ध्वनित अर्थ की भी व्यजना होती है।

(१) मुट्ठी भर धूल—सूफियो की मान्यता है कि मानव सान्त और अनत

१—प हजारीप्रसाद द्विवेदी नाथ सप्रदाय प १७३
२—प चन्द्रबली पाडेय तसव्वुफ अथवा सूफीमत प ६७
३—वही प ६६
४—स्टडीज इन ऐस्लामिक मिस्टीसिज्म प० २३२
(तसव्वुफ अथवा सूफीमत से उद्धृत)।

का मिश्रित रूप है। उसमें मर्त्य और अमर्त्य दोनों तत्वों का समावेश है।[1] मानव में दैवी और मानव दोनों अंशों का निवास है। प्रेम से पवित्र होकर ही वह अपने स्थूल सीमाभाव से मुक्ति पाता है। प्रेम की साधना से मानवी और दैवी स्वरूपों के बीच का अन्तर समाप्त हो जाता है।

मानुस पेम भएउ बैकुण्ठी। नाहिंत काह छार एक मूठी।[2]

सचमुच प्रत्येक मनुष्य मुट्ठी भर धूल का ही जीवित रूप है। प्रेम तत्व से ही इस धूलि में चिदंश का प्रकाश होता है। प्रेम वह महत् तत्व है जिसके कारण मानव का पार्थिक रूप अंत में अनुस्यूत देवी अंश से मिलने के लिये समाकुल हो उठता है। मानव और दिव्य आत्मभाव में प्रेम के ही कारण सामरस्य की स्थापना होती है।

पिउ हिरदय महं भेंट न होई। को रे मिलाव कहौं केहि रोई॥[3]

यह दिव्य आत्म तत्व ही सूफी परिभाषा में प्रेमिका है।

(२) पदमावती—पदमावती लौकिकतः तो रत्नसेन की प्रेमिका और पत्नी है, परन्तु अलौकिक रूप में वह ब्रह्म है। वह विश्वव्यापी महा ज्योति का ही नाम है। वही ज्योति चन्द्रमा के रूप में आकाश में उदित होती है। वही शिवलोक की मणि है जो सिंहलद्वीप को प्रकाशित करने के लिए प्रकट होती है। उसी महाज्योति की रश्मि पिता के मस्तक का तेज बनाकर माता के घर में अवतरित होती है। परम ज्योति रूपा पद्मावती को जन्म लेने के लिए छाया रूप में परिवर्तित होना पड़ता है—

चम्पावति जो रूप उतिमाहीं। पदुमावति क जोति मन छाहीं।[4]

चम्पावती रानी के मन में पदमावती रूपी महाज्योति की भास्वर छाया पड़ती है। प्रतिबिम्बवाद के अनुसार ईश्वर रूपी परम ज्योति प्रतिबिम्ब या प्रतिरूप है उसी की छाया घट घट में प्रतिबिम्बित है। पदमावती का मानवकुक्षि में आना तो मानो स्वर्ण की सलोनी प्रक्रिया है जो अरूप ज्योति है उसे भौतिक जगत का रूप सौंदर्य प्राप्त करने के लिये माता के उदर में आना ही पड़ता है।[5]

पद्मावती के मुख्य रूप से दो प्रतीक हैं एक अमूर्त और दूसरा मूर्त। दोनों निखिल सौंदर्य के प्रतीक है।

---

१—डा० वासुदेवशरण अग्रवाल पदमावत प्राक्कथन पृ० ३८
२—जायसी ग्रन्थावली, (हिन्दुस्तानी अकदमी) पृ० २५२।१६६।२
३—जायसी ग्रन्थावली नागरीप्रचारिणी सभा काशी।
४—डा० वासुदेवशरण अग्रवाल पदमावत प्राक्कथन, पृ० ३८।
५—जायसी ग्रन्थावली नागरीप्रचारिणी सभा काशी।
६—डा० वासुदेवशरण अग्रवाल पदमावत प्राक्कथन पृ० ३६।

सूय चद्र — विशुद्ध महाज्योति के रूप म पदमावती सूय थी जो रत्नसेन के हृदय मे भर जाती है। वही पदमावती अपने पचभौतिक सौदय म चद्रमा है— जिससे मिलने के लिए रत्नसेन रूपी सूय व्याकुल होता है। जो सूय को भी प्रकाशित करने वाली निखिल ब्रह्माण्ड-व्यापी महाज्योति है वही पदमावती का अमूत रूप है — जायसी इसी रूप के लिए सूय का प्रतीक प्रस्तुत करते हे। पद्मावती की भौतिक देह उस अमूत ज्योति का मूत रूप है जो सौदय के समस्त तत्वा से अलकृत है जो षोडश श्रृगार मण्डित है और जिसके सोलह कलाओ से पूण सौदय को चद्रमा मानकर सम्पूण काव्य म वणन किया गया है। पदमावती रूप की पारस है। वह रूपो का देने वाली है[1]।

पारस जोति लिलाटहि ओती। दिस्टि जो करे होइ तेहि जोती[2]॥
कहा मानसर चाह सो पाई। पारस रूप इहाँ लगि आई॥
भा निरमल तिन्ह पायन्ह परसे। पावा रूप रूपके दरसे[3]।

रूप रूप प्रतिरूपो बभूव (ऋग्वेद ६।४७।१८) वदिक दर्शन के अनुसार प्रकृति की अ यक्त अवस्था दपण है जिसम चतय ज्योति का आभास पडता है। उससे ही प्रथम सष्टि हाती है। जितने मूत रूप हैं व उस रूपया माज्योति के प्रतिबिम्ब हैं—

पाए रूप रूप जस चहे।
ससिमख सब दरपन होइ रहे॥

ससार के समस्त रूप, सौन्द्य और आलोक उसी महाज्योति की छाया ■ द्योतित है। ससार मे —

नयन जो देखा कवल भा निरमल नीर सरीर।
हसत जो देखा हस भा दसन जोति नग हीर॥

पद्मावती के मुख के लिए समस्त पदाथ दपण म सदश्य हैं। उसके नयनो के रूप से कमल शरीर से निमल नीर हसी से श्वेत हस और दशन-ज्योति से नग हीरे बन हैं। रूप-सौन्द्य की भास्वरता के विविध अगो के प्रभाव को यहाँ मार्मिक रूप भी दृष्टव्य है। उसकी प्राप्ति तो साधना माग स हृदय की सम्पूण शक्ति से होती है। रत्नसेन के हृदय म वह ज्योति भर उठती है —

जनु होइ सुरुज आइ मन बसी। सब घट पूरि हिए उरगसी।

पद्मावती रूपी सूय रत्नसेन के शरीर म भरकर उसके हृदय को प्रकाशित कर देता है। फलस्वरूप रत्नसेन स्वयम सूय बन जाता है और पुन पद्मावती की उसी सूय

---

१—डा० वासुदेवशरण अग्रवाल पदमावत का प्राक्कथन पृ० ३६।
२—जा ग्र ना० प्र० सभा काशी।
३—वही। ४—वही प २८।

की छाया या चन्द्रमा बताता है —

अब हौं सुरुज चाँद वह छाया। जल बिनु मीन रकत बिनु काया।
किरिन करा भा प्रेम अकूरू। जो ससि सरग मिलौं होइ सूरू॥
तहाँ भवर जिउ कवला गंधी। भइ ससि राहु केरि रिनि बंधी[1]॥

सूर्य चन्द्र पुरुष और स्त्री के भी प्रतीक हैं। रत्नसेन सूर्य है और पद्मावती चन्द्रमा कही जाती है। रत्नसेन रूपी सूर्य अशान्त उष्ण और तीव्र आलोक से संयुक्त है पद्मावती रूपी चन्द्रमा शान्त स्निग्ध शीतल और सूर्य को अपनी ओर आकृष्ट करता है। विवाह के पश्चात् इन दोनों की सामरस्य स्थिति दिखाई गई है। उनकी सामरस्य स्थिति को ही हम अद्वय भाव यामलभाव या युगनद्ध होना कह सकते हैं। जायसी ने सूर्य और चन्द्र के इस रूपक को सिद्धों से प्राप्त किया है। पद्मावत में प्रायः सूर्य और चन्द्र के प्रतीकों का प्रयोग हुआ है।

दुहु दिसि चाँद सुरुज चमकाही। नखत ह भरे निरखि नहिं जाहीं[2]।
तुलनीय — चाँद सुरज रावचे दुइ कानेर कुण्डल (गोपीचन्द्रेर गान[3])

चन्द्र-सूर्य इडा-पिंगला वाम-दक्षिण आदि को वश में करना और सिद्धि प्राप्त करना हठयोगियों की साधना का उद्देश्य है। डा० वासुदेवशरण अग्रवाल का मत है कि वस्तुतः चन्द्र सूर्य के प्रतीकों में वैदिक अग्नि-सोम का ही उपबृंहण हुआ है। यह जगत अग्नि-सोम का ही रूप है। (अग्नीषोमात्मकं जगत्) प्रेम काव्यों में सूर्य-चन्द्र के प्रतीक को कवियों ने नायक-नायिका के रूप में अभूतपूर्व माधुर्य प्रदान किया है।

गंगा-यमुना के प्रतीक चन्द्र और सूर्य के नामान्तर हैं। उन्हें ही इडा-पिंगला भी कहा जाता है। —

धूप छाह दुइ पिय के रंगा॥ दूनौ मिली रहहु एक संगा।
तुम्ह गंगा जमुना दुइ नारी लिखा मुहम्मद जोग।
सेवा करहु मिलि दूनहु औ मानहु सुख भोग[5]॥[4]

इन्हें ही धूप-छाह दिन-रात, सांवरा-गोरा गंगा यमुना कहा गया है।

रसायन और धातुवाद के अनुयायियों में चन्द्र-सूर्य की ही भांति सोना और रूपा भी विशिष्ट पारिभाषिक अर्थ के द्योतक थे। सिद्ध आचार्यों ने सोना और

---

१—जा० ग्र० ना० प्र० सभा काशी पृ० २६ दोहा ५।३।
२—वही पृ० ४८ दो० १७।३।   ३—पद्मावत का प्राक्कथन, पृ० ४०।
४—वही, पृ० ४०–४१।
५—जा० ग्र०, ना० प्र० सभा काशी पृ० १६७ दोहा १३।६।

रूपे की परिभाषा ा को मान लिया था। कम्बनिपा का एक चर्यागीत इस प्रकार है —

सोने भरिती करुणा नावी। रूपा थाई नाहिक गावी ॥'

(बागची चर्यापद ८)

(करुणा की नाव सोने से भरी हुई है उसम रूपा या चा ी रखने के लिए स्थान न ी है।) इस पद के अनुसार सोने को शून्य या वज्रस्थानीय और चाँदी को रूप का भडार या समार कहा गया है जो कि अनित्य और अस्थिर है। पद्मावती स्वर्ण रूप है। चम्पावती रूपा या चादी की प्रतीक है। स्वर्ण के चाँदी सम्पर्क म आते ही मलिन पड़ जाता है और उसे शुद्धि या सजोनी प्रक्रिया की आवश्यकता पड़ती है। शून्य म ही रूप की उत्पत्ति निहित रहती है। रासायनिकों के अनसार पारद की सिद्धि शरीर की अमतत्व एवम जीवनमुक्ति के लिए आवश्यक है। पारद की सहायता से कुधातु स्वर्ण मे परिवर्तित हो जाती है[1]। पारद ही एक ओर शुक्र का रूप है। जिसकी साधना से शरीर अमर हो जाता है दूसरी ओर पारद वह रस या प्रम है जिसके प्रभाव से साधक को सुवर्णमय पद्मावती की प्राप्ति होती है। जायसी ने कितने ही स्थानों पर सोना चाँदी पारा अभरक हरताल सुहागा आदि के प्रतीकों का उपयोग करते हुए जान बूझकर रसायन दर्शन के सकेत अपने काव्य मे रखे है जो अधिकांश म द्वयर्थक है। बारहवानी सोना सोने की शुद्धि का सर्वस ऊचा आदर्श है। साधक के लिए यह आवश्यक है कि बारहवानी सोना बने —

कचन दुआदस बानि होइ चह सुहाग वह माग।

मागसहस्रार चक्र का प्रतीक है। कम्बनिपा की उक्ति है —

वाम दाहिण चापी मिलि मिलि मागा।

बाटत मिलिल महा सुह सागा ॥

(बागची चर्यापद, ८)

स्पष्ट है कि वाम–दक्षिण को वश म करके माग या सहस्रार म ले जाने से ही महासुख का सग प्राप्त होता है। द्वादशवर्ती स्वर्ण ही सहस्रार तक पहुच सकता है।

## साधना के साम्प्रदायिक प्रतीक

जायसी ने सूफी प्रम साधना के अन्तर्गत कुण्डली योग की सब परिभाषाओ को अंगीकार कर लिया है। इसके कारण पद्मावत पर भारतीयता का गहरा रग चढ गया है। सूफी साधनात्मक शब्दावली सरल बनकर भारतीय भावनाओ के साथ

---

१— पारस परसि कुधातु सुहाई॥ (तुलसीदास)

इस प्रकार घुलमिल गई कि पन्ते समय दोनो म कोई विरोध या पार्थक्य दिखाई नही देता[1]। रत्नसेन गोरखपंथी योगी का भेष बदल कर अपनी आध्यात्मिक यात्रा म आगे बढ़ता है। वह हाथ मे किंगरी, सिर पर चक्र गले म जोगपट्ट तथा रुद्राक्ष, कानो म मुद्रा तथा शरीर पर कथा डालकर पदमिनी की खोज म निकलता है। उसके कंध पर बाघंबर और परो म खडाऊ है।[2]

## (क) (अनहदनाद के लिए) घडियाल

घरी घरी घरियार पुकारा। पूजी बार सो आपनि मारा।
नौ पौरी पर दसव दुवारा। तेहि पर बाज राज घरियारा।[3]

## (ख) (शरीर के नौ द्वार के लिए) नौपौरी

'नौ पौरी पर दसव दुवारा। तेहि पर बाज राज घरियारा॥'
'नव पवरी बाकी नव खडा। नवहु जो चढै जाइ बरह्मंडा॥

## (ग) (ब्रह्मारन्ध्र के लिए) दशम द्वार

'दसवें दुआर गुपुत एक नाकी। अगम चढ़ाव बाट सुठि बाकी।
भेदी कोई जाइ ओहि घाटी। जौं लै भेद चढ़ होइ चाटी।
दसव दुवार तारुवा लेखा। उलटि दिस्टि जो लाव सो देखा॥

नौ पौरी शरीर के नौ द्वार हैं जिनका उल्लेख अथर्ववेद के अष्टचक्रा नवद्वारा देवानां पूरयोध्या इस वर्णन से ही मिलने लगता है। जायसी की विशेषता यह है कि इन नौ द्वारों की कल्पना को शरीरस्थ चक्रों के साथ मिला दिया है और उन्ह नव खण्डों के साथ सम्बन्धित करके एक-एक खण्ड का एक एक द्वार कहा है। इन नव के ऊपर दसवा द्वार है। मध्ययुगीन साधना म इसका बडा महत्व रहा है। कहा जाता है कि सहस्रार का अमृत इसी दशम द्वार म होकर नीचे झरता रहता है। इसी प्रदेश भाग को बाँक द्वार भी कहा गया है। इस टेढे भाग को 'बकनाल' की संज्ञा दी गई है।

## (घ) (शरीर के लिए) दुर्ग

गढ तस बाक जसि तारि काया। परखि देखि है ओहि की छाया।[5]

---

१—डा० वासुदेव शरण अग्रवाल पद्मावत प्राक्कथन पृ० ४२।
२—जा०ग्र० (ना० प्र० सभा) पृ० ५३ दोहा १।
३—जायसी ग्रन्थावली ना० प्र० सभा प० १६ (दोहा १८।१)।
४—डा० वासुदेवशरण अग्रवाल पद्मावत, प्राक्कथन, प० ४२।
५—जा० ग्र० ना० प्र० सभा काशी प० १६ (दोहा १७)।

## (ड) चारि बसेरे

'जायसी ने भारतीय परिभाषाओं के साथ ही अत्यन्त कुशलता के साथ बड़ी सरलता म सूफी साधना के चारि बसेरे का भी उल्लेख कर दिया है—

नवौ खण्ड नव पौरी औ तह वज्र कवार।
चारि बसेरे सौं चढ़ सात सौ उतर पार।

मध्ययगीन साहित्य मे नगर – वणन एक अभिप्राय या उस कसौटी पर जायसी का सिंहलगढ़ वणन इतना भरा पुरा उतरता है कि बहुत कम काव्य इस विषय मे उनकी समता कर सकते हैं।[1] एक और सिंहल का आध्यात्मिक वणन और दूसरी ओर उसकी समृद्धि और वभव का वणन दोनो का सुन्दर और पूण निर्वाह जायसी के काव्य की विशेषता है।

सूफी साधना क यात्रा म प्रतीक का बडा महत्व है। फरीउद्दीन[2] अत्तार ने खोज प्रम मारिफत अनासक्ति एकत्व कुतूहल एव परमात्म प्रम के महासागर म निमग्न होने की सात घाटियों की यात्रा का वणन किया है।

सूफी साधना म साधक को प्रम माग का पथिक (सालिक) माना गया है। उसे अपने गतव्य की प्राप्ति के लिए यात्रा की चार अवस्थाओ को पार करना पड़ता है।

जलालुद्दीन का कथन है कि ईश्वर के यहा जाने का यह माग कठिनाइयो से भरपूर है। यहा पथ उनके लिये नही हैं जिनम स्त्रणता है।[3]

यदि साधक के पथ में कठिनाइयाँ आए तो भी उनका भय नही मानना चाहिए। वीर की भांति आगे बढ़ना चाहिए।[4]

(१) शरीअत (धम ग्रथो के विधि निषध का सम्यक परिपालन)।

(२) तरीकत (वाह्य क्रिया कलाप से दूर रहकर हृदय शुद्धि के द्वारा ईश्वर चिन्तन)।

(३) हकीकत–(भक्ति और उपासना के द्वारा सत्य का सम्यक बोध जिससे साधक तत्वदृष्टि सपन्न और त्रिकालज्ञ हो जाता है।

(४) मारिफत (सिद्धावस्था–जिसमे साधक साध्य म लीन होकर प्रममय हो जाता है)।

जायसी ने पद्मावती के माध्यम स ईश्वरी ज्योति को प्रकट करने का प्रयत्न किया है। इसीलिए उसने सौन्दय का विशद चित्रण भी किया है। नायक रत्नसेन

१–डा० वासुदेवशरण अग्रवाल पदमावत प्राक्कथन प० ४३।

२–मिस्टीसिज्म अडरहिल प० १३१–३२।

३–रूमी पोएट एण्ड मिस्टीसिज्म निकलसन प० ७१।

४–ईरान के सूफी कवि, प० १११।

श्री अगर चन्द नाहटा[1] ने इसके भाषा-विषयक दृष्टिकोण को समक्ष रख कर लिखा था इसकी भाषा सोलहवीं-सत्रहवीं शता ी की राजस्थानी भाषा है। जिन विद्वानों ने ग्यारहवीं से सत्रहवीं शताब्दी तक की राजस्थानी भाषा का अध्ययन किया है उनका यह मत हुए बिना नहीं रह सकता कि ग्रन्थ में प्राचीन भाषा का अंश बहुत कम-नहीं के बराबर —है। सोलहवीं शताब्दी में नरपति नाल्ह नाम एक जैन कवि हुए हैं जिनका उल्लेख जैन गुर्जर कविओ भाग १ में हुआ है। असंभव नहीं कि बीसलदेवरास का रचयिता भी वही हो। बीसलदेवरास के डा० माताप्रसाद गुप्त वाले संस्करण के प्रकाशन के साथ विद्वानों ने यह स्वीकार कर लिया है कि इसकी भाषा प्राचीन है और १६वीं शती की राजस्थानी से बहुत पूर्व की है। उपर्युक्त विवेचन के आधार पर स्पष्ट है कि बीसलदेवरास एक प्रेम कथा है। यह न तो वीर गाथा है और न सूफी प्रेमगाथा। षड्ऋतु बारहमासा और विरहाभिव्यक्ति के दृष्टिकोण से इसका महत्व है।

## सूफी प्रेमाख्यानक साहित्य

भारतीय सूफी कवियों ने भी अपने प्रेमाख्यानों की सर्जना सोद्देश्यत पहले पहल फारसी भाषा के माध्यम से आरम्भ की थी तथा मसनवी पद्धति को ही अपनाया था। उदाहरण के लिए खुसरो ने ईरान के फारसी कवि निजामी के पंचगंज नामक खम्स (पाँच मसनवियों का संग्रह) के जवाब में एक अपना भी खम्स तैयार किया था जिसकी शीरीं खुसरू एवं मजनूं लैला नामक दो मसनवियों का संबंध प्रसिद्ध प्रेम कहानियों से था। उसने इसी प्रकार एक तीसरी भी मसनवी दुवलरानी खिज्र खाँ के नाम से प्रस्तुत किसी ऐतिहासिक प्रेम-व्यापार का आधार लेकर लिखी थी जिस कदाचित् सूफी प्रेमाख्यान का नाम नहीं दिया जा सकता और न जिसे ऐतिहासिक दृष्टि से भी वैसा महत्व प्रदान किया जा सकता है। उसकी प्रेम कहानी निरी कल्पित और मनगढंत है क्योंकि तथ्य है कि बहुत से इतिहासज्ञों के मत से खुसरो द्वारा निर्दिष्ट समय में कोई देवल रानी जैसी प्रसिद्ध राजपूत बाला ही नहीं थी।[2]

खुसरो की इस काल्पनिक और मनगढंत पद्धति का अनुसरण कई सूफी कवियों ने भी किया। भाषा के लिए कुछ ने अवधी को गृहीत किया और कुछ ने दक्खिनी हिन्दी को फारसी मसनवी काव्यों का रूप उनके समक्ष था ही दोहा चौपाइयों के प्रयोग का आदर्श अपभ्रंश की प्रबंध रचनाओं ने बहुत पहले से ही प्रस्तुत कर

१—राजस्थानी जनवरी १९४० पृ० ९१।
२—प्रो० के० आर० कानूनगो ए क्रिटिकल एनालिसिस आफ दी पदिमनी लीजेंड माडन रिव्यू नवम्बर १९२६ पृ० ३६१–८ और विशेषतया पृ० ३६५ की पाद, टिप्पणियाँ पृ० परशुराम चतुर्वेदी सूफी प्रेमाख्यानक साहित्य, पृ० २४९।

रखा था – और फिर तो लोक प्रचलित कहानियों में अपने प्रेम पीर का पुट देकर सूफी कवियों ने प्रेमाख्यानकों की रचनायें प्रारम्भ कर दी।

सूफी प्रेमाख्यान प्रायः भारतवर्ष की अनेक आधुनिक भाषाओं में लिखे गए हैं। प्रेमाख्यानों की रचना करते समय हम इन भारतीय कवियों को इसी कारण ईस्वी सन की चौदहवीं शताब्दी से दो भिन्न भिन्न मार्गों को अपनाते हैं। इनमें से एक जिसके अनुसार अवधी को प्रधानता दी जाती है और जिसके लिये दोहा चौपाई जैसे छन्दों का प्रयोग होता है, भारतीय भावना एवं भारतीय संस्कृति से अधिक सम्पर्क रखता हुआ चलता है तथा उसकी पद्धति पर निर्मित रचनाओं को पीछे हिन्दी साहित्य का एक महत्वपूर्ण अंग भी समझ लिया जाता है किन्तु दूसरा जो प्रधानतः हिन्दी के तत्कालीन दक्नी उर्दू (दक्खिनी हिन्दी) को अपनाकर आगे बढ़ता है और जिसके लिए फारसी बहरों का भी प्रयोग किया जाने लगा है न अधिकतर ईरानी वा शामी परम्परा की ही ओर उन्मुख रहना पसन्द करता है तथा उसकी शैली में रचित प्रेमाख्यानों का झुकाव परवर्ती उर्दू साहित्य की दिशा में हो जाता है। इसमें संदेह नहीं कि हिन्दी अथवा दक्नी उर्दू (दक्खिनी हिन्दी) कही जाने वाली भाषा मूलतः उत्तर की खड़ी बोली हिन्दी का ही एक रूप उद्धृत करती है और फारसी एवं अवधी से अधिक प्रभावित होती हुई भी उनकी रचना उतनी विलक्षण नहीं प्रतीत होती किन्तु इसके साथ ही इतना और भी कह दिया जा सकता है कि सूफी कवियों एवं लेखकों ने इन रचनाओं के ही कारण यह पीछे क्रमशः अपना रंग रूप बदलती भी दीख पड़ी, तथा अन्त में उसे उर्दू का वर्तमान वेश मिल गया। जब तक ऐसे साहित्य की रचना का प्रभाव दक्षिण के बीजापुर एवं गोलकुण्डा वाले राज्यों तक सीमित रहा ऐसा अन्तर उतना स्पष्ट न हो सका था, किन्तु पीछे दिल्ली जैसे नगरों के भी साथ सम्बन्ध दृढ़ हो जाने पर उसके आमूल परिवर्तित हो जाने तक का समय आ गया। इस कारण ईस्वी सन की सत्रहवीं शताब्दी तक रचे गए सूफी प्रेमाख्यानों का न्यूनाधिक समावेश यदि हिन्दी साहित्य के अन्तर्गत भी कर लिया जाय तो उतना अनुचित नहीं कहा जा सकता।[1] इस समय तक दक्षिण में मसनवी रचनाओं का निर्माण प्रचुर मात्रा में हो गया था और दक्नी निज़ामी ने 'कदमराव व पदम' (सन १४८०—९२ ई०), शाह हुसनी ने 'बशीरतुल अनवर' (सन १५९३) गवासी ने सफुलमुलूक व बदीउज्जमाल (सन १६२६ ई०), मुल्लावजही ने सबरस (सन १६३६ ई०) मुकीमी ने चन्दर बदन व माहियार (सन १६४० ई०)

---

१–प० परशुराम चतुर्वेदी (सूफी प्रेमाख्यानक साहित्य) हिन्दी साहित्य, भाग १ पृ० २८।

नुसरती ने गुलशने इश्क (सन १५५७ ई०), तबई ने किस्सा बहराम वो गुल अन्दाज' (१६६० ई०), गुनामअली ने 'पदुमावत (१६६६ ई०) तथा 'हाशिमी ने यूसुफओ जुलेखा (१६८० ई०) जैसे प्रसिद्ध प्रमाख्याना को उक्त प्रथम शैली में प्रस्तुत कर दिया था। अवधी भाषा और दोहे चौपाई वाली पद्धति को गृहीत करके सवप्रथम किस सूफी कवि ने अवधी रचना प्रस्तुत की यह ज्ञात नहीं है। यह अवश्य है कि अभी तक ज्ञात रचनाओं के आधार पर मौलाना दाऊद दलमई के प्रेमाख्यान 'चन्दायन से ही हिन्दी सूफी प्रमाख्यानक परम्परा का आरम्भ माना जाता है।

## अप्राप्त प्रेमगाथाएँ

विद्वानों का विचार है कि चन्दायन के अनन्तर जिन सूफी प्रमगाथाओं की रचना हुई उनकी सख्या बडी जान पडती है किन्तु अभी तक उनमें से बहुत कम उपलब्ध हैं और कई एक का तो आजतक साधारण उल्लेख मात्र मिला है। साधारण उल्लेख या परिचय प्राप्त ऐसी प्रेमगाथाओं में शेखरिजकल्ला मुश्ताकी (स० १५४६ १६३८) की रचना प्रेम जीव निरञ्जन की चर्चा की जाती है और कहा जाता है कि वह सूफी मत का था हिन्दुई में बडी योग्यता रखता था और उसका उपनाम रञ्जन था। इसी प्रकार किसी राधा ग्यानदीप एव रानी दवजानी की प्रेमगाथा का ज्ञानदीप नाम स लिखने वाला दासपुर (जौनपुर) का निवासी शख नबी भी इस ढग का सूफी कवि बतलाया जाता है (देखिए आगे पृ० ५७७)। उसका समय १६७६ अनुमान किया जाता है। बादशाह औरगजेब के शासन काल सं० १७१५–१७६४ के अतगत वतमान किसी पेमी नामक कवि की रचना पेम परकाश को भी इसी श्रणी की कहानी समझा गया है और बतलाया गया है कि वह केवल ६०—६५ पृष्ठों में ही लिखी जान पडती है। मुहम्मद अफजल की रचना बारहमासा उफ विकट कहानी (स १६४८) तथा फाजिल शाह द्वारा लिखी हुई नूरशाह एव माहे मुनीर की प्रमकथा प्रम रतन (स० १६०५) के सम्बन्ध में भी अनुमान किया जाता है कि व सूफी प्रेमगाथाए रही होगी, किन्तु इस बात के लिए कोई प्रमाण नहीं है।[१]

## हिन्दी के कतिपय उपलब्ध सूफी प्रेमाख्यानों की सूची

(१) मुल्ला दाऊद[२] चन्दायन ७८१ हि० (१३७९ ई०) अप्रकाशित[३]

१–सूफी काव्य सग्रह प० परशुराम चतुर्वेदी पृ० ६३—६४।
२–यह ग्रन्थ डा० परमेश्वरीलाल गुप्त द्वारा सम्पादित।
३–द्रष्टव्य डा० विश्वनाथ और डा० माताप्रसाद गुप्त द्वारा सम्पादित 'चन्दायन क० म० मुन्शी भाषा विज्ञान विद्यापीठ आगरा।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| (२) शेख कुतवन | मगावती | ९०९ हि० (१५०३ ई०) | अप्रकाशित |
| (३) मालिक मुहम्मद जायसी | पदमावत | ९४७ हि० (१५४० ई०) | अप्रकाशित |
| | चित्ररेखा | अज्ञात | |
| (४) मंझन | मधुमालती | ९५२ हि० (१६१३ ई०) | प्रकाशित |
| (५) शेख उसमान | चित्रावली | १०२२ हि० (१६१३ ई०) | |
| (६) जान | कनकावती | स० १६७५ (१६१८ ई०) | अप्रकाशित |
| (७) शेखनबी | ज्ञानदीप | १०२६ हि० (१६१९ ई०) | , |
| (८) जान | कामलता | १६७८ स० (१६२१ ई०) | , |
| (९) | मधुकर मालती | स० १६९१ (१६३४ ई०) | , |
| (१०) | रतनावली | स० १६९१ (१६३४ ई०) | |
| (११) | छीता | स० १६९३ (१६३६ ई०) | |
| (१२) हुसेन अली | पुहुपावती | ११३८ हि० (१७२५ ई०) | |
| (१३) कासिम शाह | हंसजवाहर | ११४९ हि० (१७३६ ई०) | प्रकाशित |
| (१४) नूरमुहम्मद | इन्द्रावती | ११४७ हि० (१७४४ ई०) | |
| (१५) | अनुराग बाँसुरी | ११७८ हि० (१७४४ ई०) | |
| (१६) शेख निसार | यूसुफ जुलेखा | १२०५ हि० (१७९० ई०) | अप्रकाशित |
| (१७) ख्वाजाअहमद | नूरजहाँ | १३१२ हि० (१९०५ ई०) | |
| (१८) शेख रहीम | भाषा प्रेमरस | १९१५ ई० | प्रकाशित |
| (१९) कवि नसीर | प्रेम दर्पण | १३३५ हि० (१९१७ ई०) | प्रकाशित |
| (२०) अली मुराद | कथा कुँवरावत | अज्ञात | अप्रकाशित |

## चन्दायन (१३७९ ई० या ७८१ हि०)

सूफी प्रेमाख्यानों की शैली में रखी जाने योग्य सर्वप्रथम रचना मुल्ला दाऊद कृत 'चन्दायन' ही है। इस ग्रन्थ की एक खण्डित प्रति बिहार के मनेरशरीफ खान काह से प्रो० हसन अस्करी को प्राप्त हुई है।[1] इस प्रति की प्राप्ति के पहले हिन्दी के शोधियों ने चन्दायन चन्दावत[2] आदि अनेक नामों की कल्पनायें की थीं। चन्दायन के रचना-काल के विषय में भी अनेक अटकलबाजियाँ की गई हैं —

---

१—जे० बी० आर० एस० प्रो० हसनअस्करी का लेख १९५३ रेयर फ्रेगमेण्ट आफ चन्दायन एण्ड मृगावती पृ० ७—८।

२—डा० रामकुमार वर्मा हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास पृ० १३१। डा० विमलकुमार जैन, सूफी मत और हिन्दी साहित्य, पृ० ११२।

(क) मिश्र बन्धुओं के अनुसार स० १ ८६ (१३२८ ई०) ।[1]
(ख) डा पीताम्बरदत्त बडथ्वाल स० १४६७ (१४४० ई०) ।[2]
(ग) डा० रामकुमार वर्मा कदावत[3] चदावत, चन्दावन स० १३७५ ।
(घ) प० परशुराम चतुर्वेदी स० १४३६ (१३७६) ।
(ङ) स १३७५ ।
(च) डा० कमलकुल श्रेष्ठ १३७० ई ।

वस्तुत चन्दायन का रचनाकाल ७८१ हि (१३७९ ई०) है। मुल्ला दाऊद ने स्वयम लिखा है —

वरिस सात से होइ इक्यासी । तिहिं जाह कवि सरसेउ भासी ॥
साहि फिरोज दिल्ली सुल्तानू । जोनासाहि जजीरु बखानू ॥
दलमउ नगर बस नवरगा । ऊपर कोट तरे बहै गगा ॥
धरमी लोग बस भगवन्ता । गुण गाहक नागर जसवन्ता ॥
मलिक बयां पुन उधरन धीरू । मलिक मुबारक तहाँ कम मीरू ॥[4]

इस प्रकार स्पष्ट है कि वे रायबरेली के अन्तर्गत डलमऊ नगर के रहने वाले थे। डलमऊ के प्रसग म अवध गजेटियर म लिखा है कि फिरोजशाह तुगलक ने यहा मुस्लिम धर्म और विद्या के अध्ययन के लिए एक विद्यालय की स्थापना की थी। इसकी महत्ता इसी बात से स्पष्ट है कि डलमऊ के मुल्ला दाऊद नामक कवि ने ७१९ हि (१२५५ ई०) म भाषा मे चन्द्रनी नामक ग्रथ का सम्पादन किया था।[6] इस वर्णन से इतना सूचित है कि डलमऊ के मुल्ला दाऊद ने चन्द्रनी गाथा के आधार पर ग्रथ सम्पादित किया था। चन्दायन के आधार पर आज यह बात प्रमाणित है कि इसका रचना काल १२५५ ई० नही बल्कि १३७९ ई० है। इस सूचना की दूसरी महत्ता यह है कि दाऊद के ग्रन्थ का आधार लोक प्रचलित चननी चन्द्रनी या लोरिक चदा की कथा ही है। मुल्ला दाऊद की ही तरह प्राय सभी सूफी कवियो ने लोक प्रचलित कथाओ को ही अपनी अभिव्यक्ति के लिए माध्यम रूप म गृहीत किया है। विद्वानो का ध्यान इस गजेटियर की सूचना की ओर नही गया था। इसलिए लोग शुक्ल जी के ही अनुकरण पर कुतबुन

१–मिश्रबन्धु विनोद स० १९७०, भाग १ पृ २४१ ।
२–डा० बडथ्वाल दी निर्गुण स्कूल आफ हिन्दी पोयट्री पृ० १० ।
३–डा रामकुमार वर्मा हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास पृ ६३ ।
डा० वर्मा ने १३४३ स १३७३ वि के बीच चन्दायन का रचनाकाल माना है ।
४–सूफी काव्यसग्रह पृ० ६३ ई० ।
५–चन्दायन ।
६–गजेटियर आफ प्राविंस आफ अवध भाग १ (१८५८ ई०) पृ० ३५५ ।

से ही सूफी प्रेमाख्यानक परम्परा का प्रारम्भ मानते रहे क्योंकि शुक्ल जी ने 'हिन्दी साहित्य का इतिहास'[1] और 'जायसी ग्रन्थावली'[2] में ही सूफी परम्परा का प्रथम प्रेम काव्य स्वीकार किया है।

'चन्दायन' के अध्ययन से स्पष्ट हो जाता है कि मौलाना दाऊद ने इसके प्रारम्भ में मसनवी परंपरा पर ईश्वर स्तुति, शाहेवक्त की प्रशंसा, रचनाकार का निर्देश आदि किया है। जायसी ने भी ऐसा ही किया है और इन दोनों के मूल में मसनवी पद्धति और अपभ्रंश के चरित काव्यों की शैली का मंगलाचरण ही है। मुल्लादाऊद ने चन्दा के सौंदर्य का उल्लसित वर्णन किया है और जायसी ने भी 'पदमावती' का रूप-वर्णन विलसित भाव से किया है। चन्दा और लोरिक का मिलन शिव मंदिर में होता है और पद्मावती-रत्नसेन का भी। दोनों काव्यों में भारतीय कथानक रूढ़ियों और कथा चमत्कारों की योजना मिलती है। लोरिक' का भाग जाना, लोरिक और चन्दा के मार्ग में अनेक बाधाओं का आना, चन्दा को साँप का डसना, गारुडी का आकर जीवित करना, जुआ में चन्दा तक को हार जाना आदि में 'नल कथा' का प्रभाव स्पष्ट दृष्टिगत है। इसकी भाषा ठेठ अवधी है, पर है बड़ी शुद्ध। कहीं कहीं अत्यन्त सुन्दर भाषा के भी चारु प्रयोग हुए हैं जैसे—

धरमी लोग बस भगवन्ता। गुन गाहक नागर जगवन्ता।

चन्दायन की एक सचित्र प्रति रीलैण्ड लाइब्रेरी मनचेस्टर में प्राप्त हुई है। इसमें कुल ३२६ पृष्ठ हैं। यह फारसी अक्षरों में सुरक्षित प्रति है। इसके चित्र बड़े जीवन्त हैं।[3] इसकी एक हस्तलिखित प्रति लाहौर के संग्रहालय में थी। भारत पाकिस्तान विभाजन के बाद पटियाला के संग्रहालय में इसकी दस सचित्र प्लेटें रह गई हैं शेष १४ पृष्ठ लाहौर संग्रहालय को दे दी गई हैं।[4] बीकानेर के श्री पुरुषोत्तम शर्मा के पास लगभग १६२ पृष्ठों की एक खंडित प्रति है।[5] मनेरशरीफ खानकाह की प्रति भी खंडित है।[6] इन सब प्रतियों की माइक्रोफिल्म कापी या फोटोस्टेट प्रतियाँ डा० परमेश्वरी लाल गुप्त ने प्राप्त करली है।

---

१—पं० रामचन्द्र शुक्ल, हिन्दी साहित्य का इतिहास का इतिहास पृ० ८१।
२—पं० रामचन्द्र शुक्ल जायसी ग्रन्थावली भूमिका पृ० ३।
३—इस प्रति की माइक्रोफिल्म डा० परमेश्वरी गुप्त ने मगाई है।
४—पटियाला संग्रहालय के दस प्लेटस।
५—हिन्दुस्तानी, भाग १५ पृ० १७।
६—रेयर फ्रैगमेंटस आफ चन्दायन एण्ड मृगावती प्रो० अस्करी।

इस ग्रन्थ के विषय म अलबदायूनी ने लिखा है कि मुल्ला दाउद ने चन्दायन नामक एक हिन्दी मसनवी जौनाशाह के सम्मान म लिखी है इसम लोरिक वा नूरक और चन्दा की प्रेम कथा बडी सजीव शली म दी गई है। मखदूम शेख तकीउद्दीन वायज रब्बानी मुल्ला दाऊद की इस पुस्तक की कुछ कविताए पढा करते थे। जनता उनसे बडी प्रभावित थी। इस बार शेख स कुछ लोगो ने पूछा कि आपने इस हिन्दी मसनवी को ही क्यो चुना है इस पर शेख ने उत्तर दिया कि यह सम्पूर्ण आख्यान ईश्वरीय सत्य है। पढने म मनोरजक है प्रमियो को आनन्द भरे चिन्तन की सामग्री देने वाला है कुरान की कुछ आयतो का उपदेश देने वाला है और हिन्दुस्तानी गायको और भाटो के गीत जसा है। जनता म इस गाने से उसके हृदय पर बडा गहरा प्रभाव पडता है।[1]

प० परशुराम चतुर्वेदी का कथन है कि यह रचना अपने वास्तविक रूप मे उपलब्ध नही है किन्तु यदि लोरिक नूरक लोरिक हो तो इसकी कथा प्रसिद्ध लोरिक और चन्दा की भी हो सकती है।[2]

चतुर्वेदी जी का अनुमान सत्य है और इगनड वाली प्रति एवम मनेरशरीफ खानकाह वाली खडित प्रति म बीर लोरिक और चन्दा की ही कहानी वर्णित है।

## चन्दायन का कथा-सार

गोवर नगर के महर राजा सहदेव के चौरासी रानिया थी। पट्टमहादेवी फूलारानी के बहुत दिनो क पश्चात एक कन्या हुई और उसका नाम चन्दा रखा गया चार वर्ष की अवस्था होने पर उसका विवाह बावन बीर नामक व्यक्ति स कर दिया गया। बारह वर्ष की युवती होने पर ससुराल गई। वहाँ उस पति की आवश्यकता की कमी ज्ञात हुई। वह असतुष्ट रहने लगी। एक दिन सास से झगडा कर वह मायके लौट आई। वहाँ उसने अपनी सखी सहेलियो से अपना कष्ट कहा—

एक दिन चाँद अपने महल की अटारी पर खडी थी। उधर से भिक्षा मागता हुआ एक बाजिर निकला। उसकी दृष्टि अटारी पर गई और वह चाँद के सौन्दर्य को देखकर मूर्छित हो उठा। प्रेमशर से विद्ध वह बाजिर विरह के गीत गाता राजापुर के रामचन्द के राज्य म पहुचा। राव रूपचन्द उससे चाँद के नखशिख का वर्णन

---

१—जाज एस ए रकिंग मतखबुत्तवारीख ( अल्बदायूनीकृत ) १८९७ ई० कलकत्ता प० ३३३।

२—ना प्रचारिणी पत्रिका वर्ष ६४ प० ४२, भारतीय प्रमाख्यानक परपरा प० ८६ से उद्धत।

सुनकर उस पर आसक्त हो गया और गोबर पर आक्रमण कर दिया। गोबर नरेश सहदेव के साथ युद्ध हुआ। युद्ध में अपने प्रमुख वीरों को मारे जाते देख सहदेव ने निकट ही रहने वाले एक वीर लोरिक को सहायता के लिए बुलाया। वीर लोरिक ने आकर राव रूपचन्द के वीरों को तहस-नहस कर डाला।

लोरिक की वीरता देखकर चाँद उस पर मोहित हो गई और उसने अपने मन की बात अपनी सखी बिरसपति से कहा, और लोरिक को देखने की इच्छा प्रकट की। बिरसपति ने इसके लिए एक उपाय बताया। उसके अनुसार चाँद ने अपने पिता से विजय की खुशी में समस्त नागरिकों को भोज देने को कहा। तदनुसार भोज का आयोजन हुआ और उस भोज में लोरिक भी आया। चाँद और लोरिक ने एक दूसरे को देखा। वे एक दूसरे पर मुग्ध हो गए। फलतः बिरसपति के माध्यम से उन दोनों का एक शिव मंदिर में मिलन हुआ और अनुराग प्रगाढ़ होने लगा। फिर गुप्त रूप से लोरिक चाँद के महल में भी आने-जाने लगा।

लोरिक और चाँद के गुप्त प्रेम की बात लोरिक की पत्नी मैना को ज्ञात हुई। वह अत्यन्त क्रुद्ध हुई और बसंत पूजन के अवसर पर जब उसकी भेंट चाँद से हुई तो उसने उसे खूब भरी खोटी सुनाईं। निदान दोनों के बीच विवाद बढ़ गया और हाथापाई होने लगी। उस दिन की घटना के बाद चाँद और लोरिक दोनों को अपने प्रेम-व्यापार के प्रकट हो जाने की आशंका हुई। दोनों ने सलाह कर एक दिन अपना नगर छोड़ दिया।

चाँद और लोरिक के भाग जाने की खबर जब उसके पति बावनवीर को ज्ञात हुई तो उसने उनका पीछा किया लोरिक का उसके साथ युद्ध हुआ और बावन घायल हो गया। उसे घायल छोड़कर लोरी और चन्दा आगे चल पड़े। मार्ग में उनके रास्ते में अनेक बाधाएं आईं। एक दिन जब वे दोनों एक पेड़ के नीचे सो रहे थे चाँद को साँप ने डस लिया। जब लोरिक जगा तो वह अत्यन्त दुखी हुआ और करुण विलाप करने लगा। तब गारुड़ी ने आकर चाँद को जीवित किया। आगे बढ़ने पर एक जुआरी के चक्कर में आकर लोरिक जुआ खेलने लगा और दाव में अपना सब कुछ यहाँ तक कि चाँद को भी हार गया। चाँद अपनी बुद्धि चातुरी से उस जुआरी के पंजे से बच निकली और तब लोरिक उस जुआरी को मार कर आगे बढ़ा। इस तरह अनेक विघ्न बाधाओं को पार करते दोनों हरदी जा पहुँचे और वहां सुखपूर्वक रहने लगे।

इधर लोरिक के चले जाने पर मैना दुखी रहने लगी और एक वर्ष तक प्रतीक्षा करने पर भी जब लोरिक लौट कर गोबर न आया तो उसने व्यापार के लिए जाते हुए सिरजन नामक व्यापारी से अपनी कष्ट कथा लोरिक तक पहुँचाने

का अनुरोध किया। तदनुसार सिरजन ने लोरिक से सब हाल जाकर कहा। मना का हाल सुन कर चाँद के विरोध करने पर भी लोरिक गोवर के लिए चल पड़ा और शीघ्र घर जा पहुँचा।

आरम्भ

पहल गाऊँ सिरजनहारू
जिन सिरज्या यह देवस बयारू ॥
सिरजसि धरती और अकासू
सिरजसि मेहु मदर कविलासू ॥
सिरजसि चाँद सुरुज उजियारा
सिरजा सरग नरक कय मारा ॥
सिरजस छाह सीत औ धूपा
सिरजस किरतन (?) और सरूपा ॥
सिरजसि मघ पवन अधकारा
सिरजसि बीजु करे चमकारा ॥
जाकर सभ पिरिथिमी सिरजन कह्यो एक स गावि।
हिय धवर मन हुलस दूसर चित न समावि ॥

## साधनकृत मैनासत (असूफी प्रमाख्यान)

यह ग्रंथ कब रचा गया और साधन कौन थे इस संबंध में अभी तक कुछ भी ज्ञात नहीं हो सका। किंतु प्रिंस आव वेल्स म्यूजियम तथा नेशनल म्यूजियम में इसके जो सचित्र पृष्ठ हैं उनके चित्रों का समय कलामर्मज्ञ १५४ ई० के आसपास आँकते हैं। इसकी ख्याति के देखते हुए यह अनुमान गलत न होगा कि उसकी रचना पंद्रहवीं शती में अथवा उससे पूर्व ही हुई होगी। डा० माताप्रसाद गुप्त ने इसकी रचना काल सं० १६२४ (१६६७) विक्रमी के पूर्व माना है।

इसकी कथा एक प्रकार से चन्दायन की उप कथा है। इसमें कहा गया है कि जब लोरिक चंदा को लेकर भाग गया तो उसकी पत्नी मलिन रहने लगी। एक दिन सातन नामक किसी कामुक राजकुमार ने उसे देख लिया और उसे फुसलाने के लिए एक कुटनी मालिन को [illegible] किया। वह अपने को मना की बचपन की धाय बता कर मना के यहाँ [illegible] लगी और उसे फुसलाने की चेष्टा करने [illegible] प्रत्येक मास के [illegible] उपस्थित करती और पुरुष प्रसंग के

[illegible] से प्रा[illegible] कथा दी [illegible]

लिए प्र गित करती। मना उसका प्रतिवार यह करके कहती कि पति के अतिरित उसके लिए अन्य कोई अपेक्षित नही है। इस प्रकार कवि ने बारह महीनो का कुट्टनी मना संवाद के रूप म वणन किया है। वष समाप्त होने पर मना कुटनी को निकाल बाहर किया करती है।

इसका साधन वृत्त जो रूप है उसम सूफी तत्व स्पष्ट परिलक्षित नहीं हैं। लक्षण रूप म उसे ग्रहण किया जा सकता है। जहाँगीर के शासनकाल में एक फारसी कवि हमीदी ने असमत-नामा नाम से इसी कहानी को लिखा है जिसम चाद के मर जाने पर लोरक के मैना के पास वापस आने का उल्लेख करते हुए कथा की तात्विक व्याख्या की गई है। इसमे चाद के प्रम को मायावी और मना के प्रेम को असली बताते हुए कहा गया है कि सारिक की तरह मनुष्य असली प्रेम तत्व को छोड़कर मायावी प्रेम की ओर जाता है पर तत्व ज्ञात होने पर पुन असली प्रेम की ओर लौट आता है। सातन कुवर के सत को डिगाने वाला शतान बताया गया है। इस कृति में कवि ने बार-बार मना के सतीत्व की ही महिमा का गान किया है। 'मनासत पहल लोर कहा के एक प्रसग के रूप मे रचा गया था। जिसका प्राचीनतम रूप उसके लोरकहा पाठ मे मिलता है। उसके बाद किसी समय इस प्रसग को अलग कर स्वतन्त्र रचना के रूप मे प्रकाशित किया गया और कदाचित उसी समय उसम वन्दनादि की पक्तियाँ रख दी गई।'[1]

सभवत इसी फारसी रूप को नुसरती ने अपनी दक्खिनी हिन्दी के मसनवी म अपनाया है।

विशय—

श्री हरिहर निवास द्विवेदी ने माधनकृत मनासत को प्रकाशित किया है। उनके अनुसार यह ग्रथ १४८० के पश्चात और १५०० ई० के पुव लिखा गया है।[2]

## २—मृगावती

कुतबन ने ६०६ हि० (१५०३-४ ई०) म मृगावती की रचना की है। मसनवी पद्धति का अनुसरण करते हुए उन्होने ईश्वर स्तुति मुहम्मद स्तवन आदि के अनन्तर 'शाहे-वक्त' का वणन किया है—

साह हुसन अहै बड राजा। छत्र सिंहासन उन कहँ छाजा॥
पण्डित औ बुधवत सयाना। पढ़ पुरान अरथ सब जाना॥
* * *

---

१—भारतीय साहित्य, डा० माताप्रसाद गुप्त सन १९५९

२—मनासत, स० हरिहर निवास द्विवेदी पृ० ८९

दान देइ औ गनता आव । बलि औ क्स न सरवरि पावे ।
राज जहाँ नौ मघव रहही । सवा वरहि वार सब चहटो ॥
इट्के राज यह रे हम कहे । नो स नो जा सवत अहे ॥

इस हुसेनशाह के विषय म वडा मतभेद है। शुक्ल जी का कथन है कि य चिश्ती वश के शेख वरहान के शिष्य थे। और जौनपुर के बादशाह हुसेनशाह के आश्रित थे।[1] शुक्ल जी ने जायसी-ग्रथावली म इस मत का सशोधन करते हुए लिखा या कि पूरव म बगाल के शासक हुसनशाह शर्की के अनुरोध स जिसने सत्यपीर की कथा चलाई थी कुतबन मियाँ एक ऐसी कहानी लेकर जनता के समक्ष आए जिसके द्वारा उन्होने मुसलमान होते हुए भी अपने मनुष्य होने का परिचय दिया।[2] हुसेनशाह के नाम से उस समय दो शासक थ। जिनम से एक हुसेनशाह शर्की जौनपुर का शासन करता था। और दूसरा उसी प्रकार बगाल मे राज्य करता था। पहले को बहलोल खा लोदी ने सन १४८८ ई म हटा दिया और फिर वह अपने यहाँ से भाग कर बगाल वाले हुसेनशाह की शरण म रहने लगा। उसकी मत्यु भी हि० सन ९०५ (१४९९ ई) मे ही हो गई जो मृगावती के रचनाकाल सन १५०४ ई० से चार साल पहले पड़ता है।[3] फिरिश्ता और स्मिथ ने[4] भी लिखा है कि ९०१ हि० म सिकन्दर लोदी ने उस परास्त कर दिया और वह भाग कर हुसेनशाह शर्की के यहाँ बगाल म गया और वही उसकी मत्यु ९ ५ हिजरी म हुई। इस घटना का उल्लेख इस्लामी बागला साहित्य म भी हुआ है। कवि कुतबन जौनपुर क अनुचर थे। उन्ही के साथ कवि बगाल म चला आया था और सुल्तान हुसेनशाह शर्की के यहाँ रहा। मृगावती का य ९ ९ हि० म वही गौड देश मे लिखा गया।[5] प्रा० अस्करी के अनुसार हुसेनशाह शर्की ९१ हि तक जीवित रहा। यो उसके ९१० हि तक सिक्के भी चलते रहे हैं। अस्करी साहब का मत शाह शर्की ने ९१० हि तक चलने वाले सिक्को के कारण प्रबल है पर प्राय इतिहासकार यह मानते हैं कि उसकी मत्यु ९ ५ हि म हो चुकी थी अत अधिक सम्भव यही है कि

१—हिन्दी साहित्य का इतिहास नागरीप्रचारिणी सभा काशी, पृ ९५
२—प० रामचन्द्र शुक्ल जायसी ग्रन्थावली, भूमिका प० ३
३—हाफिज मुहम्मद शीरानी पजाब म उर्दू प २१२
४—ब्रिग्स ए हिस्ट्री आफ दी राइज आफ मुहम्डन पावर (फिरिश्ता के इतिहास का अगरेजी अनुवाद) वा १ प ५७२।
५—स्मिथ शर्की आर्किटेक्चर आफ जौनपुर प० १३।
६—सुकुमार सेन इस्लामी बाँगला साहित्य प ८।
७—जे बी० आर० एस० प्रो अस्करी कुतुबन्स मृगावत, १९५५।

मृगावती बंगाल के हुसनशाह की छत्रछाया में ही रची गई वह एह एक धर्मपरायण पुरुष था और उसने हिन्दू मुस्लिम ऐक्य के दृष्टिकोण से सत्यपीर नामक एक सम्प्रदाय भी चलाया था। मृगावती में नायक राजकुमार है। नायिका भी राजकुमारी है। वह उड़ने की विद्या भी जानती है। वह अपने प्रेमी को धोखा देती है। पिता के देहान्त के बाद राज्य भी करने लगती है। इस प्रकार इस काव्य में घटनाओं का बाहुल्य है। मंझन ने कहा है कि वे किसी रहस्यमयी बात को खोलकर स्पष्ट करने जा रहे हैं और एतदर्थ वे गाथा दोहा चौपाई अरिल्ल सोरठा आदि का प्रयोग करके देसी शब्दों के माध्यम से उसे सरल बना रहे हैं। मुल्ला दाऊद जायसी आदि ने भी इसी प्रकार की अभिव्यक्ति की है—

अउर गीन मैं कहँ बीनती सिरनाम कर जोर।
एक एक यान मोति जस पुरवा कहूँ जो हीरा तोर॥
(चंदायन)
यक यक बोल मोति जस पुरवा इकठा भव चित लाय।
(मृगावती)
'कुचन-कचन हीरा मोती। पिरवा हार भई तस जोती। (चित्ररेखा)

कुतबन के गुरु सुहरावर्दिया सम्प्रदाय के बूढ़न (जौनपुर वाले)
नेख बूढन जगसाँचा पीर। नाउ लेत सुध होय सरीर॥
कुतवन नाउ ले रेपा धरे। सुहरावर्दि जिन्ह जगनिरभरे॥

## मृगावती' की कथा

'मृगावती की कथा में संक्षेप में इस प्रकार है—चन्द्रगिरि के राजा गणपति देव का पुत्र कंचन नगर के राजा रूपमुरारि की पुत्री मृगावती के रूप पर विमोहित हो जाता है। राजकुमारी संयोगवश उड़ने की विद्या जानती थी। अनेक कष्ट सहते हुए राजकुमार उसके यहाँ पहुँचा। एक दिन राजकुमारी उसे धोखा देकर उड़ जाती है। राजकुमार उसकी खोज में जोगी बन कर निकल पड़ता है। चतुर्दिक समुद्र से घिरी एक पहाड़ी पर पहुँचकर उसने रुक्मिनी नामक सुंदरी को एक राक्षस के हाथ में पड़ने से बचा लेता है इस कार्य से प्रसन्न होकर उस सुंदरी के पिता ने राजकुमार के साथ उसका विवाह कर दिया। अंत में राजकुमार वहाँ पहुँचता है जहाँ पिता की मृत्यु के अनन्तर मृगावती सिंहासनारूढ़ होकर राज्य कर रही है। वहाँ वह बारह वर्षों तक ठहरा रहता है और जब राजकुमार के पिता को पता चला तो उसे बुलाने के लिये दूत

१—नागरीप्रचारिणी सभा खोज रिपोर्ट १९००
डा० रामकुमार वर्मा को इनकी एक पूर्ण प्रति एकडला' गाँव से मिली है।

भजा। पिता का सदेश पाकर के राजकुमार मगावती के साथ चल पडा। मार्ग म उसन रुक्मिनी को भी ले लिया। वह दीघकाल तक उन दोनो के साथ भोग विलास करता रहा पर एक दिन आखेट मे हाथी से गिर कर मर गया। दोनो रानियाँ उसके साथ ही सती हो गई।

रुक्मिनी पुनि वसहि मरि गई। कुलवती सन सो सति भई।
बाहर वह भीतर वह होई। घर बाहर को रहे न जोई॥
विधि कर चरित न जान आनू। जो सिरजा सो जाहि निआनू।
गग तीर सके सर रचा। पूजी अवधि कहो जा बचा।
राजा सग जरि रानी चौरासी। ते सब गए इन्द्र अविनासी॥
मिरगावति और रुक्मिनी (लके) जरा कुवर के साथ।
भसम भई जरि तिल एक मह निह रहा न गात॥

कुतबन ने कथा के प्रारम्भ मे मुहम्मद स्तवन और उनके चार मीतो का भी उल्लेख किया है

उसमा वचन दीन के लिए जेरे मुहम्मद अधरह सिय।
अली सरे बिध आपुन कीन्हा। आगम गड उनसा कर लीन्हा।
चार मीत हैं पण्डित चारो है समतन।
मानसरोदक अमत भर-रहे कवन के फन।

## ३—पदमावत (१५४०)

## जायसी द्वारा प्रेमाख्यानो का उल्लेख

जायसी ने पदमावत म कतिपय प्रेम गाथाओ की ओर सकेत किया है—

बहुतन्ह ऐस जीउ पर खेला। तू जोगी केहि माह अकेला।
विक्रम धसा पेम के बारा। सपनावति कह गएउ पतारा।
सुदवच्छ मुगुधावति लागी। ककनपूरि होइ गा बैरागी।
राजकुवर कचनपुर गएऊ। मिरगावति कह जोगी भएऊ।
साधा कुवर मनोहर जोगू। मधुमालति कह कीन्ह वियोगू।
पमावति कह सरसुर साधा। उरवा लागि अनिरुध वर बाधा।[1]

इन पक्तियो के साक्ष्य पर स्पष्ट है कि पदमावत की रचना के समय तक वे (इन पक्तियो म वर्णित) कहानियाँ किसी न किसी रूप म अवश्य प्रचलित थीं।

---

१—प० रामचन्द्र शुक्ल जायसी ग्रन्थावली भूमिका पृ ४

पं० रामचन्द्र शुक्ल[1] सरजीवा वर्मा[2] डा० रामकुमार वर्मा[3] हरिऔध[4] प्रभृति विद्वानो का विचार है कि जायसी द्वारा दी गई यह सूची जायसी के पूर्व लिखे जा चुके प्रेमाख्यानों की है। इन विद्वानो की बात इसलिये मान्य है कि धीरे धीरे शोध म ये ग्रन्थ मिलते जा रहे हैं।

ए०जी० शिरेफ[5] का अनुमान है कि जायसी ने प्रेमाख्यानो की जो नामावली दी है वह प्रेमाख्यानों की न होकर लोक प्रचलित प्रेम कहानियो की है जिनके स्वरूप के विषय म यह नहीं कहा जा सकता कि ये कहानियाँ लिखित हो ही। सम्भव है कि ये मात्र मौखिक परम्परा से चली आती हो।

इस सूची पर विचार करते हुए शुक्ल जी ने लिखा है कि विक्रमादित्य और 'ऊषा अनिरुद्ध की प्रेम कथाओं को छोड़ देने से चार प्रेम कहानियाँ जायसी के पूर्व लिखी हुई पाई जाती हैं। इनमे से मृगावती की एक खंडित प्रति का पता तो नागरीप्रचारिणी सभा को लग चुका है। मधुमालती की भी फारसी अक्षरो म लिखी हुई एक प्रति मैंने किसी सज्जन के पास देखी थी, पर किसके पास है यह स्मरण नही। चतुर्भुजदास कृत 'मधुमालती री कहा' नागरीप्रचारिणी सभा को मिली है जिसका निर्माणकाल ज्ञात नही और जो अत्यन्त भ्रष्ट गद्य म है। मुग्धावती और प्रेमावती का अभी तक पता नही चला।[6]

डा० कमलकुल श्रेष्ठ का कथन है कि मधुमालती री कहा का फार्म काशी सभा म है और गद्य म नही अपितु पद्य मे है।

मधुमालती की दो प्रतियाँ भारतीय विद्याभवन के श्री हरिवल्लभ भायाणी जी को मिली हैं। इनम सवा सात सौ से ऊपर छन्द हैं।

डा० वासुदेवशरण अग्रवाल का कथन है कि विक्रमादित्य और स्वप्नावती सिंहासन बत्तीसी म पाचवी पुतली लीलावती की कथा है कि विक्रम ने सिंहासन की प्राप्ति के लिये बहुत कष्ट भोगा। उसी का पाठ यहाँ स्वप्नावती (पाठान्तर चम्पावती) मिलता है (६८२ आ १९) श्री अगरचन्द नाहटा जी को स्वप्नावती की

---

१–पं० रामचन्द्र शुक्ल जायसी ग्रन्थावली भूमिका पृ० ४

२—नागरीप्रचारिणी पत्रिका भाग ६, पृ० २६४

३–डा० रामकुमार वर्मा हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास पृ० ३०७

४–पं० अयोध्यासिंह उपाध्याय हरिऔध हिन्दी भाषा और साहित्य का विकास, पृ० १६१।

५–ए०जी० शिरेफ पदुमावती, पृ० ६

६—पं० रामचन्द्र शुक्ल नागरीप्रचारिणी सभा, जायसी ग्रन्थावली भूमिका प० ४

७–हिन्दी प्रेमाख्यान काव्य, ना० प्र० सभा खोज रिपोर्ट १९०२, नोटिस ४४।

भजा। पिता का संदेश पाकर के राजकुमार मगावती के साथ चल पडा। मार्ग मे उसने रुक्मिनी को भी ले लिया। वह दीर्घकाल तक उन दोनो के साथ भोग विलास करता रहा पर एक दिन आखेट मे हाथी से गिर कर मर गया। दोनो रानियां उसके साथ ही सती हो गई।

> रुक्मिनी पुनि वसहि मरि गई। कुनवती सन सो सति भई।
> बाहर वह भीतर वह होई। घर बाहर को रहे न जोई॥
> विधि कर चरित न जान आनू। जो सिरजा सो जाहि निआनू।
> गग तीर सके सर रचा। पूजी अवधि कहो जा बचा।
> राजा सग जरि रानी चौरासी। ते सब गए इन्द्र कविनासी॥
> मिरगावति और रुकमिनी (लके) जरी कुवर के साथ।
> भसम भई जरि तिन एक मह तिन्ह रहा न गात॥

कुतबन ने कथा के प्रारम्भ म मुहम्मद स्तवन और उनके चार मीतो का भी उल्लेख किया है

> उसमा वचन दीन के निय जेरे मुहम्मद अधरहु सिप।
> अली सरे विध आपुन की हा। आगम गड उनसो कर लीन्हा।
> चार मीन है पडित चारौ हैं समतन।
> मानसरादक अमन भर-रहे कवल के फन।

## ३-पदमावत (१५४०)

## जायसी द्वारा प्रेमाख्यानो का उल्लेख

जायसी ने पद्मावत म कतिपय प्रम गाथाओ की ओर सकेत किया है—

> बहुतन्ह ऐस जीउ पर खेला। तू जोगी कहि माह अकेला।
> विक्रम धसा पेम क बारा। सपनावति कह गएउ पतारा।
> सुदवच्छ मुगुधावति लागी। ककनपूरि होइ गा बरागी।
> राजकुवर कचनपुर गएऊ। मिरगावति कह जोगी भएऊ।
> साधा कुवर मनोहर जोगू। मधुमालति कह कीन्ह वियोगू।
> पेमावति कह सरसुर साधा। उरवा लागि अनिरुध वर बाधा।[1]

इन पक्तियो के साक्ष्य पर स्पष्ट है कि पदमावत की रचना के समय तक य (इन पक्तियो म कथित) कहानियाँ किसी न किसी रूप म अवश्य प्रचलित थी।

---

१—प० रामचन्द्र शुक्ल जायसी ग्रथावली भूमिका पृ० ४

तब घर मे बठे रहैं जाँहि न हाट बजार।
मधुमालति मिरगावति, पोथी दोइ उगार।[1]
ते बाँचहि रजनी समै, आवहि नर दास बीसे।
गावहि अरु बात कर्हि नित उठि दहि असीस[2]॥

बनारसी दास इन पोथियो को लगभग १६०५ ई० (स० १६६२) म पढ़ा करते थे पदमावत १५४० ई० (१५९७) मे लिखा गया था। जायसी और बनारसी दास के उल्लेखा से स्पष्ट है कि य मात्र मौखिक कहानियाँ ही नही पुस्तक रूप मे भी थी। मधुमालती की कथा का उल्लेख उसमानकृत 'चित्रावली' म भी मिलता है।

'मधुमालति होइ रूप दिखावा। प्रेम मनोहर होइ तह आवा।[3]
मगावती मुग्ध रूप बसेरा। राजकुवर भयो प्रेम अहेरा॥
सिंहल पदुमावति भो रूपा। प्रम कियो है चितउर भूपा॥

इन साक्ष्यो के आधार पर कहा जा सकता है कि ये प्रेमकाव्य हैं। इनमे से कुछ तो प्राप्त हो गए हैं और सरसुर प्रेमावती की कहानी[4] प्रभति प्रेम गाथायें अभी तक अज्ञात हैं। यह अभी भी ज्ञातव्य है कि ये प्राप्त अप्राप्त कथाए सूफी प्रमाख्यानो की परम्परा म हैं या अपूर्ण भारतीय प्रेमाख्यानो की परम्परा मे।

## ४—शेख (मियाँ) मझन कृत मधुमालती (रचनाकाल १५४५ ई०)

प० रामचन्द्रशुक्ल[5] का अनुमान था कि मधुमालती की रचना पदमावत के पूव हुई थी किन्तु शुक्लजी ने यह अनुमान एक खण्डित प्रति और मधुपाछ मुगुधावति लागी वाले पदमावत के उल्लेख को दृष्टि म रखकर किया था। इधर मधुमालती की कई प्रतियो[6] का पता चला है 'एकडला' से प्राप्त प्रति के आधार पर

---

१—अद्धकथान, प० नाथूराम प्रमी, प० ३८ (३३५) १६५७।
२—वही प० २९ (अब सोरह स बासठ कातिक हूजी कार) २५७
३—चित्रावली उसमान, (३०१५ ७)।
४—पदमावत, डा० वासुदेवशरण अग्रवाल, प० २२३-२४।
५—हिन्दी साहित्य का इतिहास प० रामचन्द्र शुक्ल, प० ९८।
६—डा० कमलकुल श्रेष्ठ ने (हिन्दी प्रमाख्यानक काव्यो, प० ३८) इन दोनो प्रतियो को नागरीप्रचारणी सभा मे देखा था एक वह वस्तुत भारतकला भवन में सुरक्षित प्रतियाँ हैं।
(क) नागरीप्रचारिणी सभा की दो प्रतिया (ये प्रतिया खण्डित और अपूण हैं)। एक फारसी लिपि मे है और दूसरी देवनागरी मे। फारसी लिपि वाली प्रति मे प्रारम्भ म २७३ और अत मे ८० दोहे नही हैं। इसकी पुष्पिका मे प्रति

—शेषांश अगले पष्ठ पर देखिए

हानी लोक साहित्य मे मिल गई है।[1] सुदेवच्छ-सुगावाती की कहानी अत्यंत लोकप्रिय थी। सन्देशरासक में इसका उल्लेख आया है—

'कह व ठाइ पउवइहि वउपयासियह कह वहुसवि णिवद्धउ।
रासउभासियइ। कहव ठाइ सुव्वच्छ करयवर नल चरिउ॥
करयव विविहवि णोइहि भारतु उच्चरिउ॥

सन्देश रासक[2] की इन पंक्तियों से स्पष्ट है कि कहीं पर चारों वेदों के ज्ञाता वेदों की व्याख्या करते हैं कहीं विविध रूपों से निबद्ध रासक पढ़े जाते हैं। कहीं सुदयवच्छ, कहीं नलचरिउ और कहीं विविध विनोद पूर्वक महाभारत की कथाएं पढ़ी जाती हैं। यहां पर यह द्रष्टव्य है कि सुदयवच्छ की कथा का उल्लेख वेद' नलचरिउ और 'महाभारत' के साथ किया गया है।

सुदयवच्छ और रानी सावलिंगा की कहानी आज भी बिहार से गुजरात तक गाव गाव में कही जाती है। (सुदयवच्छ सावलिंग की कहानी के लिए देखिए अगर चन्द नाहटा का लेख राजस्थान भारती अप्रैल १९५०)।

## मधुमालती' की कथा का उल्लेख—

मधुमालती नाम की कई रचनाओं का पता चलता है। मझनकृत मधुमालती नामक अवधी प्रेम कहानी की अनेक हस्तलिखित प्रतियां मिलती हैं। कई हस्त—लिखित प्रतियो के आधार पर श्री शिवगोपाल मिश्र ने मझन कृत मधुमालती का सम्पादन किया है। कवि बनारसी दास ने लिखा है कि वे मधुमालती और मृगावती की पोथियां रात्रि के समय जौनपुर में बांचा करते थे। इस उल्लेख से स्पष्ट है कि १६५१ ई० में ये पोथियां विद्यमान थीं।

---

१—डा० वासुदेवशरण अग्रवाल पदमावत पृ० २२, २४।
२—सन्देशरासक (प० हजारीप्रसाद द्विवेदी और विश्वनाथ त्रिपाठी) प १२। ४३ ४४ वा पद्य।
३—देखिए मधुमालती पर ब्रजरत्न दास का लेख हिंदुस्तानी पत्रिका, अप्रैल १९३८ पृ० २१२।
नागरी प्रचारिणी पत्रिका मझन कृत मधुमालती प० चन्द्रबली पांडेय, १९९५ पृ० २५५—९६।
नागरी प्रचारिणी पत्रिका, हीरक जयंती अंक डा० माताप्रसाद गुप्त का लेख वर्ष ५८ स० २०१।
४—मझनकृत मधुमालती डा० शिवगोपाल मिश्र (हिंदी प्रचारक पुस्तकालय, काशी) १९५७।

तब घर मे बठे रहें जाहि न हाट बजार ।
मधुमालति मिरगावति पोथी दोइ उदार ।
ते बाँचहि रजनी सम, आवहि नर दास बीसे ।
गावहि अरु बात करहि निन उठि देहि असीस[1] ।।

बनारसी दस इन पोथियो को लगभग १६०५ ई० (स० १६६२) म पढ़ा[2] करते थे पदमावत १५४० ई० (१९६७) म लिखा गया था। जायसी और बनारसी दास के उल्लेखो से स्पष्ट है कि ये मात्र मौखिक कहानियाँ ही नही पुस्तक रूप में भी थीं। मधुमालती की कथा का उल्लेख उस्मानकृत 'चित्रावली म भी मिलता है।

'मधुमालति होइ रूप दिखावा। प्रेम मनोहर होइ तह आवा।'
मृगावती मुख रूप बसरा। राजकुवर भयो प्रेम अहेरा।।
सिंहल पदुमावति भो रूपा। प्रेम कियो है चितउर भूपा।।

इन साक्ष्यो के आधार पर कहा जा सकता है कि ये प्रेमकाव्य हैं। इनमे से कुछ तो प्राप्त हो गए हैं और सरमुग प्रेमावती की कहानी ' प्रमति प्रेम-गाथायें अभी तक अज्ञात हैं। यह अभी भी ज्ञातव्य है कि ये प्राप्त-अप्राप्त कथाए सूफी प्रेमाख्यानो की परम्परा म हैं या असूफी भारतीय प्रेमाख्यानो की परम्परा मे।

## ४—शेख (मियां) मझन कृत मधुमालती (रचनाकाल १५४५ ई०)

प० रामचन्द्रशुक्ल[4] का अनुमान था कि मधुमालती की रचना पदमावत के पूर्व हुई थी, किन्तु शुक्लजी ने यह अनुमान एक खण्डित प्रति और मधुपाछ मुगुधा धति लागी' वाले पदमावत के उल्लेख को दृष्टि म रखकर किया था। इधर मधु मालती की कई प्रतियों[6] का पता चला है एकडला से प्राप्त प्रति के आधार पर

---

१—अद्धकथान, प० नाथूराम प्रेमी, पृ० ३८ (३३५) १६५७।
२—वही, पृ० २६ (अब सोरह स बासठ कातिक हूओ कान) २५७
३— चित्रावली उसमान, (३०।५७)।
४— पदमावत डा० वासुदेवशरण अग्रवाल पृ० २२३–२४।
५— हिन्दी साहित्य का इतिहास प० रामचन्द्र शुक्ल, पृ० ६८।
६— डा० कमलकुल श्रेष्ठ ने (हिन्दी प्रेमाख्यानक काव्य पृ० ३८) इन दोनों प्रतियो को नागरीप्रचारणी सभा म देखा था, एक वह वस्तुत भारतकला भवन मे सुरक्षित प्रतियाँ हैं।
(क) नागरीप्रचारिणी सभा की दो प्रतिया (ये प्रतिया खण्डित और अपूर्ण हैं)। एक फारसी लिपि म है और दूसरी देवनागरी म। फारसी लिपि वाली प्रति के प्रारम्भ म २७३ और अत मे ८० दोहे नही हैं। इसकी पुष्पिका म प्रति

—शेषांश अगले पृष्ठ पर देखिए

डा० शिवगोपाल मिश्र ने मधुमालती[1] का प्रकाशन करके एक बड़े अभाव की पूर्ति

गत पृष्ठ से आगे–

लिपि का समय सं० १६४४ वि० दिया हुआ है।

(ख) जगमोहन वर्मा की प्रति–(गुन्डी बाजार से प्राप्त ?) चित्रावली से संपादक श्री जगमोहन वर्मा को गुदड़ी बाजार (काशी) से एक खंडित प्रति प्राप्त हुई थी। यह ग्रन्थ १७ पन्ने से १३३ पन्ने तक है। पुस्तक उर्दू (फारसी ?) में अत्यन्त शुद्ध अक्षरों में लिखी हुई है। भाषा मधुर है। पांच-पांच पंक्तियों के बाद एक दोहा है। आदि और अन्त में पृष्ठ न होने से ग्रन्थकर्त्ता के ठीक नाम सिवाय मझन के जो उसका उपनाम है और उसके निर्माणकाल आदि का पता नहीं चलता। ग्रन्थ के आदि के ३६ पन्नों तक बायें पृष्ठ पर के किनारे पर दो-दो पंक्तियों फारसी भाषा में कुछ याददाश्त लिखी है, जिनके अन्त में ११ रबि उस्सानी १०६६ हि० की मिती है। यादृदाश्त में उसी समय का वर्णन है। इससे अनुमान होता है कि यह प्रति उस समय सं० १७१६ के पहिले की लिखी हुई है।

देखिए चित्रावली भूमिका (सं० जगमोहन वर्मा)

(ग) श्री चन्द्रबली पांडेय जी को भी गुदड़ी बाजार से एक प्रति मिली थी। उनकी भी प्रति में १७ से १३३ पन्ने हैं। लिपि भी फारसी है। इस प्रति के भी बाए पृष्ठों पर दो दो पंक्तियां यादृदाश्त के रूप में मिलती है। इसके अंत में ११ रबि उस्सानी सन १०६६ हिजरी दिया हुआ है।

देखिये ना० प्र० पत्रिका मझन कृत मधुमालती (पं० चन्द्रबली पांडेय का लेख) सं० १९९३ सं० ४३, पृ० २२५।

(घ) भारतकला भवन, काशी विश्वविद्यालय की प्रति इसमें प्रतिलिपि का काल भी १६४४ दिया हुआ है। (इस समय भारतकला भवन में मधुमालती की तीन प्रतियां हैं)। रामपुरवाली प्रति का हिन्दी रूपान्तर भी इसमें सुरक्षित है।

(ङ) रामपुर स्टेट लाइब्रेरी की प्रति–इसमें कुल २४६ पृष्ठ हैं प्रत्येक पृष्ठ पर १८ पंक्तियां हैं। प्रत्येक पृष्ठ स्वर्णालंकृत है। पुष्पिका के अनुसार इसका प्रतिलिपिकाल मुहम्मदशाह बादशाह गाजी का समय है। इस प्रति का फारसी भाषा में अनुवाद भी हुआ था।

फारसी अनुवाद देखिये *कटलाग आफ दी परशियन मैन्युस्क्रिप्ट्स इन दी* ब्रिटिश म्यूजियम, पृ० ८०३, (१८८१ ई०)।

रामपुर वाली प्रति के आधार पर ना० प्र० पत्रिका में सत्यजीवन वर्मा का एक लेख छपा था। देखिए ना० प्र० पत्रिका सं० २००२ भाग ६ पृ० २६७।

१– डा० शिवगोपाल मिश्र।

की है। मधुमालती म मझन ने इसके रचनाकाल का स्पष्ट उल्लेख किया है–

'सवत नौ स बावन भएऊ। सती पुरुष कलि परिहर भएऊ॥
तो हम चित उपजी अभिलाखा। कथा एक बाधो रस भाखा॥
सुरस बचन जहाँ लगि सुन। कवि जो सामने ते सब गुने॥
जो सभ कहे सुरस रस भाखी। सुनो कान द पेम अभिलाखी॥

(मधुमालती मझन, पृ० १४)

अत यह निश्चित है कि मझन ने मधुमालती नामक प्रेमकथा की रचना हिजरी सन ६५२ तदनुसार सन १५४५ ई० अथवा स० १६०२ वि० में की।

## मधुमालती की कथा—

कनेसर नगर के राजा सूरजभान के पुत्र मनोहर को एक रात कुछ अप्सरायें सुप्तावस्था में उठाकर रातो रात महारस नगर की राजकुमारी मधुमालती की चित्र सारी में रख आईं। जागने पर दोनों ने एक दूसरे को देखा—दोनों एक दूसरे पर मोहित हो गए। मनोहर ने उसके पूछने पर कहा कि मेरा अनुराग तुम्हारे ऊपर अनेक जन्मों से है। जिस दिन मैं इस ससार में आया—उसी दिन से तुम्हारा प्रेम मेरे हृदय में उत्पन्न हुआ है। बहुत देर तक वार्तालाप करने के पश्चात वे सो गए। अप्सराओं ने सोये हुये मनोहर को उठाकर उसके महल म पहुचा दिया। जागने पर दोनों के हृदयों म विरह जन्य व्याकुलता छा गई। राजकुमार मनोहर उसके वियोग में योगी होकर निकल पड़ा। समुद्र क माग स जाते समय उसके इष्टमित्र तितर बितर होकर बह गए। मनोहर बहता हुआ किसी जगल के तट पर जा पहुँचा। वहाँ एक सुन्दरी पलग पर लेटी हुई थी। पूछने पर उसने बताया कि वह चितविस रामपुर के राजा चित्रसेन की बेटी प्रेमा थी। उस यहाँ पर कोई राक्षस उठा लाया था। राजकुमार ने राक्षस का बध किया और प्रेमा का उद्धार किया। उसने कहा कि मैं मधुमालती की सखी हूँ और मैं उसे तुमसे मिला दूगी। मनोहर के साथ प्रेमा अपने पिता के घर में आई। मनोहर के उपकार को सुनकर प्रेमा के पिता ने उसको मनोहर स ब्याह देना चाहा। प्रेमा ने इसे यह कहकर अस्वीकार कर दिया कि मनोहर मेरा भाई है और मैंने उसे अपनी सखी मधुमालती से मिलाने का वचन दिया है।

दूसरे दिन जब मधुमालती अपनी माँ रूपमजरी के साथ प्रेमा के घर आई, तो प्रेमा ने उसे मनोहर स मिला दिया। प्रात रूपमजरी ने चित्रसारी में दोनों को एक साथ देखा, तो बहुत फटकारा। जब उसने देखा कि पुत्री मनोहर का प्रेम छोड़ने को प्रस्तुत नहीं है, तो उसने उसे पक्षी हो जाने का शाप दिया। वह पक्षी होकर उड़ गई। माता अपने शाप की बात सोचकर पछताने लगी। उसने बहुत विलाप किया। वह मधुमालती को खोजने लगी, पर उसका पता न चला।

डा० शिवगोपाल मिश्र ने मधुमालती[1] का प्रकाशन करके एक बड़े अभाव की पूर्ति

गत पृष्ठ से आगे—

लिपि का समय स० १६४४ वि० दिया हुआ है।

(ख) जगमोहन वर्मा की प्रति–(गुदड़ी बाजार से प्राप्त ?) चित्रावली के सपादक श्री जगमोहन वर्मा को गुदड़ी बाजार (काशी) से एक खडित प्रति प्राप्त हुई थी। यह ग्रन्थ १७ पन्ने से १३३ पन्ने तक है। पुस्तक उर्दू (फारसी ?) में अत्यन्त शुद्ध अक्षरों में लिखी हुई है। भाषा मधुर है। पाँच पाँच पंक्तियों के बाद एक दोहा है। आदि और अन्त में पृष्ठ न होने से ग्रन्थकर्त्ता के ठीक नाम सिवाय मझन के जो उसका उपनाम है और उसके निर्माणकाल आदि का पता नहीं चलता। ग्रन्थ के आदि के ३६ पन्नों तक बायें पृष्ठ पर के किनारे पर दो-दो पंक्तियों फारसी भाषा में कुछ, याददाश्त लिखी है जिनके अत में ११ रबि उस्सानी १०६६ हि० की मिती है। याददाश्त में उसी समय का वर्णन है। इससे अनुमान होता है कि यह प्रति उस समय स० १७१६ के पहिले की लिखी हुई है।

देखिए चित्रावली भूमिका (स० जगमोहन वर्मा)

(ग) श्री चन्द्रबली पांडेय जी को भी गुदड़ी बाजार से एक प्रति मिली थी। उनकी भी प्रति में १७ से १३३ पन्ने हैं। लिपि भी फारसी है। इस प्रति के भी बाएं पृष्ठों पर दो दो पंक्तियां याददाश्त के रूप में मिलती है। इसके अंत में ११ रबि उस्सानी सन १०६६ हिजरी दिया हुआ है।

देखिये, ना० प्र० पत्रिका मझन कृत मधुमालती (प० चन्द्रबली पांडेय का लेख) स० १९९३ स० ४३ पृ० २२५।

(घ) भारतकला भवन काशी विश्वविद्यालय की प्रति इसमें प्रतिलिपि का काल स० १६४४ दिया हुआ है। (इस समय भारतकला भवन में मधुमालती की तीन प्रतियां हैं)। रामपुरवाली प्रति का हिन्दी रूपान्तर भी इसमें सुरक्षित है।

(ङ) रामपुर स्टेट लाइब्रेरी की प्रति–इसमें कुल २४६ पृष्ठ हैं प्रत्येक पृष्ठ पर १५ पंक्तियां हैं। प्रत्येक पृष्ठ स्वर्णालकृत है। पुष्पिका के अनुसार इसका प्रतिलिपिकाल 'मुहम्मदशाह बादशाह गाजी' का समय है। इस प्रति का फारसी भाषा में अनुवाद भी हुआ था।

फारसी अनुवाद देखिये कटलाग आफ दी परशियन मेन्युस्क्रिप्ट्स इन दी ब्रिटिश म्यूजियम, पृ० ८०३, (१८८१ ई०)।

रामपुर वाली प्रति के आधार पर ना० प्र० पत्रिका में सत्यजीवन वर्मा का एक लेख छपा था। देखिए ना० प्र० पत्रिका, स० २००२ भाग ६ पृ० २६७।

१– डा० शिवगोपाल मिश्र।

की है। मधुमालती में मझन ने इसके रचनाकाल का स्पष्ट उल्लेख किया है–

'संवत नौ स बावन भएऊ। सती पुरुष कलि परिहर भएऊ ॥
तौ हृद चित उपजी अभिलासा। कथा एक बांधौ रस भासा ॥
सुरस बचन जहाँ लगि सुन। कवि जा सामने ते सब गुन ॥
जो सभ कहै सुरस रस भाखी। सुनौ कान द पेम अभिलाखी ॥
(मधुमालती, मझन, पृ० १४)

अत यह निश्चित है कि मझन ने मधुमालती नामक प्रेमकथा की रचना हिजरी सन ९५२ तदनुसार सन १५४५ ई० अथवा स० १६०२ वि० मे की।

## मधुमालती की कथा—

कनेसर नगर के राजा सूरजभान के पुत्र मनोहर को एक रात कुछ अप्सरायें सुप्तावस्था में उठाकर रातो रात महारस नगर की राजकुमारी मधुमालती की चित्र सारी में रख आई। जागने पर दोनों ने एक दूसरे को देखा—दोनों एक दूसरे पर मोहित हो गए। मनोहर ने उसके पूछने पर कहा कि मेरा अनुराग तुम्हारे ऊपर अनेक जन्मों से है। जिस दिन मैं इस ससार में आया—उसी दिन से तुम्हारा प्रेम मेरे हृदय में उत्पन्न हुआ है। बहुत देर तक वार्तालाप करने के पश्चात वे सो गए। अप्सराओं ने सोये हुये मनोहर को उठाकर उसके महल म पहुचा दिया। जागने पर दोनों के हृदयों म विरह जन्य व्याकुलता छा गई। राजकुमार मनोहर उसके वियोग में योगी होकर निकल पडा। समुद्र के मार्ग मे जाते समय उसके इष्टमित्र तितर बितर होकर बह गए। मनोहर बहता हुआ किसी जगल के तट पर जा पहुँचा। वहाँ एक सुन्दरी पलग पर लेटी हुई थी। पूछने पर उसने बताया कि वह चितविस रामपुर के राजा चित्रसेन की बेटी प्रेमा थी। उसे वहाँ पर कोई राक्षस उठा लाया था। राजकुमार ने राक्षस का वध किया और प्रेमा का उद्धार किया। उसने कहा कि मैं मधुमालती की सखी हूँ और मैं उसे तुमसे मिला दूगी। मनोहर के साथ प्रेमा अपने पिता के घर म आई। मनोहर के उपकार को सुनकर प्रेमा के पिता ने उसको मनोहर से ब्याह देना चाहा। प्रेमा ने इसे यह कहकर अस्वीकार कर दिया कि मनोहर मेरा भाई है और मैंने उसे अपनी सखी मधुमालती से मिलाने का वचन दिया है।

दूसरे दिन जब मधुमालती अपनी माँ रूपमजरी के साथ प्रेमा के घर आई तो प्रेमा ने उसे मनोहर से मिला दिया। प्रात रूपमजरी न चित्रसारी में दोनों को एक साथ देखा तो बहुत फटकारा। जब उसने देखा कि पुत्री मनोहर का प्रेम छोड़ने को प्रस्तुत नहीं है, तो उसने उसे पक्षी हो जाने का शाप दिया। वह पक्षी होकर उड़ गई। माता अपने शाप की बात सोचकर पछताने लगी। उसने बहुत विलाप किया। वह मधुमालती को खोजने लगी, पर उसका पता न चला।

कुंवर ताराचन्द नामक राजकुमार ने उसे पकडना चाहा। मधुमालती ने उसे देखा कि ताराचन्द और मधुमालती के रूपो मे साम्य है— अत वह ठहर गई। राजकुमार ने उस पकड कर सोने के पिंजरे म डाल दिया। एक दिन उस पक्षी ने अपनी सारी प्रेम कहानी ताराचन्द से कह सुनाई उसे सुनकर उसने प्रतिज्ञा की कि मुझे तेरे प्रियतम मनोहर से अवश्य मिला दूगा। उस पिंजरग पक्षी को लेकर वह महारस नगर म पहुचा। उसकी माता रूपमजरी ने प्रसन्न होकर मन्त्र पढकर उसे फिर मधुमालती के रूप मे परिवर्तित कर दिया। मधुमालती के माता पिता ने ताराचन्द के ही साथ उसका ब्याह करना चाहा किंतु ताराचन्द ने कहा कि 'मधुमालती मेरी बहिन है और मैंने उसे वचन दिया है कि जसे भी होगा मैं उसे मनोहर [redacted] अवश्य मिलाऊगा।

मधुमालती की मा ने तब सारा हाल लिखकर प्रेमा के पास भेज दिया। मधुमालती ने भी अपनी व्यथा कथा को लिख भेजा।

प्रेमा जिस क्षण दोनो पत्रों को पढ़ कर दुख के सागर मे डूब रही थी—ठीक उसी समय एक सखी ने योगी वेश मे मनोहर के आगमन का सन्देश दिया। मधुमालती का पिता अपनी रानी और दल बल सहित वहाँ गया। पश्चात मधुमालती और मनोहर का विवाह हो गया। मनोहर मधुमालती और ताराचन्द्र प्रेमा के घर बहुत दिनो तक अतिथि बन रहे। एक दिन शिकार स लौटने पर ताराचन्द प्रेमा और मधुमालती को एक साथ झूला झूलते देखकर प्रेमा पर मोहित होकर मूर्छित हो गया। मधुमालती और उसकी सखियां उपचार म लग जाती हैं।

प्रेमा के सौदर्य पर मोहित होने के पश्चात (कथा ६ खण्ड और है)

मधुमालती ताराचन्द से उसकी मूर्छा का कारण पूछती है। उसने अपने मोह और प्रेमा के रूप सौन्दर्य का वणन किया। मधुमालती ने अपने पिता जी के समक्ष उन दोनों के विवाह का प्रस्ताव रखा। दोनो का ब्याह हो जाता है। राजकुमार मनोहर-मधुमालती और ताराचन्द प्रेमा सखपूवक साथ रहने लगते हैं।

कुंवार महीने के लगते ही दोनो राजकुमारो ने राजा चित्रसेन से विदा की प्रार्थना की। राजा बहुत ही दुखित होता है। अन्त पुर मे भी शोक और करुणा के भाव छा जाते हैं। मधुमालती की माँ ने विदा के क्षणो मे कहा—

साईं सेवा करब चित लाए। जनि डोन चित दाहिन बायें।

सखियों ने भी स्नेहातिरेकवश कहा—

जो बिछुरत दुख जन त्यों एहा। कत करतिउ बालापन नेहा॥

अन्त म माँ ने आशीष दिया—

जौ लगी धरती गगजन और ससि सूर अपार।
तौ लगि राज सोहाग तुअ, राखौ सिरजनहार॥

चारो की एक साथ ही विदाई होती है। कुछ दूर जाने पर दोनो दो मार्गो पर चल पडते हैं। इस समय इन युग्मो के वियोग का कारुणिक दृश्य उपस्थित होता है। ताराचन्द और मनोहर गले मिलते हैं। सभी एक दूसरे से अत्यन्त प्रेम भाव से मिलते हैं पुन 'कोउ पूरब कोउपश्चिम जाई। मनोहर दो वष म कन गिरि पहुचता है। महल म पहुचने पर आनन्दोत्सव मनाया जाता है। राजकुमार को पाकर उसका पिता—राजा अत्यन्त हर्षित होता है।

'कुवर पिता का लागा आई। नैन जोति जनु अन्धरे पाई।।

चारो ओर आनन्द ही आनन्द छा जाता है।

अन्त म कवि ने प्रेम की प्रशस्ति करते हुए 'मधुमालती' का उपसहार किया है।

'पेम अमिअ जे पाइय वासा। समवान तेहि आव न सासा।
जेहि भौ पम अमी भौ, परिच कर क पार।
ओधि सहसदन कत्ती सो, जिअहि पम आधार।।'

## मञ्झन (जीवन चरित)

अभी तक मझन जीवन के विषय म निश्चित रूप स कुछ भी ज्ञान नही है। अन्त एवम बहि साक्ष्य के आधार पर इतना कहा जा सकता कि य मुसलमान सूफी सत थ। इनका पूरा नाम है शख (मियाँ) गुफ्नार मझन[1]।

मधुमालती के प्रारम्भिक मगलाचरण के कारण श्री ब्रजरत्नदास[2] जी ने मझन को हिन्दू माना है किन्तु पुस्तक के प्रारम्भ म ईश्वर मुहम्मद, पीर गुरु प्रमपीर प्रभति प्रमगो एव अन्त साक्ष्यो और एकडला एवम रायकृष्णदास जी की प्रतियो के साक्ष्य पर स्पष्ट है कि ये मुसलमान थे।

इनके गुरु शेख गौस मुहम्मद थ। 1

शख मुहम्मद पीर अपारा। सात समद नाव के कठ हारा।

दाता गुन गाहक गौस मुहम्मद पीर।

मझन ने १२ वर्षो तक कठिन तपस्या की और उन्हे आत्मज्ञान प्राप्त हुआ

---

१– मझन कृत मधुमालती,की एकडला से प्राप्त प्रति की पुष्पिका।
"इति श्री मधुमालती पोथी समाप्त है, जा सवत १७८४ सम नाम जेठ सुदी दुजी को तयार भई बार बुधवार को। पडितजन सों बिनती मोरी। टूटा अक्षर सरवहिं जोरी। गुफनार मियां मझन कित राममूलक सहाय लिपित महिराम। श्री रायकृष्णदासकी प्रति पुष्पिका म भी 'शेख मझन' लिखा है।

२—हिंदुस्तानी, अप्रल, १९३८ पृ० २११।

पिता के स्वर्गवासी होने पर उन्हें दूसरा घर बसाना पड़ा। ज्ञानोदय के पश्चात ही 'स्वान्त सुखाय सन ९५२ हि० में मधुमालती की रचना की। मधुमालती से इनकी कोमल कल्पना और स्निग्ध सहृदयता का पता चलता है। 'बूझि पढ़ मोर आखर सोई' से स्पष्ट है कि मधुमालती की कथा में मझन ने ज्ञान की चर्चा की है। अत समझ बूझकर ही उसको पढ़ना चाहिए। मधमालती में अनेक स्थलों पर (विशेषत पण्डितों से त्रुटियों के लिए क्षमा मांगते समय या पंडित मूख चर्चा के स्थलों पर) मझन की विनयशीलता के दर्शन होते हैं।

## बारहमासा

मझन का बारहमासा सावन से प्रारम्भ होता है। सम्पूर्ण बारहमासे में मलिक मुहम्मद जायसी का अनुकरण द्रष्टव्य है। यद्यपि मझन ने मलिक मुहम्मद का कहीं भी उल्लेख नहीं किया है किन्तु इनके काव्य को पढ़ने से स्पष्ट है कि ये पदमावत से पूर्णत प्रभावित हैं। उदाहरणार्थ कुछ पंक्तियाँ यहाँ दी जा सकती हैं—

'सखि मघा बरस झकझोरी। प्रेम सलिल बुड़ जोबन बोरी ॥
(मझन)
'बरस मघा झकोरि झकोरी। मोर दुइ नैन चुवहिं जस ओरी ॥
(जायसी)
सरद रैनि तेहि सीतल जेहि पिउ कंठ नेवास।
सबके परब देवारी मोहिं सखी बनवास। (मझन)
सरद रैनि तेहि सोनम भाव। जेहि प्रीतम कंठ लागि बिहाव। (मझन)
'सखि मानहिं त्योहार, सब गाइ देवारी खेलि।
हौं का खेलों कत बिनु रही छार सिर मेलि ॥ (जा० ग्र० ३०१८)

## मधुमालती (शिल्प विधि एव अन्य वैशिष्ट्य)

मधुमालती में कथा शिल्प पर कथासरित्सागर और 'हितोपदेश' के कथा शिल्प का प्रभाव है। मूलकथा के विकास के साथ साथ तमाम अन्तकथायें और उपकथायें उससे फूटती रहती हैं और इन कथाओं की चरम परिणति मूलकथा में ही होती है।[1] कथा में आध्यात्मिक प्रेम भाव की व्यंजना के लिए प्रकृति के भी दृश्यों का समावेश मझन ने किया है। मझन की कल्पना कुतबन से विशद है और वर्णन भी अधिक विस्तृत और हृदयग्राही हैं।

कवि ने नायक और नायिका के अतिरिक्त उपनायक और उपनायिका की भी योजना करके कथा को तो विस्तृत किया ही है साथ ही प्रेमा और ताराचन्द के चरित्र द्वारा सच्ची सहानुभूति, अपूर्व संयम, और निःस्वार्थ भाव चित्र भी दिखाया है। जन्म जन्मान्तर और योन्यतर के बीच प्रेम की अखंडता दिखाकर मझन ने

१–हिंदी कहानियों की शिल्प विधि का विकास डा० लक्ष्मीनारायण लाल, पृ० ३० (१९५३)।

प्रेमतत्व की व्यापकता और नित्यता का आभास दिया है। सारा जगत एक ऐसे रहस्यमय प्रेम सूत्र में बंधा है जिसका अवलम्बन करके जीवन उस प्रेम मूर्ति तक पहुंचने का मार्ग पा सकता है। समस्त रूपों में जीव परम सत्ता की छिपी ज्योति को देखकर मुग्ध होता है। मंझन कहते हैं—

देखत ही पहिचानेउ तोही। एही रूप जेहि छन्ग्यो मोही।
एही रूप बुत अहै छपाना। एही रूप रव सिष्टि समाना॥
एही रूप प्रगटे बहु भसा। एही रूप जग रंक नरेसा।

ईश्वर का विरह साधक की प्रधान सम्पत्ति है जिसके बिना साधना के मार्ग में कोई प्रवृत्त नहीं हो सकता। किसी की आंखें खुल नहीं सकता।

पेम दीप आने हिय जारा। ते सब आदि अन्त उजियारा।
जगत जन्म धन जीवन ताही। पेम पीर जिय उपजा जाही।
कोटि माहिं बिरला जग कोई। जाहि सरीर विरह दुख होई।
रतन कि सागर सागरहिं गजमोती गज कोइ।
चन्दन कि बन बन उपजै बिरह कि तन तन होइ।

जिसके हृदय में विरह होता है उसके लिए यह संसार स्वच्छ दर्पण हो जाता है और इसमें परमात्मा के आभास अनेक रूपों में पड़ते हैं। तब वह देखता है कि इस सृष्टि के सारे रूप मानो व्यापार उसी का विरह प्रकट कर रहे हैं।[1]

प्रायः जायसी कुतबन आदि सूफी कवियों ने रानियों के सती होने और 'छारि उठाइ लीन्हि एक मूठी।' की बातें कही हैं किन्तु मंझन ने इसका अत्यन्त निराले ढंग से किया है उसका वक्तव्य है कि कवि में सभी प्राणी नाशवान हैं। अतः मधुमालती का बंधा सती होने हुए विचित्र रूप। वह तो स्वयं मर जायगी, किन्तु सत्य और प्रेम में अनादि और अनन्त हैं—

उतपति जग जेती चलि आई। पुरुष मारि उन गनी बराई।
मैं छोड़न एहि मार न पारेउं। रही मरिहि जो कवि औतार।
सती सुनौ संसार सभाऊ। जो मरि जिए सो मरे न काऊ॥

स्पष्ट है कि मंझन ने मधुमालती और मनोहर का मिलन तो करा दिया है, किन्तु मानव प्रेम के नाते उसे सती नहीं होने दिया। सती प्रसंग को उन्होंने जान बूझकर अपने काव्य में नहीं आने दिया।

## ५—उसमान कृत चित्रावली—रचनाकाल १६१३ ई०

श्री जगमोहन वर्मा ने चित्रावली का सम्पादन करके १९१२ ई० में काशी

---

१—हिन्दी साहित्य का इतिहास पं० रामचन्द्र शुक्ल, पृ० ६७—६८।
२—चित्रावली की एक सम्पूर्ण एवं सुन्दर हस्तलिखित प्रति महाराज काशी नरेश के

नागरीप्रचारिणी सभा से प्रकाशित किया था।

ये जहाँगीर के समय में वर्तमान थे और गाजीपुर[1] के रहने वाले थे। इनके पिता का नाम शेख हुसेन था। ये पाँच भाई थे। चार भाइयों के नाम हैं–शेख अजीज, शेख मानुल्लाह शेख फजुल्लाह, और शेख हसन–

कवि उसमान बसे तेहि गाऊं। शेख हुसेन तब जग नाऊं।
पाँचो भाइ पाँचो बुधि हिए। एक एक सों पाँचो लिए।
शेख अजीज पढ़ लिखि जाना। सागर सील ऊंच बर दाना।
मानुल्ला विधि मारग गहा। जोग साधि जो मोन होइ रहा।
शेख फजुल्ला पीर अपारा। मन न काहु गहे हथियारा।
शेख हुसन गाए न भल अहा। गुन विद्या वह गुनी सराहा।[2]

ये चिश्ती सम्प्रदाय के निजामुद्दीन औलिया की शिष्य-परम्परा के संत थे। इनके गुरु थे 'हाजी बाबा —

''गहि भुज की'हे पार जे, बिन साहस बिनु दाम।
कपूती सकल जहान के चश्ती शाह निजाम।
बाबा हाजी पीर अपारा। सिद्धि देत जेहि लाग न बारा।[3]

इन्होंने १०२२ हिजरी (१६१३ ई०) में चित्रावली नाम की पुस्तक लिखी–

'सन सहस्र बाइस जब अहे। तब हम बचन चारि एक कहे।

इन्होंने इस प्रमाख्यान के स्तुति खंड में शाहेवक्त जहाँगीर की प्रशस्ति लिखी है

कथा मात्र प्रभु गाएउ नई। गुरु परसाद समापत भई॥

'योगी ढूंढना खण्ड में काबुल, बदख्शां, खुरासान, रूम, साम, मिस्र इस्तंबाल, गुजरात, सिंहलद्वीप करनाटक उड़ीसा मनीपुर एवं बलेन्दीप आदि के उल्लेख मिलते हैं।' सबसे विलक्षण बात यह है जोगियों का अंग्रेजों के द्वीप में पहुंचना बहुत

---

पुस्तकालय में है। इसका प्रतिलिपिकाल है सं० १८०२ (१७४५ ई०) महाराजा का पुस्तकालय सरस्वती भवन रामनगर जिला ४-३२)।

श्री जगन्मोहन वर्मा ने एक अन्य प्रति का भी उल्लेख किया है–चित्रावली की भूमिका में उन्होंने किसी रमजान मियां की चित्रावली की उर्दू प्रति का उल्लेख मात्र किया है। देखिए चित्रावली, जगमोहन वर्मा (१९१२ ई०) ना० प्र० सभा, काशी भूमिका।

१–चित्रावली, ना० प्र० सभा, पृ० ११–१२ गाजीपुर उत्तम अस्थाना। देवस्थान आदि जग जाना।

२–वही, पृ० १२।

३–वही, पृ० १०।

४–वही, पृ० १४।

